श्रीहरि

# प्रथम संस्करणका नम्र निवेदन

हमारे परम श्रद्धेय तथा गीता-ज्ञान-पिपासुओंके सुपरिचित स्वामीजी श्रीरामसुखदासजी महाराजद्वारा अत्यन्त सरल एवं सुबोधगम्य भाषा-शैलीमें लिखित यह 'गीताका कर्मयोग' छोटी-छोटी कड़ियोंके रूपमें 'कल्याण'में प्रकाशित होता आ रहा है। अनेक परमार्थ-पथ-पथिक भाई-बहिनोंके विशेष आग्रहपर उसीका विस्तृत एवं संशोधित संस्करण पुस्तकके रूपमें आपके हाथोंमें है। भगवत्-प्राप्तिका उद्देश्य रखनेवाले साधकोंसे मेरा नम्र निवेदन है कि कर्मयोगकी उपादेयताको भलीभाँति हृदयङ्गम करनेके लिये प्रस्तुत पुस्तकका गहराईसे अध्ययन करें। इससे उन्हें अपने साधन-पथमें अभूतपूर्व सफलता प्राप्त हो सकती है।

—प्रकाशक



# विषय-सूची



## तीसरा अध्याय

ॐ श्रीपरमात्मने नम

# अथ तृतीयोऽध्यायः

अर्जुन उवाच

ज्यायसी चेत्कर्मणस्ते मता बुद्धिर्जनार्दन ।
तत्किं कर्मणि घोरे मां नियोजयसि केशव ॥ १ ॥
व्यामिश्रेणेव वाक्येन बुद्धिं मोहयसीव मे ।
तदेकं वद निश्चित्य येन श्रेयोऽहमाप्नुयाम् ॥ २ ॥

श्रीभगवानुवाच

लोकेऽस्मिन्द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयानघ ।
ज्ञानयोगेन सांख्यानां कर्मयोगेन योगिनाम् ॥ ३ ॥
न कर्मणामनारम्भान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते ।
न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति ॥ ४ ॥
न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत् ।
कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः ॥ ५ ॥
कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान्विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते ॥ ६ ॥
यस्त्विन्द्रियाणि मनसा नियम्यारभतेऽर्जुन ।
कर्मेन्द्रियैः कर्मयोगमसक्तः स विशिष्यते ॥ ७ ॥
नियतं कुरु कर्म त्वं कर्म ज्यायो ह्यकर्मणः ।
शरीरयात्रापि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्मणः ॥ ८ ॥

यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः ।
तदर्थं कर्म कौन्तेय मुक्तसङ्गः समाचर ॥ ९ ॥
सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ।
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥१०॥
देवान्भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः ।
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ ॥११॥
इष्टान्भोगान्हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञभाविताः ।
तैर्दत्तानप्रदायैभ्यो यो भुङ्क्ते स्तेन एव सः ॥१२॥
यज्ञशिष्टाशिनः सन्तो मुच्यन्ते सर्वकिल्बिषैः ।
भुञ्जते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात् ॥१३॥
अन्नाद्भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसंभवः ।
यज्ञाद्भवति पर्जन्यो यज्ञः कर्मसमुद्भवः ॥१४॥
कर्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम् ।
तस्मात्सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥१५॥
एवं प्रवर्तितं चक्रं नानुवर्तयतीह यः ।
अघायुरिन्द्रियारामो मोघं पार्थ स जीवति ॥१६॥
यस्त्वात्मरतिरेव स्यादात्मतृप्तश्च मानवः ।
आत्मन्येव च संतुष्टस्तस्य कार्यं न विद्यते ॥१७॥
नैव तस्य कृतेनार्थो नाकृतेनेह कश्चन ।
न चास्य सर्वभूतेषु कश्चिदर्थव्यपाश्रयः ॥१८॥
तस्मादसक्तः सततं कार्यं कर्म समाचर ।
असक्तो ह्याचरन्कर्म परमाप्नोति पूरुषः ॥१९॥

कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः ।
लोकसंग्रहमेवापि संपश्यन्कर्तुमर्हसि ॥२०॥
यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥२१॥
न मे पार्थास्ति कर्तव्यं त्रिषु लोकेषु किंचन ।
नानवाप्तमवाप्तव्यं वर्त एव च कर्मणि ॥२२॥
यदि ह्यहं न वर्तेयं जातु कर्मण्यतन्द्रितः ।
मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः ॥२३॥
उत्सीदेयुरिमे लोका न कुर्यां कर्म चेदहम् ।
संकरस्य च कर्ता स्यामुपहन्यामिमाः प्रजाः ॥२४॥
सक्ताः कर्मण्यविद्वांसो यथा कुर्वन्ति भारत ।
कुर्याद्विद्वांस्तथासक्तश्चिकीर्षुर्लोकसंग्रहम् ॥२५॥
न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्मसङ्गिनाम् ।
जोषयेत्सर्वकर्माणि विद्वान्युक्तः समाचरन् ॥२६॥
प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः ।
अहंकारविमूढात्मा कर्ताहमिति मन्यते ॥२७॥
तत्त्ववित्तु महाबाहो गुणकर्मविभागयोः ।
गुणा गुणेषु वर्तन्त इति मत्वा न सज्जते ॥२८॥
प्रकृतेर्गुणसंमूढाः सज्जन्ते गुणकर्मसु ।
तानकृत्स्नविदो मन्दान्कृत्स्नविन्न विचालयेत् ॥२९॥

मयि सर्वाणि कर्माणि संन्यस्याध्यात्मचेतसा ।
निराशीर्निर्ममो भूत्वा युध्यस्व विगतज्वरः ॥३०॥
ये मे मतमिदं नित्यमनुतिष्ठन्ति मानवाः ।
श्रद्धावन्तोऽनसूयन्तो मुच्यन्ते तेऽपि कर्मभिः ॥३१॥
ये त्वेतदभ्यसूयन्तो नानुतिष्ठन्ति मे मतम् ।
सर्वज्ञानविमूढांस्तान्विद्धि नष्टानचेतसः ॥३२॥
सदृशं चेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि ।
प्रकृतिं यान्ति भूतानि निग्रहः किं करिष्यति ॥३३॥
इन्द्रियस्येन्द्रियस्यार्थे रागद्वेषौ व्यवस्थितौ ।
तयोर्न वशमागच्छेत्तौ ह्यस्य परिपन्थिनौ ॥३४॥
श्रेयान्स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात् ।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः ॥३५॥

*अर्जुन उवाच*

अथ केन प्रयुक्तोऽयं पापं चरति पूरुषः ।
अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः ॥३६॥

*श्रीभगवानुवाच*

काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः ।
महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम् ॥३७॥
धूमेनाव्रियते वह्निर्यथादर्शो मलेन च ।
यथोल्बेनावृतो गर्भस्तथा तेनेदमावृतम् ॥३८॥
आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनो नित्यवैरिणा ।
कामरूपेण कौन्तेय दुष्पूरेणानलेन च ॥३९॥

इन्द्रियाणि मनो बुद्धिरस्याधिष्ठानमुच्यते ।
एतैर्विमोहयत्येष ज्ञानमावृत्य देहिनम् ॥४०॥

तस्मात्त्वमिन्द्रियाण्यादौ नियम्य भरतर्षभ ।
पाप्मानं प्रजहि ह्येनं ज्ञानविज्ञाननाशनम् ॥४१॥

इन्द्रियाणि पराण्याहुरिन्द्रियेभ्यः परं मनः ।
मनसस्तु परा बुद्धिर्यो बुद्धेः परतस्तु सः ॥४२॥

एवं बुद्धेः परं बुद्ध्वा संस्तभ्यात्मानमात्मना ।
जहि शत्रुं महाबाहो कामरूपं दुरासदम् ॥४३॥

ॐ तत्सदिति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां
योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे कर्मयोगो नाम
तृतीयोऽध्याय ॥ ३ ॥



ॐ श्रीपरमात्मने नमः

# गीताका कर्मयोग

## प्राक्कथन

त्रयी सांख्यं योगः पशुपतिमतं वैष्णवमिति
प्रभिन्ने प्रस्थाने परमिदमदः पथ्यमिति च।
रुचीनां वैचित्र्यादृजुकुटिलनानापथजुषां
नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव॥

'हे प्रभो! वैदिक ( ऋक्, साम और यजुः ) मत, साङ्ख्ययोग, कर्मयोग, शैवमत, वैष्णवमत आदि भिन्न-भिन्न मार्गोंमें 'यह श्रेष्ठ है, यह हितकर है' इस प्रकार रुचिवैचित्र्यके कारण अनेक प्रकारके सीधे और टेढ़े मार्गोंको अपनानेवाले मनुष्योंके लिये आप ही एकमात्र प्राप्तव्य स्थान हैं, जैसे सम्पूर्ण नदियोंका प्रापणीय स्थान समुद्र है।'

श्रीभगवान्‌ने गीतामें प्रकृति और पुरुष—दोनोंको अनादि बतलाया है—'प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि' ( १३ । १९ )। तात्पर्य है कि इन दोनोंमेंसे किसीकी भी उत्पत्ति नहीं हुई है। ये दोनों अनादिकालसे हैं, अतः इन दोनोंका भेद भी अनादिकालसे है। इस भेदके ज्ञानको ही 'विवेक' कहते हैं। [illegible] पुरुष प्रकृति ( असत् )से [illegible] है और जन्म-मरणमें बँध जाता है। [illegible] यह विवेक ही बोधके रूपमें [illegible] हो जाता है।

वास्तविक दृष्टिसे देखा जाय तो शरीरमे रहता हुआ भी यह पुरुष शरीरसे पर अर्थात् सम्बन्धरहित है—'देहेऽस्मिन्पुरुषः परः' ( गीता १३ । २२ ); और शरीरमे रहता हुआ भी वास्तवमे न तो कुछ करता है तथा न लिप्त ही होता है—'**शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते**' ( गीता १३ । ३१ ) । यह पुरुषकी वस्तुस्थिति है । इस वस्तुस्थितिका बोध करनेके लिये भगवान्‌ने ( गीता ३ । ३ में ) दो प्रकारकी निष्ठाएँ बतलायी है—साङ्ख्यनिष्ठा ( ज्ञानयोग ) और योगनिष्ठा ( कर्मयोग ) ।

प्रकृतिमें निरन्तर क्रिया होती रहती है । वह किसी भी अवस्थामे कभी अक्रिय नहीं रहती । महाप्रलयकी अवस्थामें भी प्रकृति निरन्तर क्रियाशील रहती है, इसीलिये महाप्रलयका अन्त और सृष्टिका आरम्भ होता है । इसी प्रकार सुषुप्ति, समाधि आदिकी अवस्थाओमे भी सूक्ष्मरूपसे निरन्तर क्रिया होती रहती है । जब स्वय ( पुरुष ) प्रकृतिसे अपना सम्बन्ध स्थापित कर लेता है, तब वह प्रकृतिके वशमें होकर उसमे होनेवाली क्रियाओको अपनेमें आरोपित कर लेता है ( गीता ३ । २७ ) । इसलिये कोई भी मनुष्य किसी भी अवस्थामे ( जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, मूर्च्छा एवं समाधितकमे भी ) क्षणमात्रके लिये भी कर्म किये बिना नहीं रह सकता ।* कारण कि प्रकृतिजनित गुणोके वशमें होकर सभी मनुष्योको कर्म करनेके लिये

---

* न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत् ।
( गीता ३ । ५ )
न हि देहभृता शक्यं त्यक्तुं कर्माण्यशेषतः ।
( गीता १८ । ११ )

बाध्य होना पड़ता है ( गीता ३ । ५ ) । इसीलिये मनुष्योंमें स्वभावसे ही कर्म करनेका एक वेग विद्यमान रहता है । हठपूर्वक कर्मोंका स्वरूपसे त्याग करने अथवा अपने लिये कर्म करनेपर वह वेग शान्त नहीं होता ( गीता ३ । ४ ) । यदि कुछ समयके लिये शान्त हो भी जाता है, तो वह वेग मनुष्यको पुनः कर्मोंमें प्रवृत्त कर देता है ।* जब मनुष्य अपने लिये क्रिया करता है अर्थात् कामना, ममता, आसक्ति और कर्तृत्वाभिमानको साथ रखकर क्रिया करता है, तब वह क्रिया 'कर्म' बनकर मनुष्यको बाँध देती है— 'कर्मणा बध्यते जन्तुः' । कारण कि प्राकृत पदार्थ और क्रियामात्रका सम्बन्ध सदैव 'पर' के साथ है, 'स्व' के साथ बिल्कुल नहीं । 'स्व' नित्य अपरिवर्तनशील और अविनाशी है, परन्तु पदार्थ तथा क्रियाएँ नित्य परिवर्तनशील और आदि-अन्तवाली हैं । इन प्राकृत पदार्थों और क्रियाओंसे विवेक-विचारके द्वारा सम्बन्ध-विच्छेद करना ज्ञानयोग है और क्रियाओंके द्वारा सम्बन्ध-विच्छेद करना कर्मयोग है ।

## कर्मयोगका तत्त्व

किये जाते हैं, तब 'योग' अपने लिये होता है। कारण कि दूसरोंके लिये ही सब कर्म करनेसे कर्मोंका प्रवाह संसारकी ओर हो जाता है, जिससे संसार ( शरीर )से माना हुआ सम्बन्ध टूट जाता है और स्वरूपके साथ अपनी जो स्वतःसिद्ध एकता है, उसका अनुभव हो जाता है। इस एकताका नाम 'योग' है। परन्तु जब अपने लिये कर्म किये जाते हैं, तब 'योग' नहीं होता, प्रत्युत 'भोग' होता है। भोगसे संसार ( शरीर )का सम्बन्ध दृढ होता है।

स्थूलशरीरकी स्थूलसंसारके साथ, सूक्ष्मशरीरकी सूक्ष्मसंसारके साथ और कारणशरीरकी कारणसंसारके साथ स्वतःसिद्ध एकता है; इसलिये स्थूलशरीरसे होनेवाली 'क्रिया', सूक्ष्मशरीरसे होनेवाला 'चिन्तन' और कारणशरीरसे होनेवाली 'स्थिरता' ( समाधि )*— तीनोंका ही सम्बन्ध संसारके साथ है, अपने साथ नहीं। इसलिये इन तीनोंको संसारकी सेवाके लिये ही करना है, अपने लिये नहीं।

अपना हित दूसरोंके लिये कर्म करनेसे होता है, अपने लिये कर्म करनेसे नहीं, क्योंकि दूसरोंके हितमें ही अपना हित निहित है।

---

* जबतक प्रकृतिका सम्बन्ध रहता है, तबतक दो अवस्थाएँ रहती हैं, क्योंकि परिवर्तनशील होनेसे प्रकृति कभी एकरूप नहीं रहती। अतएव समाधि और व्युत्थान—ये दोनों अवस्थाएँ प्रकृतिके सम्बन्धसे ही होती हैं। प्रकृतिसे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर सहज समाधि अथवा सहजावस्था होती है, जिससे कभी व्युत्थान नहीं होता। इसलिये सहजावस्थाको सबसे उत्तम कहा गया है—

उत्तमा सहजावस्था मध्यमा ध्यानधारणा।
कनिष्ठा शास्त्रचिन्ता च तीर्थयात्राऽधमाऽधमा॥

दूसरोंके हितसे अपना हित अलग मानना ही भूल है। व्यक्तिगत हितकी इच्छा रहनेसे व्यक्तित्व नहीं टूटता। मनुष्य अपने हितके लिये जो कुछ करता है, वह सब संसारद्वारा प्रदत्त शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि आदिके संगठनसे ही करता है। अतः कर्म संसारकी सामग्रीसे करना और हित अकेले चाहना न्याययुक्त नहीं है। संसारके हितका भाव होनेसे अपना हित निश्चितरूपसे स्वतः हो जाता है।

## कर्म अपने लिये क्यों न करें ?

कर्म अपने लिये क्यों न करें ? इसमें पहला कारण यह है कि स्वयं चेतन परमात्माका अंश है और कर्म जड़ हैं। स्वयं नित्य-निरन्तर रहता है, पर कर्मका तथा उसके फलका आदि और अन्त होता है। इसलिये अपने लिये कर्म करनेसे आदि-अन्तवाले कर्म और फलसे अपना सम्बन्ध जुड़ता है। कर्म और फलका तो अन्त हो जाता है, पर उनका सङ्ग भीतर रह जाता है, जो जन्म-मरणका कारण होता है—'कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु' (गीता १३। २१)।

दूसरा कारण यह है कि स्वयं सत्-स्वरूप है, इसलिये उसमें कभी कोई कमी नहीं आती—'नाभावो विद्यते सतः' (गीता २। १६)। कमी आनेपर ही कुछ पानेकी इच्छा होती है और कुछ पानेकी इच्छा होनेसे ही कर्म करनेमें प्रवृत्ति होती है। जिसमें कभी कोई कमी नहीं आती, उसपर करनेका दायित्व नहीं आता अर्थात् उसे अपने लिये कुछ करना नहीं है।

तीसरा कारण यह है कि जैसे कितना ही चतुर कारीगर क्यो न हो, पर औजारोके बिना वह कार्य नहीं कर सकता, वैसे ही शरीर आदिकी सहायताके बिना स्वयं कोई क्रिया नहीं कर सकता। स्वयमें ( स्वरूपमें ) प्रकृतिके सम्बन्धके बिना सासारिक क्रिया करनेकी किञ्चिन्मात्र भी सामर्थ्य, योग्यता नहीं है। अतः अपने लिये कुछ नहीं करना है—यह विधान हो गया; क्योकि जो स्वयं कुछ नहीं कर सकता, उसपर करनेका दायित्व नहीं आता।

## कर्मयोगकी खास बात—

कर्मयोगकी खास बात है—कर्मोसे सम्बन्ध-विच्छेद होकर अपने स्वरूपमें स्थिति होना। वास्तवमें स्वरूपमें स्थिति स्वतःसिद्ध है। क्रियाओ और पदार्थोके साथ सम्बन्ध जोड़नेसे ही अपने स्वरूपका साक्षात् अनुभव नहीं होता। कर्मयोग, ज्ञानयोग, भक्तियोग, लययोग, हठयोग, राजयोग, मन्त्रयोग आदि जितने भी योगमार्ग है, उन सबमें 'योग' ही मुख्य है। यदि योग न हो तो केवल कर्म होगे, कर्मयोग नहीं होगा। ऐसे ही योग न हो तो केवल शास्त्रीय ज्ञान होगा, ज्ञानयोग नहीं होगा।

## 'योग'का तात्पर्य—

गीतामें 'योग' शब्दकी व्याख्या भगवान्‌ने दो प्रकारसे की है—

( १ ) समताको योग कहते हैं—**'समत्वं योग उच्यते'** ( २। ४८ )।

( २ ) दुःख-संयोगके वियोगको योग कहते हैं— 'तं विद्याद् दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितम्' ( ६ । २३ ) ।

परमात्मा 'सम' हैं— 'निर्दोषं हि समं ब्रह्म' ( गीता ५ । १९ ); अतः समतासे परमात्मामें स्थिति होती है, जिसे 'योग' कहते हैं । संसारका सम्बन्ध ही 'दुःखसंयोग' है; अतः संसारसे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर 'योग' समता या परमात्माके नित्य-सम्बन्धका अनुभव हो जाता है *। कर्मयोगमें 'योग'का ही महत्त्व है, 'कर्म' का नहीं । इसलिये भगवान्‌ने कहा है कि कर्मयोगी सुकृत-दुष्कृत दोनोंका त्याग कर देता है, इसलिये कर्मोंमें योग ही कुशलता है— 'योगः कर्मसु कौशलम्' ( गीता २ । ५० ) ।

दूसरोंके लिये कर्म करनेसे कर्मयोग होता है और अपने लिये कर्म करनेसे कर्मभोग होता है । जो सदाके लिये मिलता है और सबको मिलता है, वह 'योग' होता है । परन्तु जो कभी मिलता है, कभी नहीं मिलता और किसीको मिलता है, किसीको नहीं मिलता,

* पातञ्जलयोगदर्शन समाधिको 'योग' मानता है, पर गीता परमात्माके नित्यसिद्ध सम्बन्धको ही 'योग' मानती है । पातञ्जलयोगदर्शनका 'योग' शब्द 'युज् समाधौ' धातुसे और गीतोक्त 'योग' शब्द 'युजिर् योगे' धातुसे निष्पन्न है । जीवमात्रका परमात्मासे नित्य-सम्बन्ध है, परन्तु संसारसे माने हुए सम्बन्धके कारण वह उस नित्य-सम्बन्धसे विमुख हो गया है, उसे भूल गया है । अतः संसारसे माने हुए सम्बन्धका विच्छेद 'विवेक-विचार'से करनेपर ज्ञानयोग और 'सेवा'से करनेपर कर्मयोग होता है । इस प्रकार संसारसे सम्बन्ध-विच्छेदपूर्वक परमात्माके 'नित्ययोग' अर्थात् नित्य-सम्बन्धका, जो अनादिकालसे नित्यसिद्ध है, अनुभव करनेका नाम 'योग' है ।

वह 'भोग' होता है। योगमे भगवान्‌से सम्बन्ध जुडता है और भोगमे संसारसे सम्बन्ध जुडता है। योग तो नित्य रहता है, पर भोगका नाश हो जाता है। जबतक भोग है, तबतक योगका अनुभव नहीं होता। भोगका सर्वथा त्याग होनेपर ही योगका अनुभव होता है।

## अधिकारी—

श्रीमद्भागवतमें भगवान्‌ने अपना कल्याण चाहनेवाले मनुष्योंके लिये तीन योग बतलाये हैं—कर्मयोग, ज्ञानयोग और भक्तियोग*। इन तीनोंके सिवा अन्य कोई कल्याणका मार्ग नहीं है अर्थात् अन्य सब उपाय इन्हींके अन्तर्गत आ जाते हैं†। जो लोग संसारमें

---

* स्थूल, सूक्ष्म और कारण—इन तीनों शरीरोंका संसारके साथ अभिन्न सम्बन्ध है। इसलिये इन तीनोंको संसारकी सेवामें लगा दे—यह कर्मयोग हुआ, स्वयं इनसे असङ्ग हो जाय—यह ज्ञानयोग हुआ, और स्वयंको भगवान्‌के अर्पित कर दे—यह भक्तियोग हुआ। इन तीनों योगोंको सिद्ध करनेके लिये अर्थात् अपना उद्धार करनेके लिये मनुष्यको तीन शक्तियाँ प्राप्त हैं—करनेकी शक्ति ( बल ), जाननेकी शक्ति ( ज्ञान ) और माननेकी शक्ति ( विश्वास )। करनेकी शक्ति संसारकी सेवा करनेके लिये है, जो कर्मयोग है, जाननेकी शक्ति अपने स्वरूपको जाननेके लिये है, जो ज्ञानयोग है और माननेकी शक्ति भगवान्‌को अपना और अपनेको भगवान्‌का माननेके लिये है, जो भक्तियोग है।

† योगास्त्रयो मया प्रोक्ता नृणां श्रेयोविधित्सया।
ज्ञानं कर्म च भक्तिश्च नोपायोऽन्योऽस्ति कुत्रचित्॥
( श्रीमद्भा० ११। २०। ६ )

(१) लोकेऽस्मिन्द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयानघ ।
ज्ञानयोगेन सांख्यानां कर्मयोगेन योगिनाम् ॥
(३ । ३)

(२) यत्सांख्यैः प्राप्यते स्थानं तद्योगैरपि गम्यते ।
(५ । ५)

(३) ध्यानेनात्मनि पश्यन्ति केचिदात्मानमात्मना ।
अन्ये सांख्येन योगेन कर्मयोगेन चापरे ॥
(१३ । २४)

कर्मयोगी कामना मिटानेके उद्देश्यसे दूसरोंके लिये कर्म करता है। इस प्रकार कर्म करते-करते जब वह सर्वथा निष्काम हो जाता है, तब वह सिद्ध हो जाता है। फिर उसके कर्म दग्ध अर्थात् अकर्म हो जाते हैं—

यस्य सर्वे समारम्भाः कामसंकल्पवर्जिताः ।
ज्ञानाग्निदग्धकर्माणं तमाहुः पण्डितं बुधाः ॥
(गीता ४ । १९)

## कर्मयोगमें निष्कामता—

कर्मयोगमें कर्ता निष्काम होता है, कर्म नहीं; क्योंकि जड होनेके कारण कर्म स्वयं निष्काम या सकाम नहीं हो सकते। कर्म कर्ताके अधीन होते हैं, इसलिये कर्मोंकी अभिव्यक्ति कर्तासे ही होती है। निष्काम कर्ताके द्वारा ही निष्काम कर्म होते हैं, जिसे कर्मयोग कहते हैं। अतः चाहे 'कर्मयोग' कहो या 'निष्काम-कर्म'—दोनोंका अर्थ एक ही होता है। सकाम कर्मयोग होता ही नहीं। निष्काम होनेसे कर्ता कर्मफलसे असङ्ग रहता है; परन्तु जब कर्तामें सकामभाव

आ जाता है, तब वह कर्मफलसे बँध जाता है ( गीता ५ । १२ )। सकामभाव तभी नष्ट होता है, जब कर्ता कोई भी कर्म अपने लिये नहीं करता, प्रत्युत सम्पूर्ण कर्म दूसरोंके हितके लिये ही करता है। इसलिये कर्ताका भाव नित्य-निरन्तर निष्काम रहना चाहिये। कर्तामें जितना निष्कामभाव होगा, उतना ही कर्मयोगका सही आचरण होगा। कर्ताके सर्वथा निष्काम होनेपर कर्मयोग सिद्ध हो जाता है।

## कर्तव्यका स्वरूप—

कर्तव्य उसे कहते हैं, जिसे सुखपूर्वक कर सकते हैं, जिसे अवश्य करना चाहिये अर्थात् जो करनेयोग्य है और जिसे करनेसे उद्देश्यकी सिद्धि अवश्य होती है। जो नहीं कर सकते, उसे करनेकी जिम्मेवारी किसीपर नहीं है और जिसे नहीं करना चाहिये, उसे करना ही नहीं है। जिसे नहीं करना चाहिये, उसे न करनेसे दो अवस्थाएँ स्वतः आती हैं—निर्विकल्प अवस्था अर्थात् कुछ न करना अथवा जिसे करना चाहिये, उसे करना।

कर्तव्य सदा निष्कामभावसे एवं परहितकी दृष्टिसे किया जाता है। सकामभावसे किया गया कर्म बन्धनकारक होता है, इसलिये उसे करना ही नहीं है। निष्कामभावसे किया जानेवाला कर्म फलकी कामनासे रहित होता है, उद्देश्यसे रहित नहीं। उद्देश्यरहित चेष्टा तो पागलकी होती है। फल और उद्देश्य—दोनोंमें अन्तर होता है। फल उत्पन्न और नष्ट होनेवाला होता है, पर उद्देश्य नित्य होता है। उद्देश्य नित्यप्राप्त परमात्माके अनुभवका होता है, जिसके लिये मनुष्यजन्म हुआ है। अपने कर्तव्यका पालन न करनेसे उस

परमात्माका अनुभव नहीं होता । सकामभाव, प्रमाद, आलस्य आदि रहनेसे अपने कर्तव्यका पालन कठिन प्रतीत होता है ।

## कर्मयोगमें परिश्रम और पराश्रयका अभाव—

वास्तवमें कर्तव्य-कर्मका पालन करनेमें परिश्रम नहीं है । कर्तव्य-कर्म सहज, स्वाभाविक होता है, क्योंकि यह स्वधर्म है । परिश्रम तब होता है, जब अहंता, आसक्ति, ममता, कामनासे युक्त होकर अर्थात् 'अपने लिये' कर्म करते हैं । इसलिये भगवान्‌ने राजस कर्मको परिश्रमयुक्त बतलाया है* ।

जैसे भगवान्‌के द्वारा प्राणिमात्रका हित होता है, वैसे ही भगवान्‌की शक्ति भी प्राणिमात्रके हितमें निरन्तर लगी हुई है । जिस प्रकार आकाशवाणीकेन्द्रके द्वारा प्रसारित विशेष शक्तियुक्त ध्वनि सब जगह फैल जाती है, पर रेडियोके द्वारा जिस नंबरपर उस ध्वनिसे एकता ( सजातीयता ) होती है, उस नंबरपर वह ध्वनि पकड़में आ जाती है । इसी प्रकार जब कर्मयोगी स्वार्थभावका त्याग करके केवल संसारमात्रके हितके भावसे ही समस्त कर्म करता है, तब भगवान्‌की सर्वव्यापी हितैषिणी शक्तिसे उसकी एकता हो जाती है और उसके कर्मोंमें विलक्षणता आ जाती है । भगवान्‌की शक्तिसे एकता होनेसे

---

* यत्तु कामेप्सुना कर्म साहंकारेण वा पुनः ।
क्रियते बहुलायासं तद्राजसमुदाहृतम् ॥
( गीता १८ । २४ )

'जो कर्म भोगोंको चाहनेवाले पुरुषके द्वारा अहंकार अथवा परिश्रमपूर्वक किया जाता है, वह कर्म राजस कहा गया है ।'

उसमें भगवान्‌की शक्ति ही काम करती है और उस शक्तिके द्वारा ही लोगोका हित होता है। इसलिये कर्तव्य-कर्म करनेमे न तो कोई बाधा लगती है और न परिश्रमका अनुभव ही होता है।

कर्मयोगमें पराश्रयकी भी आवश्यकता नहीं है। जो परिस्थिति प्राप्त हो जाय, उसीमें कर्मयोगका पालन करना है। कर्मयोगके अनुसार किसीके कार्यमें आवश्यकता पडनेपर सहायता कर देना 'सेवा' है; जैसे—किसीकी गाडी खराब हो गयी और वह उसे धक्का देनेका प्रयत्न कर रहा है; अतः हम भी इस काममें उसकी सहायता करें, तो यह सेवा है। जो जान-बूझकर कार्यको खोज-खोजकर सेवा करता है, वह कर्म करता है, सेवा नहीं; क्योंकि ऐसा करनेसे उसका उद्देश्य पारमार्थिक न रहकर लौकिक हो जाता है। सेवा वह है, जो परिस्थितिके अनुरूप की जाय। कर्मयोगी न तो परिस्थिति बदलता है और न परिस्थिति ढूँढता है। वह तो प्राप्त परिस्थितिका सदुपयोग करता है। प्राप्त परिस्थितिका सदुपयोग ही कर्मयोग है।

### शरीर-इन्द्रियाँ-मन-बुद्धिकी सेवा—

जैसे संसार 'पर' है, वैसे ही शरीर, इन्द्रियाँ, मन और बुद्धि भी 'पर' अर्थात् दूसरे ही हैं; अतः कर्मयोगी इन्हे अपना न मानकर इनकी भी सेवा करता है। शरीरको निद्रालु, आलसी, प्रमादी, निकम्मा और भोगी न बनने देना 'शरीर' की सेवा है। इन्द्रियोको सांसारिक भोगोंमें न लगने देना 'इन्द्रियों'की सेवा है। मनको किसीका अहित सोचनेमें, विषयोके चिन्तनमें तथा व्यर्थ चिन्तनमें न लगने देना 'मन'की सेवा है। बुद्धिको दूसरोंके कर्तव्यपर विचार

न करने देना, दूसरा क्या करता है. क्या नहीं—यह न सोचने देना 'बुद्धि'की सेवा है। वास्तवमें शरीर, इन्द्रियाँ, मन और बुद्धिमें ममता-आसक्ति न रखना ही इनकी सबसे बड़ी सेवा है। इसलिये कहा है—

कायेन मनसा बुद्ध्या केवलैरिन्द्रियैरपि।
योगिनः कर्म कुर्वन्ति सङ्गं त्यक्त्वात्मशुद्धये॥
(गीता ५। ११)

'कर्मयोगी ममत्वबुद्धिरहित केवल शरीर, इन्द्रियाँ, मन और बुद्धिके द्वारा भी आसक्तिका त्याग करके अन्तःकरणकी शुद्धिके लिये कर्म करते हैं।'

शरीर, इन्द्रियाँ, मन और बुद्धिके साथ 'केवलैः' ( ममतारहित–अकेले ) पदका प्रयोग करके भगवान् यह कहते हैं कि इन्हे अपना नहीं मानना है। ये संसारकी हैं और संसारसे ही मिली है, इसलिये इन्हें संसारकी ही सेवामें लगा देना है। शरीर-इन्द्रियाँ-मन-बुद्धिमें किञ्चित् भी ममता ( अपनापन ) न रहना ही 'अन्तःकरणकी शुद्धि' है।

## समाज और विश्वकी सेवा—

प्राणिमात्रके हितके उद्देश्यसे कर्मयोगीके लिये बुराईका त्याग करना जितना आवश्यक है, उतना भलाई करना आवश्यक नहीं है। भलाई करनेसे केवल समाजका हित होता है; परंतु बुराईरहित होनेसे विश्वमात्रका हित होता है। कारण यह है कि भलाई करनेमें सीमित क्रियाओं और पदार्थोंकी प्रधानता रहती है; परन्तु बुराईरहित होनेमें भीतरका असीम भाव प्रधान रहता है। यदि

भीतरसे बुरा भाव दूर न हुआ हो और बाहरसे भलाई करे तो इससे अभिमान पैदा होगा, जो आसुरी-सम्पत्तिका मूल है। भलाई करनेका अभिमान तभी पैदा होता है, जब भीतर कुछ-न-कुछ बुराई हो। जहाँ अपूर्णता (कमी) होती है, वहीं अभिमान पैदा होता है। परन्तु जहाँ पूर्णता है, वहाँ अभिमानका प्रश्न ही पैदा नहीं होता।

गहराईसे देखा जाय तो नाशवान् वस्तुओंकी सहायताके बिना भलाई नहीं की जा सकती। जिन वस्तुओंसे हम भलाई करते है, वे वस्तुएँ हमारी है ही नहीं, प्रत्युत उन्हींकी हैं, जिनकी हम भलाई करते है। फिर भी यदि भलाईका अभिमान होता है, तो यह नाशवान्‌का सङ्ग है। जबतक नाशवान्‌का सङ्ग है, तबतक 'योग'की सिद्धि नहीं होती। मैंने भलाई की—यह अभिमान बुराईसे भी अधिक भयंकर है; क्योंकि यह भाव मैं-पनमे बैठ जाता है। कर्म और फल तो मिट जाते हैं, पर जबतक मैं-पन रहता है, तबतक मैं-पनमें बैठा हुआ भलाईका अभिमान नहीं मिटता। दूसरी बात, बुराईको तो हम बुराईरूपसे जानते ही है, पर भलाईको बुराईरूपसे नहीं जानते। इसलिये भलाईके अभिमानका त्याग करना बहुत कठिन है; जैसे—लोहेकी हथकड़ीका तो त्याग कर सकते है, पर सोनेकी हथकड़ीका त्याग नहीं कर सकते; क्योकि वह गहनारूपसे दीखती है। इसलिये बुराईरहित होकर ही भलाई करनी चाहिये। वास्तवमें बुराईका त्याग होनेपर विश्वमात्रकी भलाई अपने-आप होती है, करनी नहीं पडती। इसलिये बुराईरहित महापुरुष यदि हिमालयकी एकान्त गुफामे भी बैठा हो, तो भी उसके द्वारा विश्वका बहुत हित होता है।

## कर्मयोगका सिद्धान्त–

हमारे पास शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, सामर्थ्य, योग्यता, विद्या, धन, जमीन आदि जितनी भी वस्तुएँ हैं, वे सब-की-सब हमें समष्टि संसारसे ही मिली हैं, हमारी व्यक्तिगत नहीं है। प्रत्यक्ष है कि इन मिली हुई वस्तुओंपर हमारा कोई अधिकार नहीं चलता। इन वस्तुओंको हम अपने इच्छानुसार न तो रख सकते हैं और न उनमें कोई परिवर्तन ही कर सकते हैं। इन्हें न तो हम अपने साथ लाये हैं और न साथ ले जा ही सकते हैं। ये वस्तुएँ अपने लिये भी नहीं हैं; क्योंकि इनके मिलनेपर भी 'और मिले' यह इच्छा रहती है। यदि ये अपने लिये होतीं तो इनके मिलनेके बाद और कुछ पानेकी इच्छा न होती। वास्तवमें ये वस्तुएँ हमें दूसरोंकी सेवामें लगानेके लिये ही मिली हैं, अपना अधिकार जमानेके लिये नहीं। संसारसे प्राप्त शरीरादि वस्तुओंसे हमने अभीतक अपने लिये ही कर्म किये हैं और अपने सुख-भोगके लिये ही उनका उपयोग किया है, इसलिये संसारका हमपर ऋण है। कोई भी मनुष्य दूसरोंकी सहायता लिये बिना जी नहीं सकता—यह भी दूसरोंका ऋण है। इस ऋणको उतारनेके लिये हमें केवल दूसरोंके हितके लिये ही कर्म करने हैं। फलकी कामना रखकर कर्म करनेसे पुराना ऋण तो उतरता नहीं, नया ऋण और उत्पन्न हो जाता है*।

* इसीलिये भगवान‌ने गीतामें जगह-जगह कर्मफलकी कामना-आसक्तिके त्यागपर जोर दिया है, जैसे—'मा फलेषु कदाचन,' 'मा कर्मफलहेतुर्भूः' ( २। ४७ ), 'कृपणाः फलहेतवः' ( २। ४९ ), 'फलं त्यक्त्वा मनीषिणः' ( २। ५१ ), 'न मे कर्मफले स्पृहा' ( ४। १४ ), 'त्यक्त्वा

ऋणसे मुक्त होनेके लिये नया जन्म लेना पडता है । परन्तु दूसरोंके हितके लिये कर्म करनेसे पुराना ऋण समाप्त हो जाता है, और फलकी कामना न रखनेसे नया ऋण उत्पन्न नहीं होता । ऋण-मुक्त होनेपर मनुष्य जन्म-मरणसे छूट जाता है । इसलिये भगवान् कहते हैं—

**कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।**
**मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि ॥** ( गीता २ । ४७ )

तात्पर्य है कि मनुष्यको केवल कर्म करनेका अधिकार है । पुराने कर्मोंके फलस्वरूप मिली हुई सामग्रीपर तथा नये ( अभी किये जानेवाले ) कर्मोंके फलस्वरूप आगे मिलनेवाली सामग्रीपर भी उसका कोई अधिकार नहीं है । इसलिये मनुष्यको कर्मोंके फलका हेतु भी नहीं बनना चाहिये*, और कर्म न करनेमें उसकी आसक्ति भी नहीं होनी चाहिये ।

गोस्वामी तुलसीदासजी महाराजने कहा है—

जड चेतनहि ग्रंथि परि गई । जदपि मृषा छूटत कठिनई ॥
( मानस ७ । ११६ । २ )

शरीरको 'मैं' और 'मेरा' मानना ही जड़-चेतनकी ग्रन्थि है । यह ग्रन्थि मिथ्या इसलिये है कि जड परिवर्तनशील है और चेतन अपरिवर्तनशील; अतः दोनोंकी कभी एकता हो ही नहीं सकती । चेतनने ही शरीरमें मैं-मेरापन करके इस ग्रन्थिको उत्पन्न किया है ।

---

कर्मफलासङ्गम्' ( ४ । २० ), 'युक्तः कर्मफल त्यक्त्वा' ( ५ । १२ ), 'अनाश्रितः कर्मफलम्' ( ६ । १ ), 'सर्वकर्मफलत्यागम्' ( १२ । ११ ); 'सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च' ( १८ । ६ ), 'सङ्ग त्यक्त्वा फल चैव' ( १८ । ९ ), 'यस्तु कर्मफलत्यागी' ( १८ । ११ ), इत्यादि ।

* कर्मोंमें और कर्म करनेकी सामग्रीमे जो अपनापन होता है, वह कर्मफलका हेतु हो जाता है ।

मैं-मेरापन वास्तवमें है नहीं, केवल माना हुआ है *। परन्तु संयोगजन्य सुखकी लालसा रहनेके कारण इस ग्रन्थिको तोड़ना कठिन प्रतीत होता है। अत. इस मैं-मेरेपनकी ग्रन्थिको तोड़नेका सुगम उपाय है—दूसरोंको सुख पहुँचाना। दूसरोंको सुख पहुँचानेसे अपने सुखका त्याग सुगमतासे हो जाता है। जैसे, माँ और बालक—दोनो भूखे हो और अन्न मिल जाय, तो माँ पहले बालकको अन्न देगी। बालकको भूखा रखकर पहले माँ अन्न खा ले—ऐसा सम्भव नहीं। इससे सिद्ध होता है कि दूसरेको सुख देनेसे अपने सुखका त्याग स्वतः होता है। माँमें तो ममता रहती है। यदि ममता और स्वार्थ न हो एवं केवल दूसरेके हितका भाव और चेष्टा हो, तो यह 'कर्मयोग' हो जायगा। दूसरेको सुख-आराम कैसे मिले? दूसरेका हित कैसे हो?—इस प्रकार दूसरोंके हितमें रति (प्रीति) होनेसे यदि सगुण ब्रह्मकी प्राप्ति चाहें तो सगुण ब्रह्मकी और यदि निर्गुण ब्रह्मकी प्राप्ति चाहे तो निर्गुण ब्रह्मकी प्राप्ति हो जाती है।† इसके विपरीत जबतक सांसारिक सुख लेनेकी वृत्ति

* प्रकृति और पुरुष—दोनों अलग-अलग हैं। जब पुरुष अपनेको प्रकृतिके अंश—शरीरमें मिला देता है, तब 'अहंता' (मैं-पन) उत्पन्न होती है, और जब शरीरको अपनेमें मिला लेता है, तब 'ममता' (मेरापन) उत्पन्न होती है। अहंता होनेपर शरीर 'सत्य' प्रतीत होता है और ममता होनेपर शरीर 'प्रिय' प्रतीत होता है। इसलिये अहंता होनेसे वह अपनेको शरीर मान लेता है और ममता होनेसे शरीरको अपना मान लेता है।

† सगुण ब्रह्मकी प्राप्तिके लिये कहा गया है—

ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रता ॥ (गीता १२ । ४)

और निर्गुण ब्रह्मकी प्राप्तिके लिये कहा गया है—

लभन्ते ब्रह्मनिर्वाण ·· सर्वभूतहिते रताः ॥ (गीता ५ । २५)

नहीं मिटेगी, तबतक कितना ही पढ़-लिख लें, कितने ही चतुर और समझदार बन जायँ, कितने ही व्याख्यानदाता बन जायँ, कितनी ही पुस्तकें लिख लें, पर ग्रन्थि-भेदन नहीं होगा।

कर्मयोगका स्वरुप है—सेवा। केवल सेवारूपसे कर्तव्य-कर्म करनेपर शरीरादिसे माना हुआ सम्बन्ध छूट जाता है। कारण कि सेवा करनेकी सामग्री, योग्यता, शरीर-इन्द्रियाँ-मन-बुद्धि आदिकी संसारके साथ एकता है। अतः इन्हे संसारकी ही सेवामें अर्पित कर देनेसे इनका प्रवाह संसारकी ओर ही हो जाता है, जिससे इनसे माना हुआ सम्बन्ध स्वतः छूट जाता है। कामना, ममता और आसक्तिका त्याग करके सेवा करनेसे 'मै सेवक हूँ' ऐसा अभिमान भी नहीं रहता, प्रत्युत मै-पन सेवारूप ही हो जाता है। शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि आदिके साथ-साथ मै-पन भी संसारकी सेवामे लग जाता है। परन्तु ज्ञानयोगमें 'मै शुद्ध-बुद्ध-मुक्त हूँ'—इस रूपमे मै-पन सूक्ष्मरूपसे अपने साथ रहता है। अतः कर्मयोगमें मै-पनका त्याग सुगमतासे हो जाता है।

मिली हुई सामग्रीका त्याग करना कर्मयोगीके लिये जितना सुगम पड़ता है, उतना ज्ञानयोगीके लिये नहीं। ज्ञानयोगकी दृष्टिसे किसी वस्तुको मायामात्र समझकर ऐसे ही उसका त्याग कर देना कठिन पडता है, परन्तु वही वस्तु किसीके काम आती हुई दिखायी दे, तो उसका त्याग करना सुगम पडता है। दूसरी बात, मायामात्र समझकर त्याग करनेमें ( यदि तेजीका वैराग्य न हो तो ) जिन वस्तुओंमे हमारी सुखबुद्धि नहीं है उन खराब वस्तुओंका त्याग तो सुगमतासे हो जाता है, पर जिनमें हमारी सुखबुद्धि है, उन अच्छी वस्तुओंका त्याग कठिनतासे होता है। परन्तु दूसरेके काम आती

देखकर जिन वस्तुओंमें हमारी सुखबुद्धि है, उन वस्तुओंका त्याग सुगमतासे हो जाता है, जैसे—भोजनके समय थालीमेंसे रोटी निकालनी पड़े तो ठंडी, बासी और रूखी रोटी ही निकालेंगे। परन्तु यदि वही रोटी किसी दूसरेको देनी हो तो अच्छी रोटी ही निकालेंगे, खराब नहीं।

आजकल लोगोंमे प्रायः यह बात प्रचलित है कि मनुष्यके लिये ही यह सब संसार है, इसलिये सासारिक भोगोको भोगना चाहिये। यह बिल्कुल उल्टी बात है। वास्तवमें संसार मनुष्यके लिये नहीं है, प्रत्युत मनुष्य संसारके लिये है। कारण कि व्यष्टि ही समष्टिका होता है, समष्टि व्यष्टिका नहीं होता; जैसे—लहरें ही समुद्रकी होती हैं, समुद्र लहरोका नहीं होता। चौरासी लाख योनियोमें जितने जीव हैं, वे सब कर्मफल भोगनेके लिये मानो जेलखानेमें पड़े कैदी हैं। कैदियोके प्रबन्ध और हितके लिये जैसे अफसर रहता है, वैसे ही मनुष्य संसारके प्रबन्ध और हितके लिये है। संसारकी सेवाके लिये ही मनुष्यका आना हुआ है। यदि प्याऊपर बैठा व्यक्ति यह सोचे कि जल मेरे लिये ही है अथवा मुनीम यह सोचे कि धन मेरे लिये ही है, तो यह कितनी मूर्खताकी बात होगी! ऐसे ही सांसारिक भोगोको अपना और अपने लिये मानना मूर्खता ही है। कर्मयोगमें सासारिक भोगोका अथवा व्यक्तिगत सुखका सर्वथा त्याग होता है। इसलिये कर्मयोगको 'त्याग'के नामसे कहा जाता है (गीता १८।१—१२)।

## मनुष्यके लिये कर्मयोगकी आवश्यकता—

मनुष्यको कर्मसङ्गी कहा गया है—'रजसि प्रलयं गत्वा कर्मसङ्गिषु जायते' (गीता १४।१५)। वह कर्मसङ्गसे ही बँधता है, कर्मसे नहीं। इसलिये कर्मसङ्गसे मुक्त होनेके लिये मनुष्यको असङ्ग होना

है। कारण कि जो सङ्गी है, उसे ही असङ्ग होना है। असङ्ग होनेके लिये कर्मोंसे सम्बन्ध-विच्छेद करना अनिवार्य है। कर्मोंसे सम्बन्ध-विच्छेद तभी होगा, जब कर्म अपने लिये न किये जायँ, प्रत्युत दूसरोंके लिये ही किये जायँ। इसलिये 'अपने लिये कुछ नहीं करना है'—इस कर्मयोगकी प्रणालीको अपनाना मनुष्यमात्रके लिये आवश्यक है।

मनुष्ययोनि कर्मप्रधान है; अतएव मनुष्यके लिये कर्मयोग मुख्य है। मनुष्यमें कर्म करनेकी एक स्वाभाविक रुचि विद्यमान रहती है। कारण यह है कि वह कुछ-न-कुछ पाना चाहता है। अतः कुछ-न-कुछ पानेके लिये वह मृत्युपर्यन्त आसक्तिपूर्वक कुछ-न-कुछ करता ही रहता है। कुछ पानेकी आशाके कारण कर्मोंमें उसकी आसक्ति इतनी अधिक रहती है कि जब वृद्धावस्थामें उसकी इन्द्रियाँ कर्म करनेमें असमर्थ हो जाती हैं, तब भी वह कर्मोंसे असङ्ग नहीं हो पाता। इस प्रकार आसक्तिपूर्वक कर्म करते-करते ही वह कालके मुखमें चला जाता है। ऐसी परिस्थितिमें हठपूर्वक कर्मोंका त्याग करनेकी अपेक्षा कोई ऐसा उपाय ही सफल हो सकता है, जिसके अन्तर्गत शास्त्रविहित कर्म करते हुए ही कर्मोंसे सम्बन्ध-विच्छेद हो जाय और मनुष्यको कल्याणकी प्राप्ति हो जाय। इस दृष्टिसे मनुष्यके लिये कर्मयोगका अनुष्ठान ही एक सफल एवं सुगम उपाय है।

कर्मयोग-पद्धति एक आविष्कार अथवा अन्वेषण (खोज) है, नया निर्माण नहीं है। खोज उसी वस्तुकी होती है, जो पहलेसे विद्यमान है। कर्मका संसारसे और जीवका परमात्मासे सम्बन्ध स्वतःसिद्ध है। स्वतःसिद्ध वस्तुका अनुभव करना खोज है, निर्माण नहीं। कर्मों और पदार्थोंका हमसे प्रतिक्षण वियोग हो रहा है। ऐसी कोई क्रिया, पदार्थ, व्यक्ति, परिस्थिति, अवस्था आदि नहीं है

जो एक क्षण भी हमारे साथ रहती हो। कर्मों और पदार्थोंके साथ अपना सम्बन्ध माननेसे कर्म और पदार्थ तो नहीं रहते, केवल बन्धन रह जाता है। अतः कर्मों और पदार्थोंके साथ हमारा सम्बन्ध नहीं है—यह वास्तविकता है। इस वास्तविकताका हमें अनुभव करना है; इसकी हमें खोज करनी है।

## गीताका कर्मयोग—

संसारसे संयोग और परमात्मासे वियोग केवल माना हुआ है। इस मान्यताको मिटानेके लिये कर्मयोगका अनुष्ठान करना अर्थात् कर्ममात्र सेवारूपसे केवल दूसरोंके हितके लिये करना आवश्यक है। इस विषयका वर्णन विशेषरूपसे तीसरे अध्यायमें किया गया है। इसलिये तीसरे अध्यायका नाम 'कर्मयोग' है। कर्म करते हुए निर्लिप्त रहनेकी विद्याका वर्णन विशेषरूपसे चौथे अध्यायमें किया गया है। चौथे अध्यायमें तत्त्वज्ञानकी प्राप्तिके लिये कर्मयोगका वर्णन भी हुआ है और सांख्ययोगका भी। इसलिये इस अध्यायका नाम 'ज्ञानकर्मसंन्यासयोग' है। इसीपर पाँचवाँ अध्याय चला है। पाँचवें अध्यायमें कर्मयोग और सांख्ययोग दोनोंका वर्णन होनेसे इस अध्यायका नाम 'कर्मसंन्यासयोग' है। यद्यपि कर्मयोग और सांख्ययोग—दोनों ही योग कल्याण करनेवाले हैं, तथापि सांख्ययोगकी अपेक्षा कर्मयोगका अनुष्ठान प्रत्येक मनुष्य सुगमतापूर्वक कर सकता है। (५। २—६) तीसरे, चौथे और पाँचवें—इन तीनों ही अध्यायोंकी विस्तृत व्याख्या साधकोंकी सेवामें प्रस्तुत है।

विनीत—

स्वामी रामसुखदास



श्रीमुरली मनोहर

॥ ॐ श्रीपरमात्मने नमः ॥

# गीताका कर्मयोग

## [ प्रथम खण्ड ]

### [ श्रीमद्भगवद्गीताके तीसरे अध्यायकी विस्तृत व्याख्या ]

नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम् ।
देवीं सरस्वतीं व्यासं ततो जयमुदीरयेत् ॥
वसुदेवसुतं देवं कंसचाणूरमर्दनम् ।
देवकीपरमानन्दं कृष्णं वन्दे जगद्गुरुम् ॥

## अथ तृतीयोऽध्यायः

### अवतरणिका—

श्रीमद्भगवद्गीताका उपदेश मनुष्यमात्रके अनुभवपर आधारित है। इसका दिव्य उपदेश ( २ । ११ से ) प्रारम्भ करनेपर सबसे पहले भगवान् यह स्पष्ट करते हैं कि शरीर और शरीरी एक-दूसरेसे सर्वथा भिन्न हैं। शरीर अनित्य, असत्, एकदेशीय और नाशवान् है तथा शरीरी नित्य, सत्, सर्वव्यापी और अविनाशी है। अतएव नाशवान् वस्तुका विनाश देखकर दुःखी नहीं होना और अविनाशी

वस्तुकी अविनाशिता देखकर उसे बनाये रखनेकी इच्छा नहीं करना 'विवेक' कहा जाता है। कर्मयोग, ज्ञानयोग और भक्तियोग—तीनों ही योगमार्गोंमें विवेककी अत्यन्त आवश्यकता है। 'मैं शरीरसे सर्वथा भिन्न हूँ'—ऐसा विवेक होनेपर ही मुक्तिकी अभिलाषा जाग्रत् होती है। मुक्तिकी बात तो दूर रही, स्वर्गादिकी प्राप्तिकी कामना भी अपनेको शरीरसे अलग माननेपर ही उत्पन्न होती है। इसीलिये भगवान्‌ने अपने उपदेशका प्रारम्भ करते ही सबसे पहले विवेकका ही वर्णन किया है।

गीताका उपर्युक्त विवेक-प्रकरण दूसरे अध्यायके ग्यारहवें श्लोकसे प्रारम्भ होकर तीसवें श्लोकपर समाप्त होता है। विवेकके इस प्रकरणमें भगवान्‌ने आत्मा, अनात्मा, प्रकृति, पुरुष, ब्रह्म, अविद्या, ईश्वर, जीव, जगत्, माया आदि किसी भी दार्शनिक शब्दका प्रयोग नहीं किया है* प्रत्युत सभी मनुष्य सरलतासे समझ सकें, ऐसे ढंगसे भगवान्‌ने उसका विवेचन प्रस्तुत किया है। इसका तात्पर्य यह है कि मनुष्यमात्र परमात्मप्राप्तिका अधिकारी है, क्योंकि मनुष्यशरीर परमात्मप्राप्तिके लिये ही मिला है। अतएव मनुष्यमात्र उपर्युक्त विवेकको महत्त्व देकर परमात्मप्राप्ति कर सकता है।

---

* यद्यपि इस प्रकरणमें दो बार ( २। १५ और २१ में ) 'पुरुष' शब्दका प्रयोग किया गया है, तथापि वह दार्शनिक 'प्रकृति-पुरुष' के अर्थमें प्रयुक्त न होकर 'मनुष्य' के अर्थमें ही प्रयुक्त हुआ है।

इस प्रकरणमे भगवान्‌ने 'बुद्धि' शब्दका प्रयोग भी नहीं किया है । वस्तुतः नित्य और अनित्य, सत् और असत्, अविनाशी और विनाशी, शरीरी और शरीरको अलग-अलग समझनेके लिये 'विवेक'की ही आवश्यकता है, 'बुद्धि'की नहीं । विवेक बुद्धिसे परे है । जैसे प्रकृति और पुरुष अनादि हैं*, वैसे ही उनकी भिन्नताको प्रकट करनेवाला विवेक भी अनादि है । यही विवेक बुद्धिमें प्रकट होता है । यह भगवत्प्रदत्त विवेक समस्त प्राणियोंको नित्यप्राप्त है । पशु-पक्षी भी खाद्य-अखाद्य पदार्थोंकी भिन्नताको जानते हैं । लता-वृक्षमें भी सरदी-गरमी, अनुकूलता-प्रतिकूलताकी भिन्नताका ज्ञान रहता है । बुद्धिप्रधान होनेके कारण मनुष्यको यह विवेक विशेषरूपसे प्राप्त है । पशु-पक्षी आदिमें तो जीवन-निर्वाहमात्रके लिये जड़-पदार्थोंका विवेक रहता है, पर मनुष्य अपने विवेकसे सदाके लिये जन्म-मरणरूप बन्धनसे मुक्त होकर शाश्वत शान्ति प्राप्त कर सकता है । यही मनुष्यके विवेककी विशेषता है ।

विवेक जाग्रत् होनेपर अर्थात् शरीर और शरीरीकी भिन्नताका अनुभव होनेपर अपने कहलानेवाले शरीर-इन्द्रियाँ-मन-बुद्धि-सहित संसारका सर्वथा सम्बन्ध-विच्छेद हो जाता है, जो कि वास्तवमें है; और बुद्धि शुद्ध तथा सम हो जाती है अर्थात् बुद्धिका विषमभाव मिट जाता है ।

दूसरे अध्यायके उन्तालीसवें श्लोकमें भगवान् सबसे पहली बार

---

* प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि । ( गीता १३ । १९ )

'बुद्धि' शब्दका प्रयोग करते हैं*। यहींसे कर्मयोगका प्रकरण प्रारम्भ होता है, जो चौथे अध्यायके तीसरे श्लोकमें 'स एवायं मया तेऽद्य योगः प्रोक्तः पुरातनः' पदोंसे समाप्त हुआ है। इस प्रकरणमें भगवान्‌ने कर्तव्य कर्मके पालनपर विशेष जोर दिया है।

कर्मयोगमें बुद्धिके एक निश्चयकी प्रधानता है—'व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह' ( गीता २ । ४१ )।† मनुष्यका जब अपने कल्याण अथवा परमात्मप्राप्तिका ही एक निश्चय हो जाता है, तब उसे अनुकूलता और प्रतिकूलता बाधा नहीं पहुँचाती और इस प्रकार कुछ किये बिना ही उसकी बुद्धि स्वतः सम होने लगती है। बुद्धिको सम करनेके लिये तभीतक कहा जाता है, जबतक बुद्धिमें संसारका महत्त्व, आकर्षण, खिंचाव रहता है। एक निश्चयात्मिका बुद्धि हो जानेपर संसारका महत्त्व, आकर्षण, खिंचाव स्वतः मिटने लग जाता है। ऐसी निश्चयात्मिका बुद्धि होनेमें

---

* एषा तेऽभिहिता सांख्ये बुद्धिर्योगे त्विमां शृणु।
( गीता २ । ३९ )

'हे पार्थ! यह समबुद्धि तेरे लिये सांख्ययोगके विषयमें कही गयी और इसीको अब तू कर्मयोगके विषयमें सुन।'

† सांख्ययोगमें विवेककी, भक्तियोगमें श्रद्धा-विश्वासकी एवं कर्मयोगमें निश्चयात्मिका बुद्धिकी प्रधानता रहती है। कर्मयोगमें विवेक तथा श्रद्धा-विश्वास न होते हों—ऐसा नहीं है, पर मुख्यता एक निश्चयात्मिका बुद्धिकी रहती है। ऐसे ही सांख्ययोग एवं भक्तियोगमें भी निश्चयात्मिका बुद्धि रहती है।

भोग और संग्रहकी आसक्तिको महान् बाधक बतलाया गया है *।

इस प्रकार कर्मयोगमें निश्चयात्मिका बुद्धिकी अत्यन्त आवश्यकता बतलानेके बाद भगवान् अर्जुनको समभावपूर्वक कर्तव्यकर्म करनेके लिये विशेषरूपसे कहते हैं, जैसे—**'कर्मण्येवाधिकारस्ते'** ( २ । ४७ ), **'योगस्थः कुरु कर्माणि'** ( २ । ४८ ), 'तेरा कर्म करनेमें ही अधिकार है', 'समतामें स्थित हुआ तू कर्मोंको कर'। इसके साथ यह भी कहते हैं कि—**'दूरेण ह्यवरं कर्म बुद्धियोगाद्'** ( २ । ४९ ) 'बुद्धियोग ( समता ) की अपेक्षा सकाम-कर्म अत्यन्त तुच्छ हैं', आगे कहते हैं—**'बुद्धौ शरणमन्विच्छ'** ( २ । ४९ ) **'बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते । तस्माद्योगाय युज्यस्व योगः कर्मसु कौशलम् ॥'** ( २ । ५० ) 'तू समबुद्धिका आश्रय ग्रहण कर', 'समतापूर्वक कर्म करनेवाला पुरुष पाप और पुण्य—दोनोंको यहाँ जीवित-अवस्थामें ही त्याग देता है, इसलिये तू समताकी प्राप्तिके लिये ही प्रयत्न कर; क्योंकि समता ही कर्मोंमें चतुरता है।

अर्जुनके मनमें युद्ध न करनेका आग्रह पहलेसे ही था। पहले अध्यायके इकतीसवें श्लोकमें अर्जुन कहते हैं—'युद्धमें अपने कुलको मारकर मैं कल्याण भी नहीं देखता'—**'न च श्रेयोऽनुपश्यामि हत्वा स्वजनमाहवे'**। फिर पैंतालीसवें श्लोकमें वे कहते हैं—'अहो ! शोक है कि हमलोग बुद्धिमान्

---

* भोगैश्वर्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसाम् ।
व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते ॥
( गीता २ । ४४ )

होकर भी युद्धरूप महान् पाप करनेको तैयार हो गये हैं'— 'अहो बत महत्पापं कर्तुं व्यवसिता वयम्'। आगे दूसरे अध्यायके पाँचवें श्लोकमें अर्जुन कहते हैं—'मैं भिक्षाका अन्न खाना भी कल्याणकारक समझता हूँ, पर युद्ध करना नहीं'—'श्रेयो भोक्तुं भैक्ष्यमपीह लोके', और नवें श्लोकमें तो भगवान्‌की आज्ञा ('उत्तिष्ठ परंतप' २।३) के विरुद्ध अपना निर्णय ही सुना देते हैं कि 'मैं युद्ध नहीं करूँगा'—'न योत्स्ये' (गीता २।९)।

यह नियम है कि अपना आग्रह रखनेसे श्रोता वक्ताकी बातोंका आशय भलीभाँति नहीं समझ सकता। यही कारण है कि अपना (युद्ध न करनेका) आग्रह रखनेसे अर्जुन भी उपर्युक्त प्रकरणमें भगवान्‌के वचनोंका आशय भलीभाँति नहीं समझ सके। भगवान्‌के वचनोंका आशय था कि फलेच्छा रखकर कर्म करना अत्यन्त तुच्छ है; अतः फलेच्छाका त्याग करके समतापूर्वक कर्तव्य-कर्मोंको करना चाहिये। परंतु अर्जुनने यह समझा कि कर्म करनेमें कुछ भी नहीं रखा है। यज्ञ, दान, तप आदि कर्म करनेका भी कोई प्रयोजन नहीं, फिर युद्ध-जैसे घोर कर्म करनेकी तो बात ही क्या है! 'बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते' (२।५०) —इन भगवद्वचनोंसे अर्जुनने बुद्धिकी समताको ही श्रेष्ठ समझ लिया। इस प्रकार उनके अन्तःकरणमें समबुद्धिकी श्रेष्ठताकी छाप विशेषरूपसे पड़ गयी। अर्जुनका भाव था कि बुद्धिकी समता श्रेष्ठ है; अतः कर्मोंको करनेसे क्या लाभ? पर भगवान्‌का भाव था कि यह समबुद्धि निष्कामभावपूर्वक कर्तव्य-कर्मोंको करनेसे ही आती

है। इसलिये दूसरे अध्यायके अड़तीसवें श्लोकमें भगवान्‌ने समबुद्धिकी प्राप्तिका ही उपाय बतलाया था, जो कि अर्जुनका ध्येय है।*

भगवान्‌का भाव न समझ सकनेके कारण अर्जुनको भगवान्‌के वचन मिले हुए-से जान पड़ने लगे। इसलिये भगवान्‌का अभिप्राय क्या है? वे मेरे कल्याणके लिये कौन-सा साधन श्रेष्ठ समझते हैं?—इसका स्पष्टीकरण करानेके लिये अर्जुन अगले दो श्लोकोंमें भगवान्‌से प्रश्न करते हैं।

श्लोक—

*अर्जुन उवाच*

ज्यायसी चेत्कर्मणस्ते मता बुद्धिर्जनार्दन।
तत्किं कर्मणि घोरे मां नियोजयसि केशव॥ १॥
व्यामिश्रेणेव वाक्येन बुद्धिं मोहयसीव मे।
तदेकं वद निश्चित्य येन श्रेयोऽहमाप्नुयाम्॥ २॥

भावार्थ—

अर्जुन कहते हैं—हे जनार्दन! आपकी मान्यतामें यदि कर्मोंकी अपेक्षा समबुद्धि श्रेष्ठ है, तो फिर हे केशव! मुझे घोर

---

* सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ।
ततो युद्धाय युज्यस्व नैवं पापमवाप्स्यसि॥
(गीता २। ३८)

'जय-पराजय, लाभ-हानि और सुख-दुःखको समान समझकर युद्धके लिये तैयार हो जा। इस प्रकार युद्ध करनेसे तू पापको नहीं प्राप्त होगा।' (पाप न होनेमें समबुद्धि ही कारण है।)

कर्ममें क्यों लगाते हैं? आप मिले हुए-से वचनोंसे मेरी बुद्धिको मोहित-सी कर रहे हैं। अतः उस एक बातको निश्चित करके कहिये, जिससे मेरा कल्याण हो।

कोई भी साधक श्रद्धापूर्वक पूछनेपर ही अपने प्रश्नका सही उत्तर प्राप्त कर सकता है। आक्षेपपूर्वक शङ्का करनेसे सही उत्तर प्राप्त कर पाना सम्भव नहीं। अर्जुनकी भगवान्‌पर पूर्ण श्रद्धा है; अतः भगवान्‌के कहनेपर अर्जुन अपने कल्याणके लिये युद्ध-जैसे घोर कर्ममें भी प्रवृत्त हो सकते हैं—ऐसा भाव उपर्युक्त प्रश्नसे प्रकट होता है।

अन्वय—

जनार्दन चेत्, कर्मणः, बुद्धिः, ते, ज्यायसी, मता, तत्, केशव, माम्, घोरे, कर्मणि, किम्, नियोजयसि ॥ १ ॥

व्यामिश्रेण, इव, वाक्येन, मे, बुद्धिम्, मोहयसि, इव, तत्, एकम्, निश्चित्य, वद, येन, अहम्, श्रेयः, आप्नुयाम् ॥ २ ॥

पद-व्याख्या—

**जनार्दन**—हे जनार्दन!

इस पदसे अर्जुन मानो यह भाव प्रकट करते हैं कि हे कृष्ण! आप सभीकी याचना पूरी करनेवाले हैं, अतः मेरी याचना तो अवश्य ही पूरी करेंगे।

**चेत् कर्मणः बुद्धिः ते ज्यायसी मता**—यदि आपकी यह मान्यता है कि कर्मकी अपेक्षा समबुद्धि श्रेष्ठ है।

मनुष्यके अन्तःकरणमें एक कमजोरी रहती है कि वह प्रश्न करके उत्तरके रूपमें भी वक्तासे अपनी बात अथवा सिद्धान्तका

ही समर्थन चाहता है । इसे कमजोरी इसलिये कहा गया है कि वक्ताके निर्देशका, चाहे वह मनोऽनुकूल हो या सर्वथा प्रतिकूल, पालन करनेका निश्चय ही शूरवीरता है, शेष सब कमजोरी या कायरता ही कही जायगी । इस कमजोरीके कारण ही मनुष्यको प्रतिकूलता सहनेमें कठिनाईका अनुभव होता है । जब वह प्रतिकूलताको सह नहीं सकता, तब वह अच्छाईका चोला पहन लेता है अर्थात् तब भलाईके वेषमें बुराई आती है । जो बुराई भलाईके वेशमें आती है, उसका त्याग बहुत कठिन होता है । यहाँ अर्जुनमें भी हिंसा-त्यागरूप भलाईके वेशमें कर्तव्य-त्यागरूप बुराई आयी है । अतएव वे कर्तव्य-कर्मकी अपेक्षा समबुद्धिको श्रेष्ठ मान रहे हैं । इसी कारण वे यहाँ प्रश्न करते हैं कि यदि आप कर्मकी अपेक्षा समबुद्धिको श्रेष्ठ मानते हैं, तो फिर मुझे युद्धरूप घोर कर्ममें क्यों लगाते हैं ?

आजकल साधन करनेवाले पुरुष भी कर्तव्य-कर्मोंकी अवहेलना करते हुए ऐसा कह देते हैं कि हम भजनमें लगे हुए हैं, हमें तंग मत करो । इस प्रकार भजनके नामपर वे कर्तव्य-कर्मोंसे हटना चाहते हैं । यहाँ वास्तवमें बुराई ही भलाईके वेशमें आयी है अर्थात् यहाँ भजनके मूलमें आलस्य है, क्योंकि भजन करनेमें परिश्रम नहीं होता, जब कि कर्तव्य-कर्म करनेमें परिश्रम होता है । कर्तव्य-कर्मोंका त्याग कभी भी उचित नहीं है । अतः साधकको चाहिये कि वह कर्तव्य-कर्मोंको सदैव करता रहे ।

*शङ्का*—यहाँ 'बुद्धिः' पदका अर्थ 'समबुद्धि' माननेका क्या अभिप्राय है ? यदि इसका अर्थ 'ज्ञान' मान लें तो क्या आपत्ति है ?

*समाधान*—दूसरे अध्यायके उन्तालीसवें श्लोकमें भगवान्‌ने 'बुद्धिः' पदका सबसे पहली बार प्रयोग किया है। देहली-दीपक-न्याय* के अनुसार वहाँ 'बुद्धिः' पद सांख्ययोग और कर्मयोग दोनोंमें ही समबुद्धिका दिग्दर्शन कराता है। जैसे, भगवान् वहाँ कहते हैं—'एषा तेऽभिहिता सांख्ये बुद्धिः' अर्थात् मैंने इस समबुद्धिको सांख्ययोगके विषयमें पहले—'समदुःखसुखं धीरम्' ( २ । १५ ) पदोंसे कह दिया है; 'बुद्धियोगे त्विमां शृणु' अर्थात् अब इसी समबुद्धिको तुम कर्मयोगके विषयमें सुनो, जिसे भगवान्‌ने आगे 'सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा' ( २ । ४८ ) पदोंसे कहा है। तात्पर्य यह है कि किसी भी मार्गसे चला जाय, गीताके अनुसार उसमें 'समबुद्धि' ही सार वस्तु है †।

---

* जब दीपकको देहलीपर रख दिया जाता है तो इसका प्रकाश घरके भीतर-बाहर दोनों ओर होता है—इसे 'देहली-दीपक-न्याय' कहते हैं। यह न्याय उस समय प्रयुक्त किया जाता है, जब एक ही वस्तु दो स्थानोंपर एक साथ काम आवे।

† गीताका प्राण है—'समता' अर्थात् राग-द्वेष, हर्ष-शोक आदि द्वन्द्वोंका न होना। यह समता स्वार्थ-त्यागपूर्वक दूसरोंका हित करनेसे ( सब विहित कर्मोंको करते हुए भी ) सुगमतापूर्वक प्राप्त हो सकती है।

बुद्धिकी पवित्रता एवं भोगोंसे वैराग्य होनेके कारण सांख्ययोगीके लिये एक चेतन सत्ताके सिवा जड़की स्वतन्त्र सत्ताका सर्वथा अभाव हो जाना ही समता है। भक्तियोगीके लिये सर्वत्र भगवद्‌बुद्धि रहनेके कारण सबको भगवत्स्वरूप मानकर उनकी सेवा करना तथा सर्वत्र भगवान्‌को देखना ही समता है। कर्मयोगीके लिये अन्तःकरणमें राग-द्वेषरूप हलचलका न होना ही समता है।

यद्यपि कुछ टीकाकारोंने यहाँ 'बुद्धिः' पदका अर्थ 'ज्ञान' भी माना है, तथापि गीताके इस प्रसङ्गपर पूर्वापर विचार करनेसे 'बुद्धिः' पदका अर्थ 'समबुद्धि' मानना ही उचित प्रतीत होता है। स्वयं भगवान्‌ने भी दूसरे अध्यायके उन्तालीसवें श्लोकमें 'बुद्धियोगे' पदसे समबुद्धिका ही संकेत किया है। यही कारण है कि कर्मयोगके इस प्रकरणमें ( दूसरे अध्यायके उन्तालीसवें श्लोकसे अध्याय-समाप्तिपर्यन्त ) भगवान्‌ने समबुद्धिपर विशेष जोर दिया है और समबुद्धिपर विशेष ध्यान दिलानेके लिये 'बुद्धि' एवं उसके

---

जिसके लिये मनुष्यजन्म मिला है, उस परमात्मप्राप्तिका ही ध्येय हो जानेपर मनुष्यको सांसारिक सिद्धि और असिद्धि बाधा नहीं दे सकती। सांसारिक सिद्धि-असिद्धिमें राजी और नाराज होनेवाला मनुष्य पारमार्थिक मार्गमें तत्परतासे नहीं चल सकता। कारण कि राग और द्वेष दोनों ही पारमार्थिक मार्गमें विघ्न डालनेवाले शत्रु हैं ( गीता ३। ३४ )। इसलिये भगवान्‌ने कहा है कि साधककी प्रवृत्ति और निवृत्ति राग-द्वेष पूर्वक नहीं होनी चाहिये, प्रत्युत शास्त्रके अनुसार ही होनी चाहिये—'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्याकार्यव्यवस्थितौ' ( गीता १६। २४ )। जैसे रोगीके खान-पानमें रोगीकी रुचि-अरुचिकी मुख्यता नहीं होती, अपितु आयुर्वेद और वैद्यकी आज्ञाकी मुख्यता होती है, ऐसे ही संसार-रोगसे ग्रस्त हुए मनुष्यके कर्तव्य-अकर्तव्यमें राग-द्वेषकी मुख्यता नहीं होती, अपितु शास्त्र और संतकी आज्ञाकी मुख्यता होती है। शास्त्र और संतकी आज्ञा है—सांसारिक सिद्धि-असिद्धि, लाभ-हानिमें सम रहना। जैसे रोगीका ध्येय नीरोग होना है, ऐसे ही मनुष्यका ध्येय अपना कल्याण करना है। सांसारिक सिद्धि-असिद्धिको महत्त्व न देनेमें अर्थात् उनमें सम रहनेसे ही ध्येयकी सिद्धि होती है।

पर्यायवाची शब्द—धी, प्रज्ञाका कुल चौबीस बार प्रयोग किया है।

**तत् केशव**—तो फिर हे केशव !

**माम् घोरे कर्मणि किम् नियोजयसि**—मुझे घोर कर्ममें क्यों लगाते हैं ?

अर्जुनके इस प्रश्नका अभिप्राय यह है कि यदि आपकी मान्यतामें समबुद्धि श्रेष्ठ है, तो फिर मुझे समबुद्धिकी प्राप्तिमें ही लगाना चाहिये ! मुझे यज्ञ, दान, तप आदि शुभ-कर्मोंमें भी नहीं लगाना चाहिये; क्योंकि आपने कहा है कि बुद्धियुक्त पुरुष पाप और पुण्य—दोनोंको यहीं त्याग देता है—'बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते' ( गीता २ । ५० ) । इसके विपरीत आप मुझे युद्ध-जैसे हिंसात्मक घोर कर्मको करनेकी आज्ञा किस अभिप्रायसे देते हैं ?

यहाँ अर्जुनका ऐसा भाव प्रतीत होता है कि वे युद्ध-जैसे घोर कर्मसे समताकी प्राप्ति होना नहीं मानते। परन्तु आगे चलकर भगवान्‌के उत्तरमें यह स्पष्ट हो जाता है कि कर्तव्य-कर्मका पालन करनेसे समताकी प्राप्ति हो जाती है, उसके घोर या सौम्य होनेसे कोई मतलब नहीं है। अतएव साधकको चाहिये कि वर्ण, आश्रम, देश, काल एवं परिस्थितिके अनुसार जो भी कर्तव्य-कर्म सामने आ जाय, उसका वे समबुद्धिपूर्वक तत्परतासे पालन करें। अर्जुन क्षत्रिय थे, अतः युद्ध करना उनका स्वधर्म था। ( गीता २ । ३१—३३, १८ । ४३ ) ।

**व्यामिश्रेण इव वाक्येन मे बुद्धिम् मोहयसि इव**—आप मिले हुए-से वचनोंसे मेरी बुद्धिको मोहित-सी कर रहे हैं।

is to say, when the human mind tries to understand God, it necessarily thinks of Him in terms of its experiences. At

erve



ऐसा प्रतीत होता है कि अभीतक अर्जुनकी युद्ध करने या न करनेकी निश्चित धारणा नहीं बनी है, इसीलिये उन्होने यहाँ 'इव' पदका दो बार प्रयोग किया है।

उपर्युक्त पदोमें अर्जुनका भाव है कि कभी तो आप कहते है कि बुद्धि श्रेष्ठ है—**'दूरेण ह्यवरं कर्म बुद्धियोगाद्धनंजय'** ( २ । ४९ ), **'बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते'** ( २ । ५० ) और कभी कहते हैं कि योग श्रेष्ठ है—**'योगः कर्मसु कौशलम्'** ( २ । ५० )—ये आपके मिले हुए-से वचन है। कभी तो आप कहते है कि बुद्धिकी शरण लो—**'बुद्धौ शरणमन्विच्छ'** ( २ । ४९ ) और कभी कहते है कि कर्म करो— **'मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि'** ( २ । ४७ ), **'योगस्थः कुरु कर्माणि'** ( २ । ४८ ), **'तस्माद्योगाय युज्यस्व'** ( २ । ५० ) —यह आप मेरी बुद्धिको मोहित-सी कर रहे हैं।

पहली बार **'व्यामिश्रेण'** पदके साथ **'इव'** पदका प्रयोग करके अर्जुन मानो यह कहते हैं कि आपके वचन तो स्पष्ट ही है, मिले हुए नहीं है, परंतु अपनी अल्पज्ञताके कारण मुझे वे मिले हुए-से प्रतीत हो रहे है। दूसरी बार **'मोहयसि'** पदके साथ **'इव'** पदका प्रयोग करके अर्जुन मानो यह कहते हैं कि आप मुझे भ्रममे डालना नहीं चाहते प्रत्युत मेरा मोह दूर करना चाहते हैं, परंतु आपके वचनोका अभिप्राय ठीक-ठीक न समझ सकनेके कारण मुझे ऐसा प्रतीत हो रहा है कि आप मिले हुए-से वचन कहकर मुझे भ्रममें डाल रहे है।

तत् एकम् निश्चित्य वद येन अहम् श्रेयः आप्नुयाम्—इसलिये उस एक बातको निश्चित करके कहिये, जिससे मैं कल्याणको प्राप्त हो जाऊँ।

अर्जुनकी एकमात्र इच्छा अपना कल्याण करनेकी है। अपना कल्याण चाहनेके कारण ही अर्जुनको युद्ध 'घोर कर्म' दीखता है। पहले अध्यायके इकतीसवें श्लोकमें वे कहते हैं कि युद्धमें अपने कुलको मारकर मैं अपना कल्याण नहीं देखता* तथा बत्तीसवें श्लोकमें वे कहते हैं कि मैं विजय, राज्य और सुखोंको भी नहीं चाहता (केवल अपना कल्याण चाहता हूँ)।† दूसरे अध्यायके सातवें श्लोकमें भी अर्जुन अपने कल्याणकी उत्कट अभिलाषा प्रकट करते हुए कहते हैं कि आपके द्वारा जो एक निश्चित किया हुआ कल्याणका साधन हो, वह मेरे लिये कहिये‡। आगे अर्जुन कहते हैं कि मैं भूमिमें निष्कण्टक राज्यको तथा देवताओंके आधिपत्यको प्राप्त होकर भी अपनी शोक-निवृत्तिका उपाय नहीं देखता§। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि अर्जुनका उद्देश्य नाशवान् सुखोंकी प्राप्ति न होकर केवल अपना कल्याण ही है। अतः वे अपनी शोकनिवृत्तिका

---

* न च श्रेयोऽनुपश्यामि हत्वा स्वजनमाहवे॥ (गीता १।३१)

† न काङ्क्षे विजयं कृष्ण न च राज्यं सुखानि च।
(गीता १।३२)

‡ 'यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे' (गीता २।७)

§ न हि प्रपश्यामि ममापनुद्याद् यच्छोकमुच्छोषणमिन्द्रियाणाम्।
अवाप्य भूमावसपत्नमृद्धं राज्यं सुराणामपि चाधिपत्यम्॥
(गीता २।८)

is to say, when the human mind tries to understand God, it necessarily thinks of Him in terms of its experiences. At ...ceive



उपाय कल्याणको ही मानते हैं । पाँचवें अध्यायके पहले श्लोकमें भी सांख्य और कर्मयोग दोनोंमें पुनः एक निश्चित किया हुआ कल्याणकारक साधन कहनेके लिये भगवान्‌से प्रार्थना करते है । वही बात अर्जुन यहाँ तीसरे अध्यायके प्रारम्भमें भी भगवान्‌से पूछ रहे हैं ।

*शङ्का*—अर्जुनने यहाँ दो श्लोकामे जो प्रश्न किया है, उसे दूसरे अध्यायके पचासवें श्लोकके ठीक बाद पूछ लेना चाहिये था । फिर उन्होने इसमें इतना व्यवधान क्यो पड़ने दिया ?

*समाधान*—दूसरे अध्यायके इक्यावनवें श्लोकमे भगवान्‌ने कर्मयोगका फल बतलाकर बावनवे और तिरपनवे श्लोकमें मध्यम पुरुष 'ते'* का प्रयोग अर्जुनके लिये करके उन्हे स्थितप्रज्ञ होनेके लिये कहा । अपने लिये स्थितप्रज्ञ होनेकी बात विशेषरूपसे सुनकर अर्जुन चौवनवे श्लोकमें स्थितप्रज्ञ पुरुषके विषयमें चार प्रश्न कर देते है । उन प्रश्नोके उत्तरमें ही दूसरा अध्याय समाप्त हो जाता है । अत उन प्रश्नोका उत्तर समाप्त होते ही अर्जुनके

* व्याकरणमें उत्तम, मध्यम और प्रथम (अन्य)—ये तीन प्रकारके पुरुष—कर्ता माने गये हैं । 'मैं' उत्तम पुरुष—कर्ता कहलाता है । जिसे सम्बोधित किया जाय, वह 'तू' मध्यम पुरुष—कर्ता कहलाता है । जो किसी अन्य ( दूरस्थित या अनुपस्थित ) के विषयमे कहा जाय, वह ( यह, वह, कोई आदि ) प्रथम पुरुष—कर्ता कहलाता है । यहाँ भगवान् ( स्वयं वक्ता होनेसे ) उत्तम पुरुष—कर्ता हैं और अर्जुन ( सम्बोधित किये जानेसे ) मध्यम पुरुष—कर्ता हैं ।

मनमें सिद्धान्तको लेकर जो शङ्का थी, उसे वे यहाँ प्रारम्भमें ही पूछ लेते हैं।

सम्बन्ध—

*अब अगले तीन ( तीसरे, चौथे और पाँचवें ) श्लोकोंमें भगवान् अर्जुनके 'व्यामिश्रेणेव वाक्येन' ( मिले हुए-से वचनों ) पदोंका उत्तर देते हैं।*

श्लोक—

श्रीभगवानुवाच

लोकेऽस्मिन्द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयानघ।
ज्ञानयोगेन सांख्यानां कर्मयोगेन योगिनाम् ॥ ३ ॥

भावार्थ—

श्रीभगवान् कहते हैं—पापरहित अर्जुन! परमात्मतत्त्वको चाहनेवाले मनुष्योंके लिये मैंने निष्ठा ( समभावमें स्थिति ) की प्राप्तिके दो साधन बतलाये हैं। उनमें ज्ञानियोंकी निष्ठा 'ज्ञानयोग'से और योगियोंकी निष्ठा 'कर्मयोग'से होती है।

मनुष्य प्रायः दो प्रकारके होते हैं—( १ ) विचारप्रधान और ( २ ) कर्मप्रधान। अपना कल्याण चाहनेवाले दोनों ही प्रकारके मनुष्योंमें जिनका स्वभाव विचारप्रधान है अर्थात् जिनमें बुद्धिकी तीक्ष्णता तथा विवेककी प्रधानता है, उन 'ज्ञानियों'के लिये 'ज्ञानयोग'से प्राप्त होनेवाली निष्ठाका और जिनका स्वभाव कर्मप्रधान है अर्थात् जिनकी कर्मोंमें स्वाभाविक प्रवृत्ति है तथा जो कर्म करते हुए ही कर्मबन्धनसे छूटना चाहते हैं, उन 'योगियों'के लिये 'कर्मयोग'से प्राप्त

होनेवाली निष्ठाका वर्णन मैंने किया है। तात्पर्य यह है कि साधन दो प्रकारके हैं, पर उन दोनोंका फल ( निष्ठा या समतामें स्थिति ) एक ही है। अतः मैंने मिले हुए-से वचन नहीं कहे हैं।

अन्वय—

अनघ, अस्मिन्, लोके, द्विविधा, निष्ठा, मया, पुरा, प्रोक्ता, सांख्यानाम्, ज्ञानयोगेन, योगिनाम्, कर्मयोगेन ॥ ३ ॥

पद-व्याख्या—

**अनघ**—हे निष्पाप अर्जुन !

अर्जुनके द्वारा अपने श्रेय ( कल्याण ) की बात पूछी जानी ही उनकी निष्पापता है, क्योंकि अपने कल्याणकी तीव्र इच्छा होनेपर साधकके पाप नष्ट हो जाते हैं।

**अस्मिन् लोके**—इस मनुष्यशरीरमें।

यहाँ 'लोके' पदका अर्थ मनुष्यशरीर समझना चाहिये; क्योंकि ज्ञानयोग और कर्मयोग—दोनों प्रकारके साधनोंको करनेका अधिकार अथवा साधक बननेका अधिकार मनुष्यशरीरमें ही है।

**द्विविधा निष्ठा मया पुरा प्रोक्ता**—दो प्रकारसे होनेवाली निष्ठा मेरे द्वारा पहले कही गयी है।

'निष्ठा' अर्थात् समभावमें स्थिति एक ही है, जिसे दो प्रकारसे प्राप्त किया जा सकता है—ज्ञानयोगसे और कर्मयोगसे। इन दोनों योगोंका अलग-अलग विभाग करनेके लिये भगवान्‌ने दूसरे अध्यायके उन्तालीसवें श्लोकमें कहा है कि इस समबुद्धिको मैंने सांख्ययोगके विषयमें ( ग्यारहवेंसे तीसवें श्लोकतक ) कह दिया

हैं, अब इसे कर्मयोगके विषयमें ( उन्तालीसवेंसे तिरपनवें श्लोकतक ) सुनो—

'एषा तेऽभिहिता सांख्ये बुद्धियोंगे त्विमां शृणु।'

'पुरा' पदका अर्थ 'अनादिकाल' भी होता है और 'अभीसे कुछ पहले' भी होता है। यहाँ इस पदका अर्थ है—अभीसे कुछ पहले अर्थात पिछला अध्याय, जिसपर अर्जुनकी शङ्का है। यद्यपि दोनो निष्ठाएँ पिछले अध्यायमें अलग अलग कही जा चुकी हैं, तथापि किसी भी निष्ठामें कर्मत्यागकी बात नहीं कही गयी है।

## मार्मिक बात

यहाँ भगवान्‌ने दो निष्ठाएँ बतलायी हैं—साख्यनिष्ठा ( ज्ञानयोग ) और योगनिष्ठा ( कर्मयोग )। जैसे लोकमे दो तरहकी निष्ठाएँ हैं—'लोकेऽस्मिन्द्विविधा निष्ठा'; ऐसे ही लोकमें दो तरहके पुरुष हैं—'द्वाविमौ पुरुषौ लोके' ( गीता १५। १६ ); वे हैं—क्षर ( नाशवान् संसार ) और अक्षर ( अविनाशी स्वरूप )। क्षरकी सिद्धि-असिद्धि, प्राप्ति-अप्राप्तिमें सम रहना 'कर्मयोग' है और क्षरसे विमुख होकर अक्षरमें स्थित होना 'ज्ञानयोग' है। परन्तु क्षर और अक्षर—दोनोंसे उत्तम पुरुष तो अन्य ही है, जो 'परमात्मा' नामसे कहा जाता है—'उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः' परमात्मेत्युदाहृतः' ( १५। १७ )। वह परमात्मा क्षरसे तो अतीत है और अक्षरसे उत्तम है; अतः शास्त्र और वेदमें वह 'पुरुषोत्तम' नामसे प्रसिद्ध है ( १५। १९ )। ऐसे परमात्माके सर्वथा सर्वभावसे शरण हो जाना 'भगवन्निष्ठा' ( भक्तियोग ) है। इसलिये क्षरकी प्रधानतासे कर्मयोग,

अक्षरकी प्रधानतासे ज्ञानयोग और परमात्माकी प्रधानतासे भक्तियोग चलता है।

सांख्यनिष्ठा और योगनिष्ठा—ये दोनों निष्ठाएँ लौकिक हैं; क्योंकि ये दोनों साधकोंकी अपनी निष्ठाएँ हैं। परन्तु भगवन्निष्ठा अलौकिक है, क्योंकि यह साधककी अपनी निष्ठा नहीं है और साधन-साध्य भी नहीं है, अपितु केवल भगवान् और उनकी कृपापर निर्भर है। इस भगवन्निष्ठाका वर्णन गीतामें जगह-जगह आया है; जैसे—इसी अध्यायमें पहले दो निष्ठाओंका वर्णन करके फिर तीसवें श्लोकमें **'मयि सर्वाणि कर्माणि संन्यस्य'** पदोंसे भक्तिका वर्णन किया गया है, पाँचवें अध्यायमें भी दो निष्ठाओंका वर्णन करके दसवें श्लोकमें **'ब्रह्मण्याधाय कर्माणि'** और अन्तमें **'भोक्तारं यज्ञतपसाम् '** आदि पदोंसे भक्तिका वर्णन किया गया है, इत्यादि। प्रस्तुत श्लोकमें केवल दो ही निष्ठाओं—सांख्यनिष्ठा और योगनिष्ठाकी बात आयी है, भगवन्निष्ठाकी नहीं। कारण यह है कि इससे पहले भगवान्‌ने भक्तिका कहीं वर्णन नहीं किया है, केवल सांख्य और कर्मयोगका ही वर्णन किया है।

**सांख्यानाम् ज्ञानयोगेन**—( उनमेंसे ) सांख्ययोगियोंकी निष्ठा ज्ञानयोगसे होती है।

प्रकृतिसे उत्पन्न सम्पूर्ण गुण ही गुणोंमें बरत रहे हैं ( गीता ३ । २८ ) एवं मेरा इनसे कुछ भी सम्बन्ध नहीं है—ऐसा समझकर समस्त क्रियाओंमें कर्तापनके अभिमानका सर्वथा त्याग कर देना 'ज्ञानयोग' है।

गीतोपदेशके प्रारम्भमें ही भगवान्‌ने सांख्य या ज्ञानयोगका वर्णन करते हुए नाशवान् शरीर और अविनाशी शरीरीका विवेचन किया है, जिसे ( गीता २ । १६ में ) असत् और सत्‌के नामसे भी कहा गया है ।

योगिनाम् कर्मयोगेन—( और ) योगियोंकी निष्ठा कर्मयोगसे होती है ।

वर्ण, आश्रम, स्वभाव और परिस्थितिके अनुसार जो शास्त्रविहित कर्तव्य-कर्म सामने आ जाय, उसे ( उस कर्म तथा उसके फलमें ) कामना, ममता और आसक्तिका सर्वथा त्याग करके करना तथा कर्मकी सिद्धि और असिद्धिमें सम रहना 'कर्मयोग' है ।

भगवान्‌ने कर्मयोगका वर्णन दूसरे अध्यायके सैंतालीसवें और अड़तालीसवें श्लोकमें मुख्यरूपसे किया है *। इनमें भी सैंतालीसवें श्लोकमें कर्मयोगका सिद्धान्त कहा गया है और अड़तालीसवें श्लोकमें कर्मयोगको अनुष्ठानमें लानेकी विधि कही गयी है ।

श्लोक—

न कर्मणामनारम्भान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते ।
न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति ॥ ४ ॥

---

* कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।
मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि ॥
योगस्थः कुरु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनंजय ।
सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते ॥
( गीता २ । ४७-४८ )

भावार्थ—

मनुष्य न तो कर्मोंका आरम्भ किये बिना निष्कर्मता अर्थात् योगनिष्ठाको प्राप्त होता है* और न कर्मोंके त्यागमात्रसे सिद्धि अर्थात् सांख्यनिष्ठाको ही प्राप्त होता है †।

समबुद्धिके साथ कर्मोंका विरोध है—ऐसा समझकर अर्जुन कर्मोंका त्याग करना चाहते हैं; परन्तु भगवान् कहते हैं कि समबुद्धिके साथ कर्मोंका विरोध नहीं है। कर्म करना दोनो ही निष्ठाओमें बन्धनकारक नहीं है। कर्म तथा कर्मफलमें ममता-आसक्ति होनेसे ही बन्धन ( जन्म-मरण ) होता है। इसलिये साधकको कर्मोंका स्वरूपसे त्याग नहीं करना चाहिये; क्योकि इससे साधकमें अकर्मण्यता, प्रमाद, आलस्य आनेकी सम्भावना रहती है।

अन्वय—

**पुरुषः, न, कर्मणाम्, अनारम्भात्, नैष्कर्म्यम्, अश्नुते, च, न, सन्न्यसनात्, एव, सिद्धिम्, समधिगच्छति ॥ ४ ॥**

---

* कर्मयोगमें कर्मोंको करनेसे ही निष्कामभावसे कर्म होगे—'आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते' ( गीता ६ । ३ ) तथा सिद्धिकी प्राप्ति होगी। कर्मोंको करेंगे ही नहीं तो सकाम या निष्कामभावका पता कैसे चलेगा?

† साख्ययोगमें तत्त्वकी जानकारी ( तत्त्वज्ञान ) की ही प्रधानता है। इसलिये दूसरे अध्यायके ग्यारहवेंसे तीसवे श्लोकतक 'दृष्टः', 'विद्धि', 'वेद', 'विदित्वा' आदि पदोका विशेषरूपसे प्रयोग किया गया है। अतएव साख्ययोगमे कर्मोंका त्याग करने अथवा न करनेका आग्रह न रखते हुए केवल उस तत्त्वकी जानकारी प्राप्त करना आवश्यक है। वस्तुतः साख्ययोगीके लिये भी कर्मोंका निषेध नहीं है।

प्रत्युत साख्यके प्रकरणमे युद्ध करनेकी आज्ञा दी है—'तस्माद्युध्यस्व भारत' ( गीता २ । १८ )।

पद-व्याख्या—

पुरुषः—मनुष्य ।

न कर्मणाम् अनारम्भात्—न तो कर्मोंका आरम्भ किये बिना ।

इन पदोंसे भगवान्‌का यह अभिप्राय है कि कर्मयोगमें कर्म करना अत्यन्त आवश्यक है । निष्कामभावसे कर्म करनेपर ही कर्मयोगकी सिद्धि होती है । यह सिद्धि मनुष्यको कर्म किये बिना नहीं मिल सकती । अतः कर्मयोगीके लिये स्वरूपसे कर्मोंका त्याग न करना ही विधेय है ।

मनुष्यके अन्तःकरणमें कर्म करनेका जो वेग विद्यमान रहता है, उसे शान्त करनेके लिये कामनाका त्याग करके कर्तव्य-कर्म करना आवश्यक है । कामना रखकर कर्म करनेपर यह वेग मिटता नहीं, प्रत्युत बढ़ता है ।

नैष्कर्म्यम् अश्नुते—निष्कर्मताको प्राप्त होता है ।

इन पदोंसे भगवान्‌का यह अभिप्राय है कि कर्मयोगका आचरण करनेवाला मनुष्य कर्मोंको करते हुए ही निष्कर्मताको प्राप्त होता है । जिस स्थितिमें मनुष्यके कर्म अकर्म हो जाते हैं अर्थात् बन्धनकारक नहीं होते उस स्थितिको 'निष्कर्मता' कहते हैं ।

कामनासे रहित होकर किये गये कर्मोंमें फल देनेकी शक्तिका उसी प्रकार सर्वथा अभाव हो जाता है, जिस प्रकार बीजको भूनने या उबालनेपर उसमें पुनः अंकुर देनेकी शक्ति सर्वथा नष्ट हो

जाती है। अतः निष्काम-मनुष्यके कर्मोमे पुन जन्म-मरणके चक्रमें घुमानेकी शक्ति नही रहती।

कामनाका त्याग तभी हो सकता है, जब सभी कर्म दूसरोकी सेवाके लिये किये जायँ, अपने लिये नहीं। कारण कि कर्ममात्रका सम्बन्ध संसारसे है और अपना ( स्वरूपका ) सम्बन्ध परमात्मासे है। अपने साथ कर्मका सम्बन्ध है ही नहीं। इसलिये जबतक अपने लिये कर्म करेंगे, तबतक कामनाका त्याग नहीं होगा, और जबतक कामनाका त्याग नहीं होगा, तबतक निष्कर्मताकी प्राप्ति नहीं होगी।

**च**—और।

**न संन्यसनात् एव सिद्धिम् समधिगच्छति**—न कर्मोके त्यागमात्रसे सिद्धिको प्राप्त होता है।

प्रस्तुत श्लोकके पूर्वार्धमें भगवान्‌ने कर्मयोगकी दृष्टिसे कहा कि कर्मोंका आरम्भ किये बिना कर्मयोगीको निष्कर्मताकी प्राप्ति नहीं होती। अब श्लोकके उत्तरार्धमें साख्ययोगकी दृष्टिसे कहते है कि केवल कर्मोंका स्वरूपसे त्याग कर देनेसे साख्ययोगीको सिद्धि अर्थात् निष्कर्मताकी प्राप्ति नहीं होती। सिद्धिकी प्राप्तिके लिये उसे कर्तापन ( अहंता ) का त्याग करना आवश्यक है। अतएव सांख्ययोगीके लिये कर्मोंका स्वरूपसे त्याग करना मुख्य नहीं है, अपितु अहंताका त्याग ही मुख्य है।

साख्ययोगमें कर्म किये भी जा सकते है और किसी सीमातक कर्मोंका त्याग भी किया जा सकता है; परन्तु कर्मयोगमें सिद्धि-

प्राप्तिके लिये कर्म करना आवश्यक होता है—**'आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते'** ( गीता ६ । ३ )।

## मार्मिक बात

श्रीमद्भगवद्गीता मनुष्यको व्यवहारमें परमार्थ-सिद्धिकी कला सिखाती है । उसका आशय कर्तव्य-कर्म करानेमें है, छुडानेमें नहीं । इसीलिये भगवान् कर्मयोग और ज्ञानयोग—दोनो ही साधनोंमें कर्म करनेकी बात कहते हैं ।

यह एक स्वाभाविक बात है कि जब साधक अपना कल्याण चाहता है, तब वह सांसारिक कर्मोंसे उकताने लगता है और उन्हें छोडना चाहता है । इसी कारण अर्जुन भी कर्मोंसे उकताकर भगवान्‌से पूछते हैं कि जब कर्मयोग और ज्ञानयोग—दोनो प्रकारके साधनोका तात्पर्य समतासे है, तो फिर कर्म करनेकी बात आप क्यो कहते है ? मुझे युद्ध-जैसे घोर कर्ममे क्यो लगाते है ? परन्तु भगवान्‌ने दोनो ही प्रकारके साधनोमे अर्जुनको कर्म करनेकी आज्ञा दी है, जैसे—कर्मयोगमें **'योगस्थः कुरु कर्माणि'** ( गीता २ । ४८ ) और सांख्ययोगमें **'तस्माद्युध्यस्व भारत'** ( गीता २ । १८ )। इससे सिद्ध होता है कि भगवान्‌का अभिप्राय कर्मोंको स्वरूपसे छुडानेमें नहीं, प्रत्युत कर्म करानेमे है । हाँ, भगवान् कर्मोंमें जो जहरीला अंश—कामना, ममता और आसक्ति है, उसका त्याग करके ही कर्म करनेकी आज्ञा देते हैं ।

अर्जुनका प्रश्न था कि जब समताको प्राप्त करना ही उद्देश्य है, तो फिर मुझे घोर कर्ममे क्यो लगाते हैं ? इसके उत्तरमें भगवान्

यह बात स्पष्ट करते हैं कि समता-प्राप्तिके साधन दो प्रकारके हैं, पर कर्मोंका त्याग करनेकी बात दोनो ही साधनोमें नहीं है। अतः युद्धरूप कर्मसे उपराम होनेका कोई प्रयोजन नहीं। कारण कि घोर या सौम्य-कर्मोंसे तात्पर्य नहीं है, तात्पर्य समतासे है। पर कर्मयोगद्वारा समता प्राप्त करनेके लिये कर्म करना आवश्यक है—( गीता ६ । १ )।

कर्मोंका स्वरूपसे त्याग करनेकी अपेक्षा साधकको उनसे अपना सम्बन्ध-विच्छेद करना चाहिये। कर्मयोगी निःस्वार्थभावसे कर्म करते हुए शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, पदार्थ आदिको संसारकी वस्तु मानकर संसारकी सेवामें लगाता है और कर्मों तथा पदार्थोंके साथ अपना कोई सम्बन्ध नहीं मानता ( गीता ५ । ११ )। ज्ञानयोगमे सत्-असत्के विवेककी प्रधानता रहती है। अतएव ज्ञानयोगी ऐसा मानता है कि गुण ही गुणोमें बरत रहे हैं अर्थात् शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि आदिसे ही कर्म हो रहे हैं। मेरा कर्मोंके साथ किञ्चिन्मात्र भी सम्बन्ध नहीं है ( गीता ३ । २८, ५ । ८-९ )।

प्रायः सभी साधकोके अनुभवकी बात है कि कल्याणकी उत्कट अभिलाषा उत्पन्न होते ही कर्म, पदार्थ और व्यक्ति ( परिवार )-से उनकी अरुचि होने लगती है। परन्तु वास्तवमे देहके साथ घनिष्ठ सम्बन्ध होनेसे यह आराम-विश्रामकी इच्छा ही है, जो साधककी उन्नतिमें बाधक है। साधकोंके मनमे ऐसा भाव रहता है कि कर्म, पदार्थ और व्यक्तिका स्वरूपसे त्याग करनेपर ही हम

परमार्थमार्गमें आगे बढ़ सकते हैं। परन्तु वास्तवमें इनका स्वरूपसे त्याग न करके इनमें आसक्तिका त्याग करना ही आवश्यक है। सांख्ययोगमें उत्कट वैराग्यके बिना आसक्तिका त्याग करना कठिन होता है। परन्तु कर्मयोगमें वैराग्यकी कमी होनेपर भी केवल दूसरोंके लिये कर्म करनेसे आसक्तिका त्याग सुगमतापूर्वक हो जाता है।

गीताने एकान्तिक साधनका भी आदर किया है; परन्तु एकान्तमें सात्त्विक पुरुष तो साधन-भजनमें अपना समय बिताता है, पर राजसी पुरुष संकल्प-विकल्पमें और तामसी पुरुष निद्रा-आलस्य-प्रमादमें अपना समय बिताता है, जो पतन करनेवाला है। इसलिये साधककी रुचि तो एकान्तकी ही रहनी चाहिये अर्थात् सांसारिक कर्मोंको त्यागकर पारमार्थिक कार्य करनेमें ही उसकी प्रवृत्ति रहनी चाहिये; परन्तु कर्तव्यरूपसे जो कर्म सामने आ जाय, उसे वह तत्परतापूर्वक करे। उस कर्ममें उसका राग नहीं होना चाहिये। राग न तो जन-समुदायमें होना चाहिये और न अकर्मण्यतामें ही। कहीं भी राग न रहनेसे साधकका बहुत शीघ्र कल्याण हो जाता है। वास्तवमें शरीरको एकान्तमें ले जानेको ही एकान्त मान लेना भूल है, क्योंकि शरीर संसारका ही एक अंश है। अतः शरीरसे सम्बन्ध-विच्छेद होना अर्थात उसमें अहता-ममता न रहना ही वास्तविक एकान्त है।

श्लोक—

न हि कश्चित् क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत्।
कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः॥ ५॥

भावार्थ—

कोई भी मनुष्य किसी भी अवस्थामे क्षणमात्र भी कर्म किये बिना नहीं रह सकता अर्थात् कर्मोका स्वरूपसे त्याग हो ही नहीं सकता। सब-के-सब प्राणी प्रकृतिजन्य गुणोके द्वारा परवश हुए कर्म करनेके लिये बाध्य हैं। इसका कारण यह है कि प्रकृति कभी किसी भी अवस्थामें अक्रिय नहीं रहती। अतः प्रकृतिके कार्य स्थूल, सूक्ष्म और कारण—तीनो शरीरोमेंसे किसी भी शरीरके साथ अपना सम्बन्ध माननेवाले सम्पूर्ण प्राणियोको सब समय, सब परिस्थितियोमें परवश होकर कर्म करने ही पडते हैं अर्थात् वे कर्म न करनेमें स्वतन्त्र नहीं है।

अन्वय—

हि, कश्चित्, जातु, क्षणम्, अपि, अकर्मकृत्, न, तिष्ठति, हि, प्रकृतिजैः, गुणैः, अवशः, सर्वः, कर्म, कार्यते ॥ ५ ॥

पद-व्याख्या—

**हि**—क्योकि।

**कश्चित् जातु क्षणम् अपि अकर्मकृत् न तिष्ठति**—कोई भी मनुष्य किसी भी अवस्थामें क्षणमात्र भी कर्म किये बिना नहीं रहता।

ज्ञानयोग, भक्तियोग और कर्मयोग—किसी भी मार्गमें साधक कर्म किये बिना नहीं रह सकता। यहाँ **'कश्चित्'**, **'जातु'** और **'क्षणम्'**—ये तीनों विलक्षण पद हैं। इनमें **'जातु'** पदका प्रयोग करके भगवान् यह कहते हैं कि जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, मूर्च्छा आदि किसी भी अवस्थामें मनुष्य कर्म किये बिना नहीं रह सकता।

इसका कारण भगवान् इसी श्लोकके उत्तरार्धमें 'अवशः' पदसे बतलाते हैं कि प्रकृतिके परवश होनेके कारण उसे कर्म करने ही पड़ते हैं। प्रकृति निरन्तर परिवर्तनशील है। साधकको अपने लिये कुछ नहीं करना है। जो विहित-कर्म सामने आ जाय, उसे केवल दूसरोंके हितकी दृष्टिसे कर देना है। परमात्मप्राप्तिका उद्देश्य होनेसे साधक निषिद्ध-कर्म तो कर ही नहीं सकता। अब समझनेका विषय यह है कि कोई भी मनुष्य किसी भी अवस्थामें क्षणमात्र भी कर्म किये बिना कैसे नहीं रह सकता?

बहुत-से मनुष्य केवल स्थूलशरीरकी क्रियाओंको कर्म मानते हैं, पर गीता मनकी क्रियाओंको भी कर्म मानती है। गीताने शारीरिक, वाचिक और मानसिक रूपसे की गयी क्रियामात्रको कर्म माना है— '**शरीरवाङ्मनोभिर्यत्कर्म प्रारभते नरः**' ( गीता १८ । १५ )। इसलिये सांख्ययोगीके लक्षणोंका वर्णन करते हुए भगवान् पाँचवें अध्यायके आठवें-नवें श्लोकोंमें देखना, सुनना, स्पर्श करना, सूँघना, भोजन करना, चलना, सोना, श्वास लेना, बोलना, मल-मूत्रादिका त्याग करना, वस्तु ग्रहण करना तथा आँखोंको खोलना एवं मींचना—इस प्रकार कुल तेरह क्रियाएँ बतलाकर यह कहते हैं कि तत्त्वको जाननेवाला सांख्ययोगी इन क्रियाओंको करते हुए भी ऐसा माने कि मैं कुछ भी नहीं करता हूँ अर्थात् वह इन क्रियाओंके प्रकाशक और आधार अपने स्वरूपका अनुभव करे। इससे तात्पर्य यह निकला कि जिन शारीरिक अथवा मानसिक क्रियाओंके साथ मनुष्य अपना सम्बन्ध मान लेता है, वे ही सब क्रियाएँ 'कर्म' बनकर उसे बाँधनेवाली होती हैं, अन्य क्रियाएँ नहीं।

मनुष्योंकी एक ऐसी धारणा बनी हुई है, जिसके अनुसार वे बच्चोंका पालन-पोषण तथा आजीविका — व्यापार, नौकरी, अध्यापन आदिको ही कर्म मानते है और इनके अतिरिक्त खाना-पीना, सोना, बैठना, चिन्तन करना आदिको कर्म नहीं मानते। इसी कारण कई मनुष्य व्यापार आदि कर्मोंको छोड़कर ऐसा मान लेते हैं कि 'मै कर्म नहीं कर रहा हूँ'। परन्तु यह उनकी भारी भूल है। शरीर-निर्वाह-सम्बन्धी स्थूलशरीरकी क्रियाएँ, नींद, चिन्तन आदि सूक्ष्म-शरीरकी क्रियाएँ और समाधि आदि कारणशरीरकी क्रियाएँ—ये सब कर्म ही हैं। जबतक शरीरमे अहंता-ममता है, तबतक शरीरसे होनेवाली मात्र क्रियाएँ 'कर्म' हैं। कारण कि शरीर प्रकृतिका कार्य है, और प्रकृति कभी अक्रिय नहीं होती। अत. शरीरमे अहंता-ममता रहते हुए कोई भी मनुष्य किसी भी अवस्थामें क्षणमात्र भी कर्म किये बिना नहीं रह सकता, चाहे वह अवस्था प्रवृत्तिकी हो या निवृत्ति की।

हि—क्योंकि।

**प्रकृतिजैः गुणैः अवशः सर्वः कर्म कार्यते**—प्रकृतिजन्य गुण ( प्रकृतिके ) परवश हुए प्राणियोसे प्रकृतिके कर्म कराते है। परवश होनेपर प्रकृतिके गुणोद्वारा कर्म कराये जाते हैं, क्योकि प्रकृति एवं उसके गुण निरन्तर क्रियाशील हैं। यद्यपि आत्मा स्वयं अविनाशी, निर्विकार तथा निर्लिप्त है, तथापि जबतक वह प्रकृति एवं उसके कार्य—स्थूल, सूक्ष्म और कारण-शरीरमें किसी भी शरीरके साथ अपना सम्बन्ध मानकर उससे सुख चाहता है, तबतक वह प्रकृतिके

परवश रहता है* । इसी परवशताको यहाँ 'अवशः' पदसे कहा गया है । नवें अध्यायके आठवें श्लोकमें, आठवें अध्यायके उन्नीसवें श्लोकमें एवं अठारहवें अध्यायके साठवें श्लोकमें भी प्रकृतिके साथ सम्बन्ध माननेसे परवश हुए जीवके द्वारा कर्म करनेकी बात कही गयी है† ।

## विशेष बात

क्रियामात्र उत्पन्न और नष्ट होनेवाली होती है । अतः प्राकृतिक क्रियामात्रकी सक्रिय ( स्थूल ) और अक्रिय ( सूक्ष्म ) दो अवस्थाएँ होती हैं, जैसे—कार्य करना सक्रिय अवस्था है और कार्य न करना ( निद्रा आदि ) अक्रिय अवस्था । वास्तवमें अक्रिय अवस्थामें भी प्रकृति अक्रिय नहीं रहती, प्रत्युत उसमें सूक्ष्मरूपसे सक्रियता रहती है । जैसे, किसी सोये हुए मनुष्यको जागनेके समयसे पूर्व ही जगा देनेपर वह कहता है कि मुझे कच्ची नींदमें जगा दिया । इससे यह सिद्ध हुआ कि नींदकी अक्रिय अवस्थामें भी नींदके पकनेकी

---

* सत्त्वं रजस्तम इति गुणाः प्रकृतिसम्भवाः ।
निबध्नन्ति महाबाहो देहे देहिनमव्ययम् ॥ ( गीता १४ । ५ )

'हे अर्जुन ! सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुण—ये प्रकृतिसे उत्पन्न तीनों गुण अविनाशी जीवात्माको शरीरमें बाँधते हैं ।'

† प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः ।
भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात् ॥ ( गीता ९ । ८ )
भूतग्रामः स एवायं भूत्वा भूत्वा प्रलीयते ।
रात्र्यागमेऽवशः पार्थ प्रभवत्यहरागमे ॥ ( गीता ८ । १९ )
स्वभावजेन कौन्तेय निबद्धः स्वेन कर्मणा ।
कर्तुं नेच्छसि यन्मोहात्करिष्यस्यवशोऽपि तत् ॥ (गीता १८ । ६० )

क्रिया हो रही थी। जब पूरी नींद लेनेके बाद मनुष्य जागता है, तब उपर्युक्त बात नहीं रहता; क्योंकि नींदका पकना पूर्ण हो गया। इसी प्रकार समाधि, प्रलय, महाप्रलय आदिकी अवस्थाओंमें भी सूक्ष्मरूपसे क्रिया होती रहती है।

वास्तविक दृष्टिसे देखा जाय तो प्रकृतिकी कभी अक्रिय अवस्था होती ही नहीं; क्योंकि वह प्रतिक्षण बदलनेवाली है। स्वयं आत्मामें कर्तापन नहीं है, परंतु प्रकृतिके कार्य शरीरादिके साथ अपना सम्बन्ध माननेसे वह प्रकृतिके परवश हो जाता है। इसी परवशताके कारण स्वयं अकर्ता होते हुए भी वह अपनेको कर्ता मानता रहता है। वस्तुतः आत्मामें कोई भी परिवर्तनरूप क्रिया नहीं होती। जैसे प्रकृतिद्वारा समस्त सृष्टिकी क्रियाएँ स्वाभाविकरूपसे हो रही हैं, वैसे ही उसके द्वारा बाल-यौवन-जरादि अवस्थाएँ और भोजनका पाचन, श्वासोंका आवागमन आदि क्रियाएँ एवं इसी प्रकार देखना, सुनना आदि क्रियाएँ भी स्वाभाविकरूपसे हो रही हैं। परन्तु जीवात्मा कुछ क्रियाओंमें अपनेको कर्ता मानकर बँध जाता है।

प्रकृति निरन्तर परिवर्तनशील है, पर शुद्ध स्वरूपमें कभी कोई परिवर्तन नहीं होता। वस्तुतः प्राकृतिक पदार्थोंकी कोई स्वतन्त्र सत्ता नहीं है। प्रतिक्षण बदलते हुए पुञ्जका नाम ही पदार्थ है। पदार्थोंके साथ अपना सम्बन्ध माननेसे कोई भी मनुष्य किसी भी अवस्थामें क्षणमात्र भी कर्म किये बिना नहीं रह सकता। यदि साधक ऐसा वास्तविक अनुभव कर ले कि सम्पूर्ण क्रियाएँ पदार्थोंमें ही हो रही

है और पदार्थोंके साथ मेरा किञ्चित् भी सम्बन्ध नहीं है तो वह परवशतासे मुक्त हो सकता है। कर्मयोगी प्रतिक्षण परिवर्तनशील पदार्थोंकी कामना, ममता और आसक्तिका त्याग करके इस परवशताको मिटा देता है।

भगवान्‌ने इस श्लोकमें जो बात कही है, वही बात उन्होंने अठारहवें अध्यायके ग्यारहवें श्लोकमें भी कही है कि प्रकृतिसे अपना सम्बन्ध मानते हुए कोई भी मनुष्य कर्मोंका सम्पूर्णतासे त्याग नहीं कर सकता 'न हि देहभृता शक्यं त्यक्तुं कर्माण्यशेषतः।'

सम्बन्ध—

*पाँचवें श्लोकमें यह कहा गया है कि कोई भी मनुष्य किसी भी अवस्थामें क्षणमात्र भी कर्म किये बिना नहीं रहता। इसपर यह शङ्का हो सकती है कि मनुष्य इन्द्रियोंकी क्रियाओंको हठपूर्वक रोककर भी तो अपनेको अक्रिय मान सकता है! अतः ऐसी स्थितिको क्रियारहित माननेवालेका आचरण मिथ्या बतलाते हुए भगवान् कहते हैं कि मनुष्य जबतक प्रकृतिके साथ अपना सम्बन्ध मानता है, तबतक वह अक्रिय हो ही नहीं सकता; क्योंकि प्रकृति निरन्तर क्रियाशील है।*

श्लोक—

कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन्।
इन्द्रियार्थान्विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते॥ ६॥

भावार्थ—

जो मनुष्य दसों इन्द्रियों (पाँच ज्ञानेन्द्रियों और पाँच कर्मेन्द्रियों) को हठपूर्वक रोककर अर्थात् बाहरसे इन्द्रियोंकी

क्रियाओंका त्याग करके और मनसे उन इन्द्रियोंके विषयोंका चिन्तन करते हुए बैठता है, वह यद्यपि बाहरसे अक्रिय दीखता है, तथापि मनसे विषयोंका चिन्तन होनेके कारण उसका कर्मोंके साथ सम्बन्ध बना हुआ ही है। अतः ऐसा मनुष्य मिथ्याचारी कहलाता है। यद्यपि वह मूर्ख यह समझता है कि मैं कर्म नहीं कर रहा हूँ, तथापि उसका मन निरन्तर कर्ममें ही रत है। अतएव यह उसकी विवेक-शून्यता ही है, जो सर्वथा त्याज्य है।

अन्वय—

यः, विमूढात्मा, कर्मेन्द्रियाणि, संयम्य, मनसा, इन्द्रियार्थान्, स्मरन्, आस्ते, सः, मिथ्याचारः, उच्यते ॥ ६ ॥

पद-व्याख्या—

**यः**—जो।

**विमूढात्मा**—मूढ बुद्धिवाला अर्थात् सत्-असत्के विवेकसे रहित मनुष्य।

**कर्मेन्द्रियाणि**—कर्मेन्द्रियों ( दसों इन्द्रियों ) को।

यहाँ '**कर्मेन्द्रियाणि**' पदका अभिप्राय पाँच कर्मेन्द्रियों ( वाक्, हस्त, पाद, उपस्थ और गुदा ) से ही नहीं है, अपितु इनके साथ पाँच ज्ञानेन्द्रियों ( श्रोत्र, त्वचा, नेत्र, रसना और घ्राण ) से भी है; क्योकि ज्ञानेन्द्रियोके बिना केवल कर्मेन्द्रियोंसे कर्म नहीं हो सकते। इसके सिवा केवल हाथ, पैर आदि कर्मेन्द्रियोंको रोकनेसे तथा आँख, कान आदि ज्ञानेन्द्रियोको न रोकनेसे पूरा मिथ्याचार भी सिद्ध नहीं होता।

गीतामें कर्मेन्द्रियोंके अन्तर्गत ही ज्ञानेन्द्रियाँ मानी गयी हैं। इसलिये गीतामें 'कर्मेन्द्रिय' शब्द तो आता है, पर 'ज्ञानेन्द्रिय' शब्द कहीं नहीं आता। पाँचवें अध्यायके आठवें-नवें श्लोकोंमें देखना, सुनना, स्पर्श करना आदि ज्ञानेन्द्रियोंकी क्रियाओंको भी कर्मेन्द्रियोंकी क्रियाओंके साथ सम्मिलित किया गया है, जिससे सिद्ध होता है कि गीता ज्ञानेन्द्रियोंको भी कर्मेन्द्रियाँ ही मानती है। गीता मनकी क्रियाओंको भी कर्म मानती है—**'शरीरवाङ्मनोभिर्यत्कर्म प्रारभते नरः'** ( १८।१५ )। तात्पर्य यह है कि मात्र प्रकृति क्रियाशील होनेसे प्रकृतिका कार्यमात्र क्रियाशील है।

**संयम्य**—हठपूर्वक रोककर।

यद्यपि 'संयम्य' पदका अर्थ होता है—इन्द्रियोंका भलीभाँति नियमन अर्थात् उन्हें वशमें करना, तथापि यहाँ इस पदका अर्थ इन्द्रियोंको वशमें करना न होकर उन्हें हठपूर्वक बाहरसे रोकना ही है; क्योंकि इन्द्रियोंके वशमें होनेपर उसे मिथ्याचार कहना नहीं बनता।

**मनसा इन्द्रियार्थान् स्मरन् आस्ते**—मनसे इन्द्रियोंके विषयोंका चिन्तन करता रहता है।

वह मूढ मनुष्य बाहरसे तो इन्द्रियोंकी क्रियाओंको हठपूर्वक रोक देता है, पर मनसे उन इन्द्रियोंके विषयोंका चिन्तन करता रहता है और ऐसी स्थितिको क्रियारहित मान लेता है।

**सः मिथ्याचारः उच्यते**—वह मनुष्य मिथ्याचारी अर्थात् मिथ्या आचरण करनेवाला कहा जाता है।

*

यद्यपि उसने इन्द्रियोंके विषयोंको बाहरसे त्याग दिया है और ऐसा समझता है कि मै कर्म नहीं करता हूँ, तथापि ऐसी अवस्थामें भी वह वस्तुतः कर्मरहित नहीं हुआ है। कारण कि बाहरसे क्रियारहित दीखनेपर भी अहंता, ममता और कामनाके कारण राग-पूर्वक विषय-चिन्तनके रूपमें विषय-भोगरूप कर्म तो हो ही रहा है।

सांसारिक भोगोको बाहरसे भी भोगा जा सकता है और मनसे भी। दोनो ही अवस्थाओमें भोगोंके सस्कार प्रायः एक समान ही पड़ते हैं। अन्तर केवल इतना है कि मनसे भोगे जानेवाले भोगोके संस्कारोका पता कर्ताको नहीं लगता और बाहरसे मिथ्याचार भी होता है। अतः उसका आचरण मिथ्या तथा वह मिथ्याचारी कहलाता है। मनसे विषयोका चिन्तन होनेसे विशेष हानि होती है; क्योंकि इसके सेवनका विशेष अवसर मिलता है।

अर्जुन भी कर्मोंका स्वरूपसे त्याग करना चाहते हैं और भगवान्‌से पूछते हैं कि आप मुझे घोर कर्ममें क्यो लगाते हैं ? इसके उत्तरमें यहाँ भगवान् कहते हैं कि जो मनुष्य अहता, ममता, आसक्ति, कामना आदि रखते हुए केवल बाहरसे कर्मोका त्याग करके अपनेको क्रियारहित मानता है, उसका आचरण मिथ्या है। तात्पर्य यह है कि साधकको कर्मोंका स्वरूपसे त्याग न करके उन्हें कामना-आसक्तिसे रहित होकर तत्परतापूर्वक करते रहना चाहिये।

## मार्मिक बात—

( १ ) जब साधक ध्यान करने बैठता है, तब उसके अन्तः-करणमें सांसारिक चित्र आने-जाने लगते हैं। यद्यपि साधकका

परन्तु जब साधक परमात्माका चिन्तन करनेका प्रयत्न करता है, तब वह परमात्माको अपनेसे दूर तथा अलग मान लेता है और सबमें ( मनमें तथा उसमें होनेवाले संकल्प-विकल्पमें भी ) रहनेवाले परमात्माको भूल जाता है। वह संसारको तथा मनमें होनेवाले सांसारिक चिन्तनको सत्य मान लेता है, उसे सत्ता दे देता है। वह भूलसे ऐसा मान लेता है कि संसार तो अभी है, पर परमात्मा अभी नहीं है और संसार तो मेरे साथ है, पर परमात्मा मुझसे दूर हैं। इस कारण उसे परमात्माका चिन्तन करनेका तो प्रयत्न करना पड़ता है और संसारका चिन्तन अपने-आप होता है। फलस्वरूप परिश्रमके सिवा कुछ हाथ नहीं लगता। अतएव साधक इस वास्तविक बातको दृढ़तापूर्वक मान ले कि परमात्मा सब जगह हैं, इसलिये यहाँ भी हैं, वे सब समयमें हैं, इसलिये अभी भी हैं, वे सबमें हैं, इसलिये मुझमें भी हैं, और वे सबके हैं, इसलिये मेरे भी हैं। फिर यदि संसारका चिन्तन होने लगे तो उसे सत्ता भी न दे और उसका भोक्ता भी न बने अर्थात् उससे सुखी-दुःखी न हो, क्योंकि जिस कार्यके कर्ता हम नहीं हैं, उसके भोक्ता हम क्यों बनें? अतः सांसारिक चिन्तनकी उपेक्षा कर दे। सांसारिक चिन्तनमें न तो राग करे, न द्वेष करे, न उसे अपनेमें माने और न उसे हटाकर परमात्माके चिन्तनका प्रयत्न ही करे। फिर परमात्माका चिन्तन अपने-आप होगा, करना नहीं पड़ेगा। कारण कि वास्तवमें वह परमात्मासे कभी दूर या अलग नहीं हो सकता और परमात्मा उससे कभी दूर या अलग नहीं हो सकते। इसके विपरीत संसार

कभी उसके साथ नहीं रह सकता और वह संसारके साथ कभी नहीं रह सकता ।

सम्बन्ध—

*चौथे श्लोकमें भगवान्‌ने कर्मयोग और सांख्ययोग—दोनोंकी दृष्टिसे कर्मोंका त्याग अनावश्यक बतलाया । फिर पाँचवें श्लोकमें कहा कि कोई भी मनुष्य किसी भी अवस्थामें क्षणमात्र भी कर्म किये बिना नहीं रह सकता । छठे श्लोकमें हठपूर्वक इन्द्रियोंकी क्रियाओंको रोककर अपनेको क्रियारहित मान लेनेवालेका आचरण मिथ्या बतलाया । इससे सिद्ध हुआ कि कर्मोंका स्वरूपसे त्याग कर देनेमात्रसे उनका वास्तविक त्याग नहीं होता । अतः अगले श्लोकमें भगवान् हठपूर्वक इन्द्रियोंकी क्रियाओंको न रोककर इन्द्रियोंसे अनासक्तभावपूर्वक कर्तव्य-कर्म करनेवालेको साधारण मनुष्योंसे श्रेष्ठ बतलाते हैं ।*

श्लोक—

**यस्त्विन्द्रियाणि मनसा नियम्यारभतेऽर्जुन ।**
**कर्मेन्द्रियैः कर्मयोगमसक्तः स विशिष्यते ॥ ७ ॥**

भावार्थ—

हे अर्जुन ! जो पुरुष मनसे इन्द्रियोंपर नियन्त्रण करके आसक्तिरहित होकर ( समभावसे ) समस्त इन्द्रियोंके द्वारा कर्मयोगका आचरण करता है, वही श्रेष्ठ है; क्योंकि फलमें आसक्ति न रहनेसे कर्म करते हुए भी कर्मयोगीका कर्म और कर्मफलके साथ सर्वथा सम्बन्ध-विच्छेद हो जाता है । फलस्वरूप उसे स्वतः समताकी प्राप्ति हो जाती है ।

प्रत्येक मनुष्यमें कर्म करनेका एक वेग रहता है, जिससे वह क्षणमात्र भी कर्म किये बिना नहीं रह सकता। यदि वह बाहरसे कर्मोंको छोड देता है तो भी उसके मनसे कर्म होते रहते हैं। जबतक उसका उद्देश्य ससारसे सम्बन्धविच्छेद अथवा अपना कल्याण करना नहीं होता, तबतक कर्म करनेका वेग शान्त नहीं होता, प्रत्युत और बढ़ता है। कर्मयोगीका उद्देश्य अपना कल्याण करना रहता है, अतः वह फलकी आसक्ति न रखकर केवल दूसरोंके लिये समस्त कर्म करता है। इससे उसमें कर्म करनेका वेग शान्त हो जाता है और उसका कर्मोंसे भलीभाँति सम्बन्ध-विच्छेद हो जाता है। अत. वह ( कर्मयोगी ) सबसे श्रेष्ठ है।

अन्वय—

तु, अर्जुन, य', मनसा, इन्द्रियाणि, नियम्य, असक्त', कर्मेन्द्रियैः, कर्मयोगम् आरभते, स, विशिष्यते ॥ ७ ॥

पद-व्याख्या—

तु—किन्तु।

यहाँ आसक्ति-रहित होकर कर्म करनेवालेको मिथ्याचारीकी अपेक्षा ही नहीं, अपितु सांख्ययोगीकी अपेक्षा भी श्रेष्ठ बतलानेकी दृष्टिसे 'तु' पद दिया गया है। 'तु' पदसे अर्जुनके प्रश्न ( मुझे घोर कर्ममें क्यो लगाते हैं ? ) का उत्तर देनेके लिये भगवान् प्रकरण बदलते हैं।

अर्जुन—हे अर्जुन !

'अर्जुन' शब्दका अर्थ है—स्वच्छ। यहाँ भगवान्‌ने 'अर्जुन' सम्बोधनका प्रयोग करके यह भाव दिखलाया है कि तुम निर्मल

अन्तःकरणसे युक्त हो; अतः तुम्हारे अन्तःकरणमें कर्तव्य-कर्मविषयक यह सन्देह कैसे ? अर्थात् यह सन्देह तुझमें स्थिर नहीं रह सकता।

**यः मनसा इन्द्रियाणि नियम्य**—जो पुरुष मनसे इन्द्रियोंको वशमें करके।

यहाँ **'मनसा'** पद सम्पूर्ण अन्तःकरण ( मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार ) का वाचक है, और **'इन्द्रियाणि'** पद छठे श्लोकमें आये, **'कर्मेन्द्रियाणि'** पदकी तरह ही दसों इन्द्रियोंका वाचक है।

मनसे इन्द्रियोंको वशमें करनेका तात्पर्य है कि विवेकवती बुद्धिके द्वारा 'मन और इन्द्रियोंसे स्वयंका कोई सम्बन्ध नहीं है'—ऐसा अनुभव करना। मनसे इन्द्रियोंका नियमन करनेपर इन्द्रियोंका अपना स्वतन्त्र आग्रह नहीं रहता अर्थात् हम उन्हें जहाँ लगाना चाहें, वहीं वे लग जाती हैं और जहाँसे उन्हें हटाना चाहें, वहाँसे वे हट जाती हैं।

इन्द्रियाँ वशमें तभी होती हैं, जब इनके साथ ममता ( 'मेरा'-पन )का सर्वथा अभाव हो जाता है। बारहवें अध्यायके ग्यारहवें श्लोकमें भी कर्मयोगीके लिये इन्द्रियोंको वशमें करनेकी बात आयी है—**'सर्वकर्मफलत्यागं ततः कुरु यतात्मवान्।'** तात्पर्य यह है कि वशमें की हुई इन्द्रियोंके द्वारा ही कर्मयोगका आचरण होता है।

पिछले ( छठे ) श्लोकमें भगवान्‌ने **'संयम्य'** पदसे मिथ्याचारके विषयमें इन्द्रियोंको हठात् रोकनेकी बात कही थी; किन्तु यहाँ **'नियम्य'** पदसे शास्त्र-मर्यादाके अनुसार इन्द्रियोंका नियमन

करने ( निषिद्धसे हटाकर उन्हे यथायोग्य कर्मयोगमें लगाने ) की बात कही है। नियमन करनेपर इन्द्रियोंका सयम स्वत: हो जाता है।

**असक्तः**—आसक्तिसे रहित होकर।

आसक्ति दो जगह होती है—( १ ) कर्मोंमें और ( २ ) उनके फलोंमें। समस्त दोष आसक्तिमे ही रहते हैं, कर्मों तथा उनके फलोंमें नहीं। आसक्ति रहते हुए योग सिद्ध नहीं हो सकता। आसक्तिका त्याग करनेपर ही योग सिद्ध होता है। अतएव साधकको कर्मोंका त्याग न करके उनमें आसक्तिका ही त्याग करना चाहिये। आसक्ति-रहित होकर सावधानी एवं तत्परतापूर्वक कर्तव्य-कर्मका आचरण किये बिना कर्मोंसे सम्बन्ध-विच्छेद नहीं हो सकता। साधक आसक्ति-रहित तभी हो सकता है, जब वह शरीर-इन्द्रियाँ-मन-बुद्धिको 'मेरी' अथवा 'मेरे लिये' न मानकर, केवल ससारका और संसारके लिये ही मानकर संसारके हितके लिये तत्परतापूर्वक कर्तव्य-कर्मका आचरण करनेमें लग जाय। दूसरोंके हितके लिये कर्म करनेसे करनेका वेग शान्त हो जाता है और अपने लिये कर्म करनेसे करनेका वेग बढ़ता है। जब मनुष्य अपने लिये कोई कर्म न करके केवल दूसरोंके हितके लिये सम्पूर्ण कर्म करता है, तब उसकी अपनी फलासक्ति स्वत. मिट जाती है।

कर्मेन्द्रियोंसे होनेवाली साधारण क्रियाओंसे लेकर चिन्तन तथा समाधितककी समस्त क्रियाओंका हमारे स्वरूपके साथ कुछ भी सम्बन्ध नहीं है ( गीता ५। ११ )। परंतु स्वरूपसे अनासक्त होते हुए भी यह जीवात्मा स्वय आसक्ति करके ससारसे अपना सम्बन्ध जोड़ लेता है।

कर्मयोगीकी वास्तविक महिमा आसक्ति-रहित होनेमें ही है। कर्मोंसे प्राप्त होनेवाले किसी भी फलको न चाहना अर्थात् उससे सर्वथा असङ्ग हो जाना ही आसक्ति-रहित होना है।

साधारण मनुष्य अपनी कामनाकी सिद्धिके लिये ही किसी कार्यमें प्रवृत्त होता है, परन्तु साधक आसक्तिके त्यागका उद्देश्य लेकर ही किसी कार्यमे प्रवृत्त होता है। ऐसे साधकको ही यहाँ **'असक्तः'** कहा गया है।

जब ज्ञानयोगी और कर्मयोगी दोनो ही फलेच्छा और आसक्तिका त्याग करते है, तब ज्ञानयोगकी अपेक्षा कर्मयोग अधिकतर सुगम सिद्ध होता है। कारण कि कर्मयोगीको फिर किसी अन्य साधनकी आवश्यकता नहीं रहती, जबकि ज्ञानयोगीको देहाभिमान मिटानेके लिये अन्य साधनो ( धारणा ध्यान, समाधि आदि ) की भी आवश्यकता रहती है। कर्मयोगमें आसक्तिका त्याग मुख्य है, जिससे कर्मयोगीको समबुद्धिकी प्राप्ति हो जाती है। इसलिये भगवान् कहते है कि कर्मोका त्याग करनेकी आवश्यकता नहीं है, अपितु आसक्ति-रहित होकर कर्म करनेकी ही आवश्यकता है।

**कर्मेन्द्रियैः कर्मयोगम् आरभते**—कर्मेन्द्रियोसे कर्मयोगका आरम्भ करता है।

जैसे इसी श्लोकके प्रथम चरणमें **'इन्द्रियाणि'** पदका तात्पर्य दसो इन्द्रियोसे है, वैसे ही यहाँ **'कर्मेन्द्रियैः'** पदको दसो इन्द्रियोंका वाचक समझना चाहिये। यदि **'कर्मेन्द्रियैः'** पदसे हाथ, पैर, वाणी आदिको ही लिया जाय तो देखे-सुने तथा मनसे विचार किये विना

कर्म कैसे होंगे ? अतएव यहाँ सभी करणों अर्थात् अन्तःकरण और बहिष्करणको भी कर्मेन्द्रियाँ माना गया है, क्योंकि इन सबसे कर्म होते हैं—'शरीरवाङ्मनोभिर्यत्कर्म प्रारभते नरः' ( गीता १८ । १५ ) ।

जो कर्म अपने लिये न करके दूसरोंके हितके लिये किया जाता है, वह कर्मयोग कहलाता है । अपने लिये कर्म करनेसे अपना सम्बन्ध कर्म तथा कर्मफलके साथ हो जाता है, और अपने लिये कर्म न करके दूसरोंके लिये कर्म करनेसे कर्म तथा कर्मफलका सम्बन्ध दूसरोंके साथ या परमात्माका सम्बन्ध अपने साथ हो जाता है, जो कि सदासे है । इस प्रकार देश, काल, परिस्थिति आदिके अनुसार शास्त्रविहित और अपने स्वार्थके त्यागपूर्वक प्राप्त कर्तव्य-कर्म करना कर्मयोगका आरम्भ है ।

'स विशिष्यते'—वह श्रेष्ठ है ।

साधकका जब अपना कल्याण करनेका विचार होता है, तब वह कर्मोंको साधनमें विघ्न समझकर उनसे उपराम होना चाहता है परन्तु वास्तवमें कर्म करना दोषी नहीं है, प्रत्युत कर्मोंमें सकामभाव ही दोषी है । अतः भगवान् कहते हैं कि बाहरसे इन्द्रियोंका संयम करके भीतरसे विषयोंका चिन्तन करनेवाले मिथ्याचारी पुरुषकी अपेक्षा आसक्तिरहित होकर दूसरोंके हितके लिये कर्म करनेवाला कर्मयोगी श्रेष्ठ है । वास्तवमें मिथ्याचारी पुरुषकी अपेक्षा स्वर्गादिकी प्राप्तिके लिये सकामभावपूर्वक कर्म करनेवाला भी श्रेष्ठ है फिर अपने कल्याणके लिये निष्कामभावपूर्वक कर्म करनेवाला कर्मयोगी श्रेष्ठ है—इसमें कहना ही क्या है ?

---

पाँचवें अध्यायमें जब अर्जुनने प्रश्न किया कि संन्यास और योग—दोनोंमे कौन श्रेष्ठ है, तब भगवान्‌ने उत्तरमे दोनोंको ही कल्याण करनेवाला बतलाकर कर्मसंन्यासकी अपेक्षा कर्मयोगको श्रेष्ठ कहा। यहाँ भी इसी आशयसे स्वार्थभावका त्याग करके दूसरोंके हितके लिये कर्म करनेवाले कर्मयोगीको श्रेष्ठ बतलाया गया है।

## विशेष बात

कर्मोंका त्याग करना चाहिये या नहीं—यह देखना वस्तुतः गीताका सिद्धान्त ही नहीं है। गीताके अनुसार कर्मोंमें आसक्ति ही ( दोष होनेके कारण ) त्याज्य है। कर्मयोगमे 'कर्म' सदैव दूसरोंके हितके लिये होता है और 'योग' अपने लिये होता है। अर्जुन कर्मको 'अपने लिये' मानते हैं, इसीलिये उन्हे युद्धरूप कर्तव्य-कर्म घोर दीख रहा है। इसपर भगवान् यह स्पष्ट करते हैं कि आसक्ति ही घोर होती है, कर्म नहीं।

कर्तृत्व-भोक्तृत्वका नाम ही संसार है। सांख्ययोगमें कर्तृत्वका त्याग मुख्य है, भोक्तृत्वका त्याग स्वतः हो जाता है। कर्मयोगमें भोक्तृत्वका त्याग मुख्य है, कर्तृत्वका त्याग स्वतः हो जाता है। वस्तुतः भोक्तृत्वपर ही कर्तृत्व टिका हुआ है; क्योंकि कुछ-न-कुछ पानेकी इच्छासे ही मनुष्य कर्म करता है। यदि भोक्तृत्वको पहले नष्ट कर दिया जाय तो कर्तृत्व स्वतः मिट जाता है। अतः कर्मोंमें ममता और फलेच्छा न रहनेसे कर्मयोगीमें कर्तृत्व नहीं रहता।

सांख्ययोगमें कर्तृत्वका त्याग करनेके लिये तेजीका वैराग्य

और बुद्धिकी सूक्ष्मताकी अत्यावश्यकता है। परन्तु कर्मयोगमें केवल दूसरोंकी सेवाके लिये भोक्तृत्वका त्याग करना सुगम हो जाता है और भोक्तृत्वका त्याग होनेपर कर्तृत्वका त्याग स्वतः हो जाता है।

सम्बन्ध—

*गीता अपनी शैलीके अनुसार पहले प्रस्तुत विषयका विवेचन करती है। फिर करनेसे लाभ और न करनेसे हानि बतलाती है। तत्पश्चात् उसका अनुष्ठान करनेकी आज्ञा देती है। यहाँ भी भगवान् अर्जुनके प्रश्न ( मुझे घोर कर्ममें क्यों लगाते हैं ? )का उत्तर देते हुए पहले कर्मोंके सर्वथा त्यागको असम्भव बतलाते हैं। फिर कर्मोंको स्वरूपसे त्यागकर मनसे विषय-चिन्तन करनेको मिथ्याचार बतलाते हुए अनासक्तभावसे कर्म करनेवाले मनुष्यको श्रेष्ठ बतलाते हैं। अब अगले श्लोकमें भगवान् अर्जुनको उसीके अनुसार कर्तव्य-कर्म करनेकी आज्ञा देते हैं।*

श्लोक—

नियतं कुरु कर्म त्वं कर्म ज्यायो ह्यकर्मणः।
शरीरयात्रापि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्मणः ॥ ८ ॥

भावार्थ—

अर्जुन ममता-आसक्तिको ही श्रेष्ठ मानकर कर्मोंका त्याग करना चाहते हैं। इसलिये यहाँ भगवान् अर्जुनको आज्ञा देते हैं कि तू नियत-कर्म कर, क्योंकि कर्म न करनेकी अपेक्षा कर्म करना श्रेष्ठ है। कर्म न करनेसे श्रेयकी बात तो दूर रही, तेरा जीवन-निर्वाह भी सिद्ध नहीं होगा।

अन्वय—

त्वम्, नियतम्, कर्म, कुरु, हि अकर्मणः, कर्म, ज्यायः, च अकर्मणः, ते, शरीरयात्रा, अपि, न, प्रसिद्ध्येत् ॥ ८ ॥

पद-व्याख्या—

**त्वम्**—तू ।

**नियतम् कर्म कुरु**—शास्त्रविधिसे नियत किये हुए कर्तव्य-कर्म कर ।

शास्त्रोमे विहित तथा नियत—दो प्रकारके कर्मोंको करनेकी आज्ञा दी गयी है। विहित-कर्मका तात्पर्य है—सामान्यरूपसे शास्त्रोंमें बतलाया हुआ आज्ञारूप कर्म; जैसे—व्रत, उपवास, उपासना आदि । इन विहित-कर्मोंको सम्पूर्णतया कर पाना एक व्यक्तिके लिये कठिन है । परन्तु निषिद्ध-कर्मोंका त्याग करना सुगम है । विहित-कर्मको न कर सकनेमे उतना दोष नहीं है, जितना निषिद्ध-कर्मका त्याग करनेमे लाभ है; जैसे झूठ न बोलना, चोरी न करना, हिंसा न करना इत्यादि । निषिद्ध-कर्मोंका त्याग होनेसे विहित-कर्म स्वतः होने लगते है । नियत-कर्मका तात्पर्य है—वर्ण, आश्रम, स्वभाव एवं परिस्थितिके अनुसार प्राप्त कर्तव्य-कर्म, जैसे—भोजन करना, व्यापार करना, मकान बनवाना, मार्ग भूले हुए व्यक्तिको मार्ग बतलाना आदि ।

कर्मयोगकी दृष्टिसे जो भी वर्णधर्मानुकूल शास्त्रविहित कर्तव्य-कर्म प्राप्त हो जाय, वह चाहे घोर हो या सौम्य, नियत-कर्म ही है । यहाँ **'नियतम् कर्म कुरु'** पदोसे भगवान् अर्जुनको मानो यह

कहते है कि क्षत्रिय होनेके नाते अपने वर्णधर्मके अनुसार परिस्थितिसे प्राप्त युद्ध करना तेरा स्वाभाविक कर्म है ( गीता १८ । ४३ ) । क्षत्रियके लिये युद्धरूप हिंसात्मक कर्म घोर दीखते हुए भी वस्तुतः घोर नहीं है, प्रत्युत उसके लिये वह नियत-कर्म ही है । दूसरे अध्यायमे भगवान्‌ने कहा है कि स्वधर्मकी दृष्टिसे भी युद्ध करना तेरे लिये नियत-कर्म है—**'स्वधर्ममपि चावेक्ष्य न विकम्पितुमर्हसि'** ( २ । ३१ ) । वास्तवमे तो स्वधर्म और नियत-कर्म दोनो एक ही है । यद्यपि दुर्योधन आदिके लिये भी युद्ध वर्णधर्मके अनुसार प्राप्त कर्म है, तथापि वह अन्याययुक्त होनेके कारण नियत-कर्मसे अलग है, क्योकि वे युद्ध करके अन्यायपूर्वक राज्य छीनना चाहते हैं । अतः उनके लिये यह युद्ध नियत तथा धर्मयुक्त कर्म नहीं है ।

**हि**—क्योकि ।

**अकर्मणः कर्म ज्यायः**—कर्म न करनेकी अपेक्षा कर्म करना श्रेष्ठ है ।

इसी अध्यायके पहले श्लोकमें ( अर्जुनके प्रश्नमें ) आये हुए **'ज्यायसी'** पदका उत्तर भगवान् यहाँ **'ज्यायः'** पदसे ही दे रहे है । वहाँ अर्जुनका प्रश्न है कि यदि आपको कर्मकी अपेक्षा सम-बुद्धि श्रेष्ठ मान्य है ( **ज्यायसी चेत्कर्मणस्ते मता बुद्धिः** ) तो मुझे घोर कर्ममें क्यों लगाते हैं ? इसके उत्तरमें यहाँ भगवान् कहते हैं कि कर्म न करनेकी अपेक्षा कर्म करना ही मुझे श्रेष्ठ मान्य है । इस प्रकार अर्जुनका विचार युद्धरूप घोर कर्मसे निवृत्त होनेका है और भगवान्‌का विचार अर्जुनको युद्धरूप नियत-कर्ममें प्रवृत्त करानेका है । इसीलिये आगे अठारहवें अध्यायमें भगवान् कहते हैं

कि दोषयुक्त होनेपर भी सहज ( नियत- ) कर्मका त्याग नहीं करना चाहिये—**'सहजं कर्म कौन्तेय सदोषमपि न त्यजेत्'** ( १८ । ४८ ) । कारण कि इसके त्यागसे दोष लगता है एव कर्मोंके साथ अपना सम्बन्ध भी बना रहता है । अतः कर्मका त्याग करनेकी अपेक्षा ( नियत- ) कर्म करना ही श्रेष्ठ है । फिर आसक्ति-रहित होकर कर्म करना तो और भी श्रेष्ठ माना गया है; क्योंकि इससे कर्मोंके साथ सर्वथा सम्बन्ध-विच्छेद हो जाता है । अतः भगवान् इस श्लोकके पूर्वार्धमें अर्जुनको अनासक्तभावसे नियत-कर्म करनेकी आज्ञा देते है और उत्तरार्धमे कहते हैं कि कर्म किये बिना तेरा जीवन-निर्वाह भी नहीं होगा ।

कर्मयोगमें **'अकर्मणः कर्म ज्यायः'**—यह भगवान्का प्रधान सिद्धान्त है । इसीको भगवान्ने **'मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि'** ( गीता २ । ४७ ) पदोसे स्पष्ट किया है कि अर्जुन ! तेरी कर्म न करनेमें आसक्ति न हो । कारण यह है कि कर्तव्य-कर्मोंसे जी चुरानेवाला मनुष्य प्रमाद, आलस्य और निद्रामें अपना अमूल्य समय नष्ट कर देगा अथवा शास्त्रनिषिद्ध कर्म करेगा, जिससे उसका पतन होगा ।

स्वरूपसे कर्मोंका त्याग करनेकी अपेक्षा कर्म करते हुए ही कर्मोंसे सम्बन्ध-विच्छेद करना श्रेष्ठ है । कारण यह है कि कामना, वासना, फलासक्ति, पक्षपात आदि ही कर्मोंसे सम्बन्ध जोड़ देते है , चाहे मनुष्य कर्म करे अथवा न करे । कामना आदिके त्यागका

उद्देश्य रखकर कर्मयोगका आचरण करनेसे कामना आदिका त्याग बड़ी सुगमतासे हो जाता है।

च—तथा।

**अकर्मणः ते शरीरयात्रा अपि न प्रसिद्ध्येत्**—कर्म न करनेसे तेरा शरीर-निर्वाह भी नहीं सिद्ध होगा।

अर्जुनके मनमें ऐसा भाव उत्पन्न हो गया था कि यदि कर्म ही न करें तो कर्मोंसे स्वतः सम्बन्धविच्छेद हो जायगा। इसलिये भगवान् नाना प्रकारकी युक्तियोंद्वारा उन्हें कर्म करनेके लिये प्रेरित करते हैं। उन्हीं युक्तियोंमेंसे एक इस युक्तिका वर्णन करते हुए भगवान् कहते हैं कि अर्जुन! तुझे कर्म तो करने ही पड़ेंगे। अन्यकी तो बात ही क्या है, कर्म किये बिना तेरा शरीर-निर्वाह ( खाना-पीना आदि ) भी असम्भव हो जायगा।

जैसे ज्ञानयोगमें विवेकके द्वारा संसारसे सम्बन्धविच्छेद होता है, वैसे ही कर्मयोगमें कर्तव्य-कर्मका ठीक-ठीक अनुष्ठान करनेसे संसारसे सम्बन्ध-विच्छेद हो जाता है। अतः ज्ञानयोगकी अपेक्षा कर्मयोगको किसी भी प्रकारसे कम नहीं मानना चाहिये। कर्मयोगी शरीरको संसारका ही मानकर उसे संसारकी ही सेवामें लगा देता है। अर्थात् शरीरमें उसका कोई अपनापन नहीं रहता। वह स्थूल, सूक्ष्म और कारण-शरीरकी एकता क्रमशः स्थूल, सूक्ष्म और कारण-संसारसे करता है, जबकि ज्ञानयोगी जीवकी एकता ब्रह्मसे करता है। इस प्रकार कर्मयोगी जड़-तत्त्वकी एकता करता है और ज्ञान-योगी चेतन-तत्त्वकी एकता करता है।

## साधन-सम्बन्धी मार्मिक बात—

अर्जुनकी कर्मोंसे अरुचि है अर्थात् उनके मनमें कर्म न करनेका आग्रह है। केवल अर्जुनकी ही बात नहीं है, प्रत्युत पारमार्थिक मार्गके अन्य साधक भी प्रायः इस विषयमें ऐसी ही बड़ी भूल करते है। यद्यपि उनकी इच्छा साधन करनेकी रहती है, और साधन करते भी है, तथापि वे अपनी मनचाही परिस्थिति, अनुकूलता और सुखबुद्धि भी साथमें रखते हैं, जो उनके साधनमें महान् बाधक होती है।

जो साधक तत्त्वप्राप्तिमें सुगमता ढूँढ़ता है और उसे शीघ्र प्राप्त करना चाहता है, वह वास्तवमें सुखका रागी है, न कि साधनका प्रेमी। जो सुगमतासे तत्त्वप्राप्ति चाहता है, उसे कठिनता सहनी पड़ती है और जो शीघ्रतासे तत्त्वप्राप्ति चाहता है, उसे विलम्ब सहना पडता है। कारण कि सुगमता और शीघ्रताकी इच्छा करनेसे साधककी दृष्टि 'साधनपर' न रहकर 'फल'पर चली जाती है, जिससे साधनमें उकताहट प्रतीत होती है और साध्यकी प्राप्तिमें विलम्ब भी होता है। जिसका यह दृढ़ निश्चय या उद्देश्य है कि चाहे जैसे भी हो, मुझे तत्त्वकी प्राप्ति होनी ही चाहिये, उसकी दृष्टि सुगमता और शीघ्रतापर नहीं जाती। तत्परताके साथ कार्यमें लगा हुआ मनस्वी व्यक्ति जब अपने उद्देश्यकी पूर्तिके लिये कटिबद्ध होकर लग जाता है, तब वह सुख और दुःखकी ओर नहीं देखता—**'मनस्वी कार्यार्थी न गणयति दुःखं न च सुखम्'** ( भर्तृहरिनीतिशतक )। साधककी तो बात ही क्या है, एक साधारण लोभी मनुष्य भी

दुःखकी ओर नहीं देखता। प्रायः देखा जाता है कि पसीना आ रहा है, भूख-प्यास लगी है अथवा शौचकी आवश्यकता जान पड़ती है, फिर भी यदि मालकी विशेष बिक्री हो रही है तथा पैसे आ रहे हैं तो वह लोभी व्यापारी सब कष्ट सह लेता है। ठीक लोभी व्यक्तिकी भाँति साधककी साध्यमें निष्ठा होनी चाहिये। उसे साध्यकी प्राप्तिके बिना चैनसे न रहा जाय, जीवन भारस्वरूप प्रतीत होने लगे, खाना-पीना, आराम आदि कुछ भी अच्छा न लगे और हृदयमें साधनका आदर और तत्परता रहे। साध्यको प्राप्त करनेकी उत्कण्ठा होनेपर देरी तो असह्य होती है, पर वह शीघ्र प्राप्त हो जाय—यह इच्छा नहीं होती।

उत्कण्ठा दूसरी बात है एवं शीघ्र मिलनेकी इच्छा दूसरी बात। आसक्तिपूर्वक साधन करनेवाला साधक साधनमें सुखभोग करता है और उसमें विलम्ब या बाधा लगनेसे उसे क्रोध आता है एवं वह साधनमें दोषदृष्टि करता है। परंतु आदर और प्रेमपूर्वक साधन करनेवाला साधक साधनमें विलम्ब या बाधा लगनेपर आर्तभावसे रोने लगता है और उसकी उत्कण्ठा और तेजीसे बढ़ती है। यही शीघ्रता और उत्कण्ठामें अन्तर है। शीघ्रतामें साधकका सुख-सुविधाका भाव रहता है कि तत्त्वप्राप्ति शीघ्र हो जाय तो पीछे आराम करेंगे। इस प्रकार फलकी ओर दृष्टि रहनेसे साधनका आदर कम हो जाता है। परंतु उत्कण्ठामें साधक अपने साधनमें ही आराम मानता है कि साधनके सिवा और करना ही क्या है? वह विपरीत-से-विपरीत परिस्थितिमें भी आनन्दका अनुभव करता है।

शीघ्रतासे सिद्धि चाहनेवाला साधक साध्यकी प्राप्तिमे देरी होनेपर निराश भी हो सकता है। अतएव साधकको साध्यसे भी अधिक आदर साधनको देना चाहिये, जैसा कि माता पार्वतीने कहा है—

जन्म कोटि लगि रगर हमारी। बरउँ संभु न त रहउँ कुआरी॥
तजउँ न नारद कर उपदेसू। आपु कहहिं सत बार महेसू॥
(मानस १।८०।५)

माता पार्वतीके भावोंमें शीघ्रता नहीं है। इनमें तो साधनको साध्यसे भी अधिक आदर दिया गया है।

प्रस्तुत श्लोकमें भगवान् अर्जुनको निमित्त बनाकर साधकोंको सावधान करते हैं कि उन्हे अपनी अनुकूलता तथा सुखबुद्धि (जो कि साधनमे मूल बाधा है) को त्यागकर कर्तव्य-कर्मोंको करनेमें बड़ी तत्परतासे लग जाना चाहिये।

सम्बन्ध—

*अर्जुनके प्रश्नका उत्तर भगवान्ने 'ज्यायः' पदके साथ पिछले श्लोकमें दिया। अब उसकी पुष्टि करते हुए 'बन्धनके भयसे भी कर्मोंका त्याग करना उचित नहीं है'—इस भावको स्पष्ट करते है।*

श्लोक—

**यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः।**
**तदर्थं कर्म कौन्तेय मुक्तसङ्गः समाचर॥ ९॥**

भावार्थ—

यज्ञ (कर्तव्यपालन) के लिये किये जानेवाले कर्म बन्धन-कारक नहीं होते; किंतु यज्ञार्थ-कर्मके अतिरिक्त अपने सुख, आराम,

मान, बड़ाई, प्रतिष्ठा आदिके लिये जो कर्म किये जाते हैं, उन्हीं कर्मोंसे मनुष्य-समुदाय बँधता है । इसलिये हे कुन्तीनन्दन ! तू आसक्तिसे रहित होकर केवल कर्तव्यपालनके लिये कर्म कर ।

अन्वय—

यज्ञार्थात्, कर्मण, अन्यत्र, अयम्, लोक, कर्मबन्धन, कौन्तेय, मुक्तसङ्ग, तदर्थम्, कर्म, समाचर ॥ ९ ॥

पद-व्याख्या—

**यज्ञार्थात् कर्मणः अन्यत्र**—यज्ञके निमित्त किये जानेवाले कर्मोंसे अन्यत्र ( अपने लिये किये जानेवाले ) कर्मोंमें लगा हुआ ।

गीताके अनुसार कर्तव्यमात्रका नाम 'यज्ञ' है । यज्ञके अन्तर्गत यज्ञ, दान, तप, होम, तीर्थ-सेवन, व्रत, वेदाध्ययन आदि समस्त शारीरिक, व्यावहारिक एवं पारमार्थिक क्रियाएँ आ जाती हैं । कर्तव्य मानकर किये जानेवाले व्यापार, नौकरी, दलाली, अध्ययन, अध्यापन आदि सब शास्त्रविहित कर्मोंका नाम भी यज्ञ है । दूसरोंको सुख पहुँचाने तथा उनका हित करनेके लिये जो भी कर्म किये जाते हैं, वे सभी यज्ञार्थ-कर्म हैं । यज्ञार्थ-कर्म करनेसे आसक्ति बहुत शीघ्र समाप्त हो जाती है तथा कर्मयोगीके सम्पूर्ण कर्म नष्ट हो जाते हैं ( गीता ४ । २३ ) अर्थात् वे कर्म स्वयं तो बन्धनकारक होते नहीं, अपितु पूर्वसंचित कर्मसमूहको भी समाप्त कर देते हैं ।

वास्तवमें मनुष्यकी स्थिति उसके उद्देश्यके अनुसार होती है, क्रियाके अनुसार नहीं । जैसे व्यापारीका प्रधान उद्देश्य धन कमाना रहता है; अतः वास्तवमें उसकी स्थिति धनमें ही रहती है और

दुकान बंद करते ही उसकी वृत्ति धनकी ओर चली जाती है। ऐसे ही यज्ञार्थ-कर्म करते समय कर्मयोगीकी स्थिति अपने उद्देश्य—परमात्मामे ही रहती है और कर्म समाप्त करते ही उसकी वृत्ति परमात्माकी ओर चली जाती है।

सभी वर्णोंके लिये कर्म पृथक्-पृथक् है। एक वर्णके लिये कोई कर्म स्वधर्म है तो वही दूसरे वर्णोंके लिये ( विहित न होनेसे ) परधर्म अर्थात् अन्यत्र-कर्म हो जाता है; जैसे—भिक्षासे जीवन-निर्वाह करना ब्राह्मणके लिये तो स्वधर्म है, पर क्षत्रियके लिये पर-धर्म है। इसी प्रकार निष्कामभावसे कर्तव्य-कर्म करना मनुष्यका स्वधर्म है। और सकामभावसे कर्म करना परधर्म है। जितने भी* सकाम और निषिद्ध कर्म है, वे सब-के-सब अन्यत्र-कर्मकी श्रेणीमे ही हैं। अपने सुख, मान, बडाई, आराम आदिके लिये जितने कर्म किये जायँ, वे सब-के-सब भी अन्यत्र-कर्म है। अतएव छोटा-से-छोटा तथा बड़ा-से-बड़ा जो भी कर्म किया जाय, उसमे साधकको सावधान रहना चाहिये कि कहीं किसी स्वार्थकी भावनासे तो कर्म नही हो रहा है! साधक उसीको कहते है जो निरन्तर सावधान रहता है। इसलिये साधकको अपनी साधनाके प्रति सतर्क, जागरूक रहना ही चाहिये।

**अन्यत्र-कर्मके विषयमें दो गुप्त भाव**—( १ ) किसीके आनेपर यदि कोई मनुष्य उसके प्रति 'आइये! बैठिये!' आदि आदरसूचक शब्दोका प्रयोग करता है, पर भीतरसे अपनेमे सज्जनताका

---

* अपने लिये कर्म करनेसे सकामभाव रहता है, और सकामभाव रहनेसे निषिद्ध कर्म होनेकी पूर्ण सम्भावना रहती है।

आरोप करता है अथवा 'ऐसा कहनेसे आनेवाले व्यक्तिपर मेरा अच्छा असर पड़ेगा'—इस भावसे कहता है तो इसमें स्वार्थकी भावना छिपी रहनेसे यह 'अन्यत्र-कर्म' ही है, यज्ञार्थ-कर्म नहीं।

(२) सत्सङ्ग, सभा आदिमें कोई व्यक्ति मनमें इस भावको रखते हुए प्रश्न पूछता है कि वक्ता एवं श्रोतागण मुझे अच्छा जानकार समझेंगे तथा उनपर मेरा अच्छा असर पड़ेगा तो यह 'अन्यत्र-कर्म' ही है, यज्ञार्थ-कर्म नहीं।

तात्पर्य यह है कि साधक कर्म तो करे, पर उसमें स्वार्थ, कामना आदिका भाव नहीं रहना चाहिये। कर्मका निषेध नहीं है, अपितु सकामभावका निषेध है।

साधकको भोग और ऐश्वर्य-बुद्धिसे कोई भी कर्म नहीं करना चाहिये; क्योंकि ऐसी बुद्धिमें भोगासक्ति और कामना रहती है, जिससे कर्मयोगका आचरण नहीं हो पाता। निर्वाह-बुद्धिसे कर्म करनेपर भी जीनेकी कामना बनी रहती है। अतः निर्वाह-बुद्धि भी त्याज्य है। साधकको केवल साधन-बुद्धिसे ही प्रत्येक कर्म करना चाहिये। सबसे उत्तम साधक तो वह है, जो अपनी मुक्तिके लिये भी कोई कर्म न करके केवल दूसरोंके हितके लिये ही कर्म करता है। कारण कि अपना हित दूसरोंके लिये कर्म करनेसे होता है, अपने लिये कर्म करनेसे नहीं। दूसरोंके हितमें ही अपना हित है। दूसरोंके हितसे अपना हित अलग मानना ही गलती है। इसलिये लौकिक तथा शास्त्रीय जो भी कर्म किये जायँ, वे सब-के-सब केवल लोक-हितार्थ होने चाहिये।

अपने सुखके लिये किया गया कर्म तो बन्धनकारक है ही, अपने व्यक्तिगत हितके लिये किया गया कर्म भी बन्धनकारक है। केवल अपने हितकी ओर दृष्टि रखनेसे व्यक्तित्व बना रहता है। इसलिये और तो क्या, जप, चिन्तन, ध्यान, समाधि भी केवल लोकहितके लिये ही करे। तात्पर्य यह कि स्थूल, सूक्ष्म और कारण—तीनो शरीरोसे होनेवाली मात्र क्रिया संसारके लिये ही हो, अपने लिये नहीं। 'कर्म' संसारके लिये है और संसारसे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर परमात्माके साथ 'योग' अपने लिये है। इसीका नाम है—कर्मयोग।

**अयम् लोकः कर्मबन्धनः**—यह मनुष्य-समुदाय कर्मोंसे बँधता है।

कर्तव्य-कर्म ( यज्ञ ) करनेका अधिकार मुख्यरूपसे मनुष्यको ही है। इसका वर्णन भगवान्‌ने आगे सृष्टिचक्रके प्रसङ्ग ( ३ । १४–१६ ) में भी किया है। जिसका उद्देश्य प्राणिमात्रका हित करना, उन्हे सुख पहुँचाना होता है, उसीके द्वारा कर्तव्य-कर्म हुआ करते हैं। जब मनुष्य दूसरोके हितके लिये कर्म न करके केवल अपने सुखके लिये कर्म करता है, तब वह बँध जाता है।

आसक्ति और स्वार्थभावसे कर्म करना ही बन्धनका कारण है। आसक्ति और स्वार्थके न रहनेपर स्वतः सबके हितके लिये कर्म होते है। बन्धन भावसे होता है, क्रियासे नहीं। मनुष्य कर्मोंसे नहीं बँधता, अपितु कर्मोंमे वह जो आसक्ति और स्वार्थभाव रखता है, उनसे ही वह बँधता है।

कौन्तेय—( इसलिये ) हे कुन्तीनन्दन !

**मुक्तसङ्गः तदर्थम् कर्म समाचर**—आसक्तिसे रहित होकर उस यज्ञके निमित्त ही भलीभाँति कर्तव्य-कर्म कर।

'मुक्तसङ्गः' पदसे भगवान्‌का यह तात्पर्य है कि कर्मोंमें, पदार्थोंमें तथा जिनसे कर्म किये जाते हैं, उन शरीर, मन, बुद्धि आदि सामग्रीमें ममता-आसक्ति होनेसे ही बन्धन होता है। ममता-आसक्ति रहनेसे कर्तव्य-कर्म भी स्वाभाविक एवं भलीभाँति नहीं होते। ममता-आसक्ति न रहनेसे परहितके लिये कर्तव्य-कर्मका स्वतः आचरण होता है और यदि कर्तव्य-कर्म प्राप्त न हो तो स्वतः निर्विकल्पतामें, स्वरूपमें स्थिति होती है। परिणामस्वरूप साधन निरन्तर होता है और असाधन कभी होता ही नहीं।

आलस्य और प्रमादके कारण नियत-कर्मका त्याग करना 'तामस-त्याग' कहलाता है ( गीता १८ । ७ ), जिसका फल मूढ़-योनियोंकी प्राप्ति है—'**तथा प्रलीनस्तमसि मूढयोनिषु जायते**' ( गीता १४ । १५ )। कर्मोंको दुःखरूप समझकर उनका त्याग करना 'राजस-त्याग' कहलाता है ( गीता १८ । ८ ), जिसका फल दुःखोंकी प्राप्ति है—'**रजसस्तु फलं दुःखम्**' ( गीता १४ । १६ )। इसलिये यहाँ भगवान् अर्जुनको कर्मोंका त्याग करनेके लिये नहीं कहते, अपितु स्वार्थ, ममता, फलासक्ति, कामना, वासना, पक्षपात आदिसे रहित होकर शास्त्रविधिके अनुसार सुचारुरूपसे उत्साहपूर्वक कर्तव्य-कर्मोंको करनेकी आज्ञा देते हैं, जो 'सात्त्विक त्याग' कहलाता है ( गीता १८ । ९ )। स्वयं भगवान्

नहीं रहता। वह स्वरूपसे कर्मोंका त्याग नहीं करता, अपितु जिनके द्वारा कर्म होते हैं, उन करणों ( शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, प्राण ) और उपकरणों ( कर्म करनेमें उपयोगी सामग्री ) से अपना कोई सम्बन्ध नहीं मानता। करण-उपकरणोंसे माने हुए सम्बन्धका त्याग ही वास्तविक त्याग है।

अन्वय—

तु, महाबाहो, गुणकर्मविभागयोः, तत्त्ववित्, गुणाः, गुणेषु, वर्तन्ते, इति, मत्वा, न, सज्जते ॥ २८ ॥

पद-व्याख्या—

तु—परन्तु।

पिछले ( सत्ताईसवें ) श्लोकमें वर्णित 'अहंकारविमूढात्मा' ( अहंकारसे मोहित अन्तःकरणवाले पुरुष ) की अपेक्षा तत्त्वज्ञ महापुरुषको सर्वथा भिन्न और विलक्षण बतलानेके लिये यहाँ 'तु' पदका प्रयोग हुआ है। तात्पर्य यह है कि तत्त्वज्ञ महापुरुष प्रकृतिके गुणोंसे सर्वथा असम्बद्ध, निर्लिप्त होता है।

**महाबाहो**—हे महाबाहो!

**गुणकर्मविभागयोः तत्त्ववित्**—गुण-विभाग और कर्म-विभागको तत्त्वसे जाननेवाला महापुरुष।

सत्त्व, रज और तम—ये तीनों गुण प्रकृतिजन्य हैं। इन तीनों गुणोंका कार्य होनेसे सम्पूर्ण सृष्टि त्रिगुणात्मिका है। अतः शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, प्राणी, पदार्थ आदि सब गुणमय ही हैं। यही 'गुण-विभाग' कहलाता है। इन ( शरीरादि ) से होनेवाली

क्रिया 'कर्मविभाग' कहलाती है। अज्ञानी पुरुष जब इन गुण-विभाग और कर्म-विभागसे अपना सम्बन्ध मान लेता है, तब वह बँध जाता है। शास्त्रीय दृष्टिसे तो इस बन्धनका मुख्य कारण 'अज्ञान' है, पर साधककी दृष्टिसे 'राग' ही मुख्य कारण है। राग 'अविवेक' से होता है। विवेक जाग्रत् होनेपर राग नष्ट हो जाता है। यह विवेक मनुष्यमे विशेषरूपसे है। आवश्यकता केवल इस विवेकको महत्त्व देकर जाग्रत् करनेकी है। अतएव साधकको ( विवेक जाग्रत् करके ) विशेषरूपसे रागको ही मिटाना चाहिये।

गुण और कर्म अर्थात् पदार्थ और क्रियाएँ निरन्तर परिवर्तन-शील हैं। पदार्थ उत्पन्न और नष्ट होनेवाले हैं और क्रियाएँ आरम्भ और समाप्त होनेवाली। ऐसा ठीक-ठीक अनुभव करना ही गुण और कर्म-विभागको तत्त्वसे जानना है। चेतन ( स्वरूप ) मे कभी कोई क्रिया नहीं होती। वह सदा निर्लिप्त, निर्विकार रहता है अर्थात् उसका किसी भी प्राकृत पदार्थ और क्रियासे सम्बन्ध नहीं होता। ऐसा ठीक-ठीक अनुभव करना ही चेतनको तत्त्वसे जानना है। इस तत्त्वका अनुभव होनेपर अविवेक मिट जाता है।

तत्त्वको जाननेकी इच्छा रखनेवाला साधक भी यदि गुण ( पदार्थ ) और कर्म ( क्रिया ) से अपना कोई सम्बन्ध नहीं मानता, तो वह भी गुण-विभाग और कर्म-विभागको तत्त्वसे जान लेता है। चाहे गुण-विभाग और कर्म-विभागको तत्त्वसे जाने, चाहे 'स्वय' ( चेतन-स्वरूप ) को तत्त्वसे जाने, दोनोका परिणाम एक ही होगा।

## गुण-कर्म-विभागको तत्त्वसे जाननेके उपाय—

१—शरीरमें रहते हुए भी चेतन-तत्त्व ( स्वरूप ) सर्वथा अक्रिय और निर्लिप्त रहता है—**'शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते'** ( गीता १३ । ३१ ) । प्रकृतिका कार्य ( शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि आदि ) **'इदम्'** ( यह ) कहा जाता है । **'इदम्'** ( यह ) कभी **'अहम्'** ( मैं ) नहीं होता । जब 'यह' ( शरीरादि ) 'मैं' नहीं है, तब 'यह' में होनेवाली क्रिया 'मेरी' कैसे हुई ? तात्पर्य यह कि शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि आदि सब प्रकृतिके कार्य हैं और 'स्वयं' इनसे सर्वथा असम्बद्ध, निर्लिप्त है । अतः इनमें होनेवाली क्रियाओंका कर्ता 'स्वयं' कैसे हो सकता है ? इस प्रकार अपनेको पदार्थ एवं क्रियाओंसे अलग अनुभव करनेवाला बन्धनमें नहीं पड़ता । सब अवस्थाओंमें **'नैव किञ्चित्करोमीति'** ( गीता ५ । ८ ) 'मैं कुछ भी नहीं करता हूँ'—ऐसा अनुभव करना ही अपनेको क्रियाओंसे अलग जानना अर्थात् अनुभव करना है ।

२—देखना-सुनना, खाना-पीना आदि सब 'क्रियाएँ' हैं और देखने-सुनने आदिके विषय, खाने-पीनेकी सामग्री आदि सब पदार्थ हैं । इन क्रियाओं और पदार्थोंको हम इन्द्रियों ( आँख, कान, मुँह आदि ) से जानते हैं । इन्द्रियोंको 'मन'से, मनको 'बुद्धि'से और बुद्धिको माने हुए 'अहम्' ( मैं-पन ) से जानते हैं । यह 'अहम्' भी एक सामान्य प्रकाश ( चेतन ) से प्रकाशित होता है ।

वह सामान्य प्रकाश ही सबका ज्ञाता, सबका प्रकाशक और सबका आधार है।*

इनमें बुद्धितकका जानना तो सरलतापूर्वक समझमें आ जाता है, पर बुद्धिसे परे 'अहम्' अर्थात् 'मै हूँ' को कैसे जाने? गाढ निद्रामे यद्यपि बुद्धि अविद्यामें लीन हो जाती है, फिर भी मनुष्य जगनेपर कहता है कि 'मैं बहुत सुखसे सोया'। इस प्रकार जगनेके बाद 'मैं हूँ' का अनुभव सबको होता है। इससे सिद्ध होता है कि सुषुप्तिकालमें भी अपनी सत्ता थी। यदि ऐसा न होता तो 'मै बहुत सुखसे सोया, मुझे कुछ भी पता नहीं'—ऐसी स्मृति या ज्ञान नहीं होता। स्मृति अनुभवजन्य होती है।† अतएव सबको प्रत्येक अवस्थामें अपनी सत्ताका अखण्ड अनुभव होता है। किसी भी अवस्थामें अपने अभावका ( 'मैं नहीं हूँ'—इसका ) अनुभव नहीं होता। जिन्होने माने हुए 'अहम्' ( मैं-पन )से भी सम्बन्ध-विच्छेद करके अपने स्वरूप ( 'है' )का बोध कर लिया है, वे 'तत्त्ववित्' कहलाते हैं।

---

* रूपं दृश्यं लोचनं दृक् तद् दृश्यं दृक् तु मानसम्।
दृश्या धीवृत्तयः साक्षी दृगेव न तु दृश्यते॥
( दृग्दृश्यविवेक १ )

'सर्वप्रथम नेत्र द्रष्टा है और रूप दृश्य है। फिर मन द्रष्टा है और नेत्रादि इन्द्रियाँ दृश्य है। फिर बुद्धि द्रष्टा है और मन दृश्य है। अन्तमे बुद्धिकी वृत्तियोंका भी जो द्रष्टा है, वह साक्षी ( स्वयंप्रकाश-स्वरूप ) किसीका भी दृश्य नही है।'

† अनुभूतविषयासम्प्रमोषः स्मृतिः। ( योगदर्शन १। ११ )

अपरिवर्तनशील परमात्मतत्त्वके साथ हमारा स्वतःसिद्ध नित्य सम्बन्ध है। परिवर्तनशील प्रकृतिके साथ हमारा सम्बन्ध वस्तुतः है नहीं, केवल माना हुआ है। प्रकृतिसे माने हुए सम्बन्धको यदि विचारके द्वारा मिटाते हैं तो उसे 'ज्ञानयोग' कहते हैं; और यदि वही सम्बन्ध परहितार्थ कर्म करते हुए मिटाते हैं तो उसे 'कर्मयोग' कहते हैं। प्रकृतिसे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर ही 'योग' ( परमात्मासे नित्य-सम्बन्धका अनुभव ) होता है, अन्यथा केवल 'ज्ञान' और 'कर्म' ही होता है। अतः प्रकृतिसे सम्बन्ध-विच्छेदपूर्वक परमात्मासे अपने नित्य-सम्बन्धको पहचाननेवाला ही 'तत्त्ववित्' है।

**गुणाः गुणेषु वर्तन्ते**—सम्पूर्ण गुण ही गुणोंमें बरत रहे हैं।

प्रकृतिजन्य गुणोंसे उत्पन्न होनेके कारण शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि आदि भी 'गुण' ही कहलाते हैं और इन्हींसे सम्पूर्ण कर्म होते हैं। अविवेकके कारण अज्ञानी पुरुष इन गुणोंके साथ अपना सम्बन्ध मानकर इनसे होनेवाली क्रियाओंका कर्ता अपनेको मान लेता है।* परन्तु 'स्वयं' ( सामान्य प्रकाश—चेतन )में अपनी स्वतःसिद्ध स्थितिका अनुभव होनेपर 'मैं कर्ता हूँ'—ऐसा भाव आ ही नहीं सकता।

रेलगाडीका इंजन चलता है अर्थात् उसमें क्रिया होती है; परन्तु खींचनेकी शक्ति इंजन और चालकके मिलनेपर है। वास्तवमें

* उदाहरणार्थ—वाणी 'पदार्थ' है, बोलनेकी प्रवृत्ति 'क्रिया' है और बोलना समष्टि शक्तिसे हो रहा है अर्थात् गुण ही गुणोंमें बरत रहे हैं, परन्तु मनुष्य अज्ञानवश पदार्थ और क्रियाको अपना मानकर स्वयं 'कर्ता' बन जाता है।

खींचनेकी शक्ति तो इंजनकी ही है, पर चालकके द्वारा संचालन करनेपर ही वह गन्तव्य स्थानपर पहुँच पाता है। कारण यह कि इंजनमे इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि नहीं है, इसलिये उसे इन्द्रिय-मन-बुद्धि-वाले चालक ( मनुष्य ) की आवश्यकता होती है। परन्तु मनुष्यके पास शरीररूप इंजन भी है और संचालनके लिये इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि भी। परन्तु शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि—ये चारो एक सामान्य प्रकाश ( चेतन ) से सत्ता-स्फूर्ति पाकर ही कार्य करनेमें समर्थ होते है। सामान्य प्रकाश अथवा ज्ञान बुद्धिमें आता है, बुद्धिके ज्ञानको मन ग्रहण करता है, मनके ज्ञानको इन्द्रियाँ ग्रहण करती हैं, और फिर शरीररूप इंजनका सचालन होता है। बुद्धि, मन, इन्द्रियाँ, शरीर—ये सब-के-सब गुण हैं और इन्हे प्रकाशित करनेवाला अर्थात् इन्हें सत्तास्फूर्ति देनेवाला 'स्वय' इन गुणोंसे असम्बद्ध, निर्लिप्त रहता है। अतएव वस्तुत: सम्पूर्ण गुण ही गुणोमें बरत रहे हैं।

श्रेष्ठ पुरुषके आचरणोका सब लोग अनुसरण करते हैं। इसीलिये भगवान् ज्ञानी महापुरुषके द्वारा लोकसंग्रह कैसे होता है—इसका वर्णन करते हुए कहते हैं कि जिस प्रकार वह महापुरुष 'सम्पूर्ण गुण ही गुणोमें बरत रहे हैं'—ऐसा अनुभव करके उनमें आसक्त नहीं होता, उसी प्रकार साधकको भी वैसा ही मानकर उनमें आसक्त नहीं होना चाहिये।

प्रकृति-पुरुष-सम्बन्धी मार्मिक बात—

आकर्षण सदा सजातीयतामें ही होता है, जैसे—कानोका शब्दमें, त्वचाका स्पर्शमें, नेत्रोका रूपमें, जिह्वाका रसमें और

नासिकाका गन्धमें आकर्षण होता है। इस प्रकार पाँचों इन्द्रियोंका अपने-अपने विषयोंमें ही आकर्षण होता है। एक इन्द्रियका दूसरी इन्द्रियके विषयमें कभी आकर्षण नहीं होता। तात्पर्य यह है कि एक वस्तुका दूसरी वस्तुके प्रति आकर्षण होनेमें मूल कारण उन दोनोंकी सजातीयता ही है।

आकर्षण, प्रवृत्ति एवं प्रवृत्तिकी सिद्धि सजातीयतामें ही होती है। विजातीय वस्तुओंमें न तो आकर्षण होता है, न प्रवृत्ति होती है और न प्रवृत्तिकी सिद्धि ही होती है। इसलिये आकर्षण, प्रवृत्ति और प्रवृत्तिकी सिद्धि सजातीयताके कारण 'प्रकृति'में ही होती है, परन्तु पुरुष ( चेतन )में विजातीय प्रकृति ( जड़ )का जो आकर्षण प्रतीत होता है, उसमें भी वास्तवमें प्रकृतिका अंश ही प्रकृतिकी ओर आकर्षित होता है। कर्तृत्व और भोक्तृत्व भी प्रकृतिमें ही हैं, पुरुषमें नहीं। पुरुष तो सदा निर्विकार, नित्य, अचल तथा एकरस रहता है।

तेरहवें अध्यायके इकतीसवें श्लोकमें भगवान्‌ने बतलाया है कि शरीरमें स्थित होनेपर भी पुरुष वस्तुतः न तो कुछ करता है और न लिप्त होता है—'**शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते।**' पुरुष तो केवल 'प्रकृतिस्थ' होने अर्थात् प्रकृतिसे तादात्म्य माननेके कारण सुख-दुःखोंके भोक्तृत्वमें हेतु कहा जाता है—'**पुरुषः सुख-दुःखानां भोक्तृत्वे हेतुरुच्यते**' ( गीता १३ । २० ) और '**पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान्गुणान्**' ( गीता १३ । २१ )। तात्पर्य यह है कि यद्यपि सम्पूर्ण क्रियाएँ, क्रियाओंकी सिद्धि और आकर्षण प्रकृतिमें ही होता है, तथापि प्रकृतिसे तादात्म्यके कारण पुरुष 'मैं सुखी हूँ', 'मैं दुःखी हूँ'—ऐसा मानकर भोक्तृत्वमें

हेतु बन जाता है। कारण कि सुखी-दुःखी होनेका अनुभव प्रकृति ( जड़ )में हो ही नहीं सकता, और प्रकृति ( जड )के बिना केवल पुरुष ( चेतन ) सुख-दुःखका भोक्ता बन ही नहीं सकता।

पुरुषमें प्रकृतिकी परिवर्तनरूप क्रिया या विकार नहीं है; परन्तु उसमे सम्बन्ध मानने अथवा न माननेकी योग्यता तो है ही। वह पत्थरकी भाँति जड नहीं, अपितु ज्ञानस्वरूप है। यदि पुरुषमें सम्बन्ध मानने अथवा न माननेकी योग्यता न होती, तो वह प्रकृतिसे अपना सम्बन्ध कैसे मानता? प्रकृतिसे सम्बन्ध मानकर उसकी क्रियाको अपनेमें कैसे मानता? और अपनेमें कर्तृत्व-भोक्तृत्व कैसे स्वीकार करता? सम्बन्धको मानना अथवा न मानना 'भाव' है, 'क्रिया' नहीं।

जीवमें सम्बन्ध मानने अथवा न माननेकी योग्यता ( शक्ति ) है, इसे इस उदाहरणसे समझा जा सकता है—कोई मनुष्य हवाई जहाजमें बैठकर विदेश जाता है। वह हवाई जहाजके द्वारा जितनी शीघ्रतासे विदेश पहुँच सकता है, उतनी शीघ्रतासे किसी अन्य साधनसे नहीं। अतः शीघ्र पहुँचनेकी शक्ति जहाजकी है, मनुष्यकी नहीं। परंतु वह शक्ति मनुष्यके कारण ही आयी है; क्योंकि उसका संचालन मनुष्य ही करता है। ऐसे ही जीवमें सम्बन्ध मानने अथवा न माननेकी जो शक्ति है, उसका दुरुपयोग करके वह प्रकृतिसे अपना सम्बन्ध मान लेता है तो उसमें क्रिया करनेकी विशेष शक्ति प्रकृति—शरीरके सम्बन्धसे ही आती है। जीव शरीरसे जो कार्य कर सकता है, वह कार्य स्वयं ( शरीरके बिना ) नहीं कर सकता।

ऐसे ही सृष्टिकी रचनाका कार्य भी प्रकृति परमात्माकी अध्यक्षतामें ही करती है, स्वयं नहीं—'मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम्' ( गीता ९ । १० ) ।

पुरुषमें सम्बन्ध जोड़ने अथवा न जोड़नेकी योग्यता तो है, पर क्रिया करनेकी योग्यता उसमें नहीं है । क्रिया करनेकी योग्यता उसीमें होती है, जिसमें परिवर्तन ( विकार ) होता है । पुरुषमें परिवर्तनका स्वभाव नहीं है, जबकि प्रकृतिमें परिवर्तनका स्वभाव है अर्थात् प्रकृतिमें क्रियाशीलता स्वाभाविक है । इसलिये प्रकृतिसे सम्बन्ध जोडनेपर ही पुरुष अपनेमें क्रिया मान लेता है—'कर्ताहमिति मन्यते' ( गीता ३ । २७ ) ।

पुरुषमें कोई परिवर्तन नहीं होता, यह ( परिवर्तनका न होना ) उसकी कोई अशक्तता या कमी नहीं है, अपितु उसकी महत्ता है । वह निरन्तर एकरस, एकरूप रहनेवाला है । परिवर्तन होना उसका स्वभाव ही नहीं है; जैसे—बर्फमें गरम होनेका स्वभाव या योग्यता नहीं है । परिवर्तनरूप क्रिया होना प्रकृतिका स्वभाव है, पुरुषका नहीं । परन्तु प्रकृतिसे अपना सम्बन्ध न माननेकी इसमें पूरी योग्यता, सामर्थ्य, स्वतन्त्रता है; क्योंकि वास्तवमें प्रकृतिसे सम्बन्ध मूलमें नहीं है ।

प्रकृतिके अंश शरीरको पुरुष जब अपना स्वरूप मान लेता है, तब प्रकृतिके उस अंशमें ( सजातीय प्रकृतिका ) आकर्षण, क्रियाएँ एवं उनके फलकी प्राप्ति होती रहती है । इसीका संकेत यहाँ 'गुणाः गुणेषु वर्तन्ते' पदोंसे किया गया है । गुणोंमें अपनी

स्थिति मानकर पुरुष ( चेतन ) सुखी-दुःखी होता रहता है । वास्तवमे सुख-दुःखकी पृथक् सत्ता नहीं है । इसलिये भगवान् गुणोसे माने हुए सम्बन्धका विच्छेद करनेके लिये विशेष जोर देते है ।

तात्त्विक दृष्टिसे देखा जाय तो सम्बन्ध-विच्छेद पहलेसे ( सदासे ) ही है । केवल भूलसे सम्बन्ध माना हुआ है । अतः माने हुए सम्बन्धको अस्वीकार करके केवल 'गुण ही गुणोमें बरत रहे हैं' इस वास्तविकताको पहचानना है ।

**इति मत्वा न सज्जते**—ऐसा मानकर उनमें आसक्त नहीं होता ।

यहाँ **'मत्वा'** पद 'जानने'के अर्थमें आया है । तत्त्वज्ञ महापुरुष प्रकृति ( जड़ ) और पुरुष ( चेतन ) को स्वाभाविक ही अलग-अलग जानता है । इसलिये वह प्रकृतिजन्य गुणोमें आसक्त नहीं होता ।

भगवान् **'मत्वा'** पदका प्रयोग करके मानो साधकोंको यह आज्ञा देते है कि वे भी प्रकृतिजन्य गुणोको अपना मानकर उनमें आसक्त न हो ।

*शङ्का*—भगवान्ने पिछले ( सत्ताईसवें ) और इस श्लोकमें यह बतलाया है कि सम्पूर्ण कर्म प्रकृतिजन्य गुणोके द्वारा ही किये जाते हैं अर्थात् 'स्वयं' अकर्ता है; परंतु इसी अध्यायके पाँचवें श्लोकमे भगवान्ने बतलाया है कि कोई भी मनुष्य किसी भी

कालमें क्षणमात्र भी कर्म किये बिना नहीं रहता अर्थात् 'स्वयं' कर्ता है। इन दोनो बातोमे परस्पर विरोध प्रतीत होता है।

*समाधान*—वास्तवमें उपर्युक्त दोनो बातोमे विरोध नहीं है, अपितु दोनोका प्रसङ्ग ही अलग-अलग है। सत्ताईसवे-अट्ठाईसवें श्लोकोंमें सांख्ययोगीका प्रसङ्ग है, और पाँचवें श्लोकोंमें कर्मयोगीका प्रसङ्ग है। कर्मयोगी और साख्ययोगी—दोनोकी क्रियाओके प्रकारमें अन्तर होता है। कर्मयोगी गुणोके परवश होकर कर्म करता है और साख्ययोगी स्ववश होकर कर्म करता है। इसीलिये पॉचवे श्लोकमें कर्मयोगीके लिये **'अवशः'** पद और अट्ठाईसवें श्लोकमे साख्ययोगीके लिये **'तत्त्ववित्'** पद आया है। गुणोसे बँधे हुए तथा गुणोसे छूटे हुए—दोनों पुरुषोकी बाह्य क्रिया समान होनेपर भी क्रिया करनेके प्रकारमें आन्तरिक भेद होता है।

कर्मयोगी और सांख्ययोगी—दोनोकी साधन-प्रणालीमें एकता नहीं होती। **'कर्मयोगी'** गुणो ( शरीरादि ) से मानी हुई एकताको मिटानेकी चेष्टा करता है, इसीलिये श्रीमद्भागवतमें **'कर्मयोगस्तु कामिनाम्'** ( ११ । २० । ७ ) कहा गया है। भगवान्‌ने भी इसीलिये कर्मयोगीके लिये कर्म करनेकी आवश्यकतापर विशेष जोर दिया है; जैसे—**'न कर्मणामनारम्भान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते'** ( गीता ३ । ४ ) 'कर्मोंका आरम्भ किये बिना मनुष्य निष्कर्मताको प्राप्त नहीं होता।' **'आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते'** ( गीता ६ । ३ )। 'योगमें आरूढ होनेकी इच्छावाले मननशील पुरुषके लिये कर्म करना ही हेतु कहा जाता है।' कर्मयोगी

*

कर्मोंको तो करता है, पर उन्हें अपने लिये नहीं, अपितु दूसरोंके हितके लिये ही करता है; इसलिये वह उन कर्मोंका भोक्ता नहीं बनता। भोक्ता न बननेसे अर्थात् भोक्तृत्वका नाश होनेसे कर्तृत्वका नाश स्वतः हो जाता है। तात्पर्य यह है कि कर्तृत्वमें जो कर्तापन है, वह फलके लिये ही है। फलका उद्देश्य न रहनेपर कर्तृत्व नहीं रहता। इसलिये वास्तवमें कर्मयोगी भी कर्ता नहीं बनता।

साङ्ख्ययोगीमें विवेक-विचारकी प्रधानता रहती है। वह 'प्रकृतिजन्य गुण ही गुणोंमें बरत रहे हैं' ऐसा जानकर अपनेको उन क्रियाओंका कर्ता नहीं मानता। इसी बातको भगवान्‌ने तेरहवें अध्यायके उनतीसवें श्लोकमें कहा है कि जो पुरुष सम्पूर्ण कर्मोंको सब प्रकारसे प्रकृतिके द्वारा ही किये जाते हुए देखता है और 'स्वयं' ( आत्मा ) को अकर्ता देखता है, वही यथार्थ देखता है *। इस प्रकार साङ्ख्ययोगी कर्तृत्वका नाश करता है। कर्तृत्वका नाश होनेपर भोक्तृत्वका नाश स्वतः हो जाता है।

तीसरे अध्यायके आरम्भसे ही भगवान्‌ने कई उदाहरणों एवं दृष्टिकोणोंसे कर्म करनेपर ही जोर दिया है; जैसे—'ज्ञानी महापुरुषके द्वारा भी लोकसंग्रहार्थ कर्म होते हैं' ( ३ । २० ); 'मैं भी कर्म करता हूँ' ( ३ । २२ ), 'ज्ञानी महापुरुष भी अज्ञानी पुरुषोंके समान लोक-सग्रहार्थ कर्म करता है' ( ३ । २५-२६ )। इससे सिद्ध होता है कि प्रत्येक दृष्टिकोणसे कर्म करना ही श्रेयस्कर है।

---

* प्रकृत्यैव च कर्माणि क्रियमाणानि सर्वशः।
यः पश्यति तथात्मानमकर्तारं स पश्यति ॥
( गीता १३ । २९ )

श्लोक—

**प्रकृतेर्गुणसम्मूढाः सज्जन्ते गुणकर्मसु ।**
**तानकृत्स्नविदो मन्दान् कृत्स्नविन्न विचालयेत् ॥ २९ ॥**

*भावार्थ*—

प्रकृतिके गुणोंसे अत्यन्त मोहित हुए अज्ञानी पुरुष गुणों और कर्मोंमें आसक्त रहते हैं। शास्त्रविहित शुभ-कर्मोंको सकामभावसे करनेवाले ऐसे अज्ञानी पुरुष गुणों और कर्मोंके तत्त्वको भलीभाँति नहीं जानते। गुण-विभाग और कर्म-विभागको तत्त्वसे जाननेवाले महापुरुषको चाहिये कि वह इन मन्दबुद्धि अज्ञानियोंको शास्त्रविहित शुभ-कर्मोंसे कभी विचलित न करे। यह उस ज्ञानी महापुरुषका लोकसंग्रह है।

अन्वय—

प्रकृतेः, गुणसम्मूढाः, गुणकर्मसु, सज्जन्ते, तान्, अकृत्स्नविदः, मन्दान्, कृत्स्नवित्, न, विचालयेत् ॥२९॥

पद-व्याख्या—

**प्रकृतेः गुणसम्मूढाः गुणकर्मसु सज्जन्ते**—प्रकृतिजन्य गुणोंसे अत्यन्त मोहित हुए अज्ञानी पुरुष गुणों और कर्मोंमें आसक्त रहते हैं।

सत्त्व, रज और तम—तीनों प्रकृतिजन्य गुण मनुष्यको बाँधनेवाले हैं। सत्त्वगुण सुख और ज्ञानकी आसक्तिसे, रजोगुण कर्मकी आसक्तिसे और तमोगुण प्रमाद, आलस्य तथा निद्रासे मनुष्यको बाँधता है*। उपर्युक्त पदोंसे उन अज्ञानियोंका वर्णन है,

* तत्र सत्त्वं निर्मलत्वात् प्रकाशकमनामयम् ।
सुखसङ्गेन बध्नाति ज्ञानसङ्गेन चानघ ॥

जो प्रकृतिजन्य गुणोसे अत्यन्त मोहित अर्थात् बँधे हुए हैं; परंतु जिनका शास्त्रोमें शास्त्रविहित शुभ-कर्मोंमें एवं उन कर्मोंके फलोंमें श्रद्धा-विश्वास है । इसी अध्यायके पचीसवें-छब्बीसवे श्लोकोमें ऐसे अज्ञानी पुरुषोका **'सक्ताः अविद्वांसः'** और **'कर्मसङ्गिनाम् अज्ञानाम्'** नामसे वर्णन हुआ है । लौकिक और पारलौकिक भोगोकी कामनाके कारण ये पुरुष पदार्थों और कर्मोंमें आसक्त रहते हैं । इस कारण इनसे ऊँचे उठनेकी बात समझ नहीं पाते । इसीलिये भगवान्‌ने इन्हें अज्ञानी कहा है ।

**तान् अकृत्स्नविदः मन्दान्**—उन पूर्णतया न समझनेवाले मन्दबुद्धि अज्ञानियोको ।

अज्ञानी पुरुष शुभ-कर्म तो करते हैं, पर नित्य-निरन्तर न रहनेवाले नाशवान् पदार्थोंकी प्राप्तिके लिये । धनादि प्राप्त पदार्थोंमें वे ममता रखते हैं और अप्राप्त पदार्थोंकी कामना करते हैं । इस प्रकार ममता और कामनासे बँधे रहनेके कारण वे गुणों ( पदार्थों ) और कर्मोंके तत्त्वको पूर्णरूपसे नहीं जान पाते ।

अज्ञानी पुरुष शास्त्रविहित कर्म और उनकी विधिको तो भलीभाँति जानते है, पर गुणो और कर्मोंके तत्त्वको भलीभाँति न जाननेके कारण उन्हे 'अकृत्स्नविदः' ( पूर्णतया न जाननेवाले )

---

रजो रागात्मकं विद्धि तृष्णासङ्गसमुद्भवम् ।
तन्निबध्नाति कौन्तेय कर्मसङ्गेन देहिनम् ॥
तमस्त्वज्ञानजं विद्धि मोहनं सर्वदेहिनाम् ।
प्रमादालस्यनिद्राभिस्तन्निबध्नाति भारत ॥
( गीता १४ । ६–८ )

कहा गया है और सांसारिक भोग एवं संग्रहमें रुचि होनेके कारण उन्हें 'मन्दान्' ( मन्दबुद्धि ) कहा गया है।

कृत्स्नवित् न विचालयेत्—पूर्णतया जाननेवाला ज्ञानी पुरुष विचलित न करे।

गुण और कर्म-विभागको पूर्णतया जाननेवाले तथा कामना-ममतासे रहित ज्ञानी पुरुषको चाहिये कि वह पूर्ववर्णित ( सकाम भावपूर्वक शुभ-कर्मोंमें लगे हुए ) अज्ञानी पुरुषोंको शुभ-कर्मोंसे विचलित न करे, जिससे वे मन्दबुद्धि पुरुष अपनी वर्तमान स्थितिसे नीचे न गिर जायँ। इसी अध्यायके पचीसवें-छब्बीसवें श्लोकोंमें ऐसे ज्ञानी पुरुषोंका 'असक्तः विद्वान्' और 'युक्तः विद्वान्' नामसे वर्णन हुआ है।

भगवान्‌ने तत्त्वज्ञ महापुरुषको पचीसवें श्लोकमें 'कुर्यात्' पदसे स्वयं कर्म करनेकी तथा छब्बीसवें श्लोकमें 'जोषयेत्' पदसे अज्ञानी पुरुषोंसे भी वैसे ही कर्म करवानेकी आज्ञा दी थी। परन्तु यहाँ भगवान्‌ने 'न विचालयेत्' पदोंसे वैसी आज्ञा न देकर मानो उसमें कुछ ढील दी है कि ज्ञानी पुरुष अधिक नहीं तो कम-से-कम अपने संकेत, वचन और क्रियासे अज्ञानी पुरुषोंको विचलित न करे। कारण कि जीवन्मुक्त महापुरुषपर भगवान् और शास्त्र अपना शासन नहीं रखते। उनके कहलानेवाले शरीरसे स्वतः-स्वाभाविक लोकसंग्रहार्थ क्रियाएँ हुआ करती हैं*।

* क्रिया और कर्म—इन दोनोंमें भी भेद है। क्रियामें जब 'मैं करता हूँ' ऐसा अहंभाव रहता है, तब वह क्रिया 'कर्म' हो जाती है

तत्त्वज्ञ महापुरुष कर्मयोगी हो अथवा ज्ञानयोगी—सम्पूर्ण कर्म करते हुए भी उसका कर्मों और पदार्थोंके साथ किसी प्रकारका सम्बन्ध स्वतः नहीं रहता, जो वस्तुतः था नहीं।

अज्ञानी मनुष्य स्वर्ग-प्राप्तिके लिये शुभ-कर्म किया करते हैं। इसलिये भगवान्‌ने ऐसे मनुष्योंको विचलित न करनेकी आज्ञा दी है अर्थात् वे महापुरुष अपने संकेत, वचन और क्रियासे ऐसी कोई बात प्रकट न करें, जिससे उन सकाम पुरुषोंकी शास्त्रविहित शुभ कर्मोंमें अश्रद्धा, अविश्वास या अरुचि उत्पन्न हो जाय और वे उन कर्मोंका त्याग कर दें; क्योंकि ऐसा करनेसे उनका पतन हो सकता है। इसलिये ऐसे पुरुषोंको सकामभावसे विचलित करना है, शास्त्रीय कर्मोंसे नहीं। जन्म-मरणरूप बन्धनसे छुटकारा दिलानेके लिये उन्हें सकामभावसे विचलित करना उचित भी है और आवश्यक भी।

सम्बन्ध—

*अर्जुनके मूल प्रश्न ( मुझे घोर कर्ममें क्यों लगाते हैं ? ) के उत्तरमें भगवान्‌ने सर्वप्रथम कर्तव्य-कर्म करनेसे होनेवाले लाभ और न करनेसे होनेवाली हानिका विवेचन करते हुए अर्जुनको अनासक्त-भावसे कर्तव्य-कर्म करनेकी आज्ञा दी ( ३ । ९ )। फिर कर्तव्य-*

---

और उसका इष्ट, अनिष्ट और मिश्रित—तीन प्रकारका फल मिलता है ( गीता १८ । १२ )। परन्तु जहाँ 'मैं कर्ता नहीं हूँ' ऐसा भाव रहता है, वहाँ वह क्रिया 'कर्म' नहीं बनती अर्थात् फलदायक नहीं होती। तत्त्वज्ञ महापुरुषके द्वारा फलदायक कर्म नहीं होते, अपितु केवल क्रियाएँ ( चेष्टामात्र ) होती हैं ( गीता ३ । ३३ )।

कर्म करनेकी आवश्यकताको भिन्न-भिन्न युक्तियोंसे समझाते हुए उन्होंने कहा कि कर्तव्य-कर्म करनेके लिये प्रजापति ब्रह्माजीकी आज्ञा है, जिसका पालन करनेसे मनुष्य परम कल्याणको प्राप्त करता है ( ३ । १०-११ )। सृष्टि-चक्रको सुरक्षित रखनेके लिये भी कर्तव्य-कर्म करना अति आवश्यक है ( ३ । १४-१६ )। अनासक्तभावसे कर्तव्य-कर्म करनेपर परमात्माकी प्राप्ति हो जाती है ( ३ । १९ )। फिर भगवान्‌ने अपना उदाहरण देते हुए कहा कि कुछ भी कर्तव्य और प्राप्तव्य न होनेपर भी मैं लोकसंग्रहके लिये सावधानीपूर्वक कर्तव्य-कर्म करता हूँ ( ३ । २२ )। कर्मयोगी तो कर्तव्य-कर्म करता ही है, ज्ञानयोगीको भी कर्तव्य-कर्मका स्वरूपसे त्याग नहीं करना चाहिये ( ३ । २५-२६ )।

इस प्रकार कर्मोंकी अवश्यकर्तव्यतामें अनेक हेतु बतलाकर अब भगवान् अगले श्लोकमें भगवन्निष्ठाके अनुसार कर्तव्य-कर्म करनेकी विशेष विधि बतलाते हुए अर्जुनको कर्तव्य-कर्म करनेकी आज्ञा देते हैं।

श्लोक—

मयि सर्वाणि कर्माणि संन्यस्याध्यात्मचेतसा।
निराशीर्निर्ममो भूत्वा युध्यस्व विगतज्वरः॥ ३०॥

भावार्थ—

हे अर्जुन ! तू विवेकवती बुद्धिके द्वारा सम्पूर्ण कर्तव्य-कर्मोंको मेरे अर्पण करके कामना, ममता और सन्ताप-रहित होकर युद्धरूप कर्तव्य-कर्मको कर।

शरीरादि पदार्थों एवं कर्मोंको कर्मयोगी संसारका, ज्ञानयोगी प्रकृतिका और भक्तियोगी भगवान्‌का मानता है। संसारमात्र प्रकृतिका कार्य है और प्रकृति भगवान्‌की शक्ति है। अतः शरीरादि पदार्थों एवं कर्मोंको चाहे संसारका माने, चाहे प्रकृतिका माने और चाहे भगवान्‌का माने—तीनो ही दृष्टियोसे वे अपने नहीं हैं, अपितु भगवान्‌के ही हैं। उन्हें अपना न मानना ही अर्पण करना है।

जब भक्तको यह अनुभव हो जाता है कि शरीर, इन्द्रियाँ, मन, प्राण, बुद्धि, पदार्थ आदि सब-के-सब भगवान्‌के ही हैं, मेरे है ही नहीं, तभी उनका वास्तविक अर्पण होता है। वास्तविक अर्पण होनेपर फिर कामना, ममता और सन्ताप नहीं रहते।

अन्वय—

**अध्यात्मचेतसा, सर्वाणि, कर्माणि, मयि, संन्यस्य, निराशीः, निर्ममः, विगतज्वरः, भूत्वा, युध्यस्व ॥ ३० ॥**

पद-व्याख्या—

**अध्यात्मचेतसा सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य**—अध्यात्मचित्त ( विवेक-विचारयुक्त अन्तःकरण )के द्वारा सम्पूर्ण कर्मोंको मुझे अर्पण करके।

शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, पदार्थ आदिपर अपना कोई अधिकार नहीं चलता—यह मनुष्यमात्रका अनुभव है। ये सब प्रकृतिके हैं—'**प्रकृतिस्थानि**'और 'स्वय' परमात्माका है—'**ममैवांशो जीवलोके**' ( गीता १५। ७ )। अतः शरीरादि पदार्थोंमें भूलसे माने हुए अपनेपनको हटाकर इन्हे भगवान्‌का ही मानना

जो वास्तवमें है )'अर्पण' कहलाता है। अतएव अपने विवेकको महत्त्व देकर पदार्थों और कर्मोंसे मूर्खतावश माने हुए सम्बन्धका त्याग करना ही अर्पण करनेका तात्पर्य है।

प्रायः साधकका यह विचार रहता है कि कर्मोंसे बन्धन होता है और कर्म किये बिना कोई रह सकता नहीं; अतः कर्म करनेसे तो मैं बँध जाऊँगा! अतः कर्म किस प्रकार करने चाहिये, जिससे बन्धन न हो—इसके लिये भगवान् कहते हैं कि अध्यात्म-चित्त ( विवेक-विचारयुक्त अन्तःकरण )से सम्पूर्ण कर्तव्य-कर्मोंको मेरे अर्पण कर दो अर्थात् इनसे अपना कोई सम्बन्ध न मानो। वास्तवमें संसारमात्रकी सम्पूर्ण क्रियाओंमें केवल भगवान्की शक्ति ही काम कर रही है। शरीर, इन्द्रियाँ, पदार्थ आदि भी भगवान्के हैं और शक्ति भी भगवान्की है। इसलिये सब कुछ भगवान्का है और भगवान् अपने हैं—गम्भीरतापूर्वक ऐसा विचार करके जब भक्त कर्तव्य-कर्म करता है, तब वे कर्म उसे बाँधनेवाले नहीं होते, अपितु उसका उद्धार करनेवाले हो जाते हैं।

'अध्यात्मचेतसा' पदसे भगवान्का यह तात्पर्य है कि किसी भी योगमार्गका साधक हो, उसका उद्देश्य आध्यात्मिक होना चाहिये, लौकिक नहीं। वस्तुतः उद्देश्य या आवश्यकता सदैव नित्यतत्त्वकी ( आध्यात्मिक ) होती है और कामना सदैव अनित्य-तत्त्व ( उत्पत्ति-विनाशशील वस्तु )की होती है। साधकमें उद्देश्य होना चाहिये, कामना नहीं। उद्देश्यवाला अन्तःकरण विवेक-विचार-युक्त ही रहता है।

जीवकी वास्तविक आवश्यकता परमात्मतत्त्वकी प्राप्ति ही है। आवश्यकता एक और कामनाएँ अनेक होती हैं। आवश्यकताकी पूर्ति तो होती है, पर कामनाकी कभी पूर्ति नहीं होती। जैसे, शारीरिक दृष्टिसे भोजनकी भूख शरीरकी आवश्यकता है, जिसकी पूर्ति होती हुई दीखती है, पर भोजनमे रुचिकर पदार्थोंके मिलनेकी कामना कभी पूर्ण नहीं होती, वैसे ही जीवकी वास्तविक आवश्यकता ( भूख ) केवल परमात्मतत्त्वकी है, जिसकी पूर्ति होती है, पर इसके अतिरिक्त अन्य किसी भी कामनाकी कभी पूर्ति नहीं होती। कुछ कामनाओकी पूर्ति होती हुई दीखनेपर भी उनकी निवृत्ति नहीं होती, अपितु कामना-पूर्तिकी आसक्तिके कारण नयी-नयी कामनाएँ उत्पन्न होती रहती हैं।

दार्शनिक अथवा वैज्ञानिक किसी भी दृष्टिसे यह सिद्ध नहीं हो सकता कि शरीरादि भौतिक पदार्थ अपने है। वास्तवमें ये पदार्थ अपने और अपने लिये हैं ही नहीं, अपितु केवल सदुपयोग करनेके लिये मिले हुए हैं। अपने न होनेके कारण ही इनपर किसीका आधिपत्य नहीं चलता।

ससारमात्र परमात्माका है; परन्तु जीव भूलसे परमात्माकी वस्तुको अपनी मान लेता है और इसीलिये बन्धनमें पड जाता है। अतः विवेक-विचारके द्वारा इस भूलको मिटाकर सम्पूर्ण पदार्थों और कर्मोंको अध्यात्मतत्त्व ( परमात्मा ) का स्वीकार कर लेना ही अध्यात्म-चित्तके द्वारा उनका अर्पण करना है।

प्रस्तुत श्लोकमें 'अध्यात्मचेतसा' पद मुख्यरूपसे आया है। तात्पर्य यह है कि अविवेकसे ही उत्पत्ति-विनाशशील शरीर ( संसार ) अपना दीखता है। यदि विवेक-विचारपूर्वक देखा जाय तो शरीर या संसार अपना नहीं दीखेगा, अपितु एक अविनाशी परमात्मतत्त्व ही अपना दीखेगा। संसारको अपना देखना ही पतन है और अपना न देखना ही उत्थान है—

> **द्व्यक्षरस्तु भवेन्मृत्युस्त्र्यक्षरं ब्रह्म शाश्वतम्।**
> **ममेति च भवेन्मृत्युर्न ममेति च शाश्वतम्॥**
> ( महा० शान्ति० १३। ४, आश्वमेधिक० ५१। २९ )

'दो अक्षरोंका **'मम'** ( यह मेरा है—ऐसा भाव ) मृत्यु है और तीन अक्षरोंका **'न मम'** ( यह मेरा नहीं है—ऐसा भाव ) अमृत—सनातन ब्रह्म है।'

## अर्पण-सम्बन्धी विशेष बात—

भगवान्‌ने **'सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य'** पदोंसे सम्पूर्ण कर्मोंको अर्पण करनेकी बात इसलिये कही है कि मनुष्यने करण ( शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, प्राण ), उपकरण ( कर्म करनेमें उपयोगी सामग्री ) तथा क्रियाओंको भूलसे अपनी और अपने लिये मान लिया, जो कभी इसके थे नहीं, हैं नहीं, होंगे नहीं और हो सकते भी नहीं। उत्पत्ति-विनाशवाली वस्तुओंसे अविनाशीका क्या सम्बन्ध? अतएव कर्मोंको चाहे संसारके अर्पण कर दें, चाहे प्रकृतिके अर्पण कर दें और चाहे भगवान्‌के अर्पण कर दें—तीनोंका एक ही परिणाम होगा, क्योंकि संसार प्रकृतिका कार्य है और भगवान् प्रकृतिके स्वामी हैं। इस दृष्टिसे संसार और प्रकृति—दोनों भगवान्‌के

हैं । अतः 'मै भगवान्का हूँ और अपनी कहलानेवाली मात्र वस्तुएँ भगवान्की है' इस प्रकार सब कुछ भगवान्के अर्पण कर देना चाहिये । ऐसा करनेके बाद फिर साधकको संसार या भगवान्से कुछ भी चाहना नहीं पड़ता, क्योंकि जो उसे चाहिये, उसकी व्यवस्था भगवान् स्वतः करते है । अर्पण करनेके बाद फिर शरीरादि पदार्थ अपने प्रतीत नहीं होने चाहिये । यदि अपने प्रतीत होते हैं तो वस्तुतः अर्पण हुआ ही नहीं । इसीलिये भगवान्ने विवेक-विचारयुक्त चित्तसे अर्पण करनेके लिये कहा है, जिससे यह वास्तविकता भलीभाँति समझमें आ जाय कि ये पदार्थ भगवान्के ही हैं, अपने हैं ही नहीं ।

समस्त आस्तिक सज्जनोकी यह धारणा रहती है कि सबके स्वामी भगवान् हैं । विचार करे कि जब सबके स्वामी भगवान् है, तब अपने कहलानेवाले शरीरादि पदार्थोंके स्वामी हम कैसे हुए ? यदि हमारी तरह प्रत्येक व्यक्ति अपने कहलानेवाले शरीरादि पदार्थों-का स्वामी अपनेको मानने लगे, तो फिर भगवान्के लिये क्या शेष बचा, जिसके स्वामी भगवान् कहलायें ? अतः एक ओर भगवान्को सबका स्वामी कहना तथा दूसरी ओर शरीरादि पदार्थोंको अपना मानना मानो भगवान्को ही धोखा देनेका प्रयत्न करना है ? जो शरीरादि किसी भी पदार्थको अपना नहीं मानता, वही यह कहनेका अधिकारी है कि सबके स्वामी भगवान् है अथवा सब कुछ भगवान्का है ।

भगवान्‌के अर्पणकी बात ऐसी विलक्षण है कि किसी तरहसे ( उकताकर भी ) अर्पण किया जाय तो लाभ-ही-लाभ है। कारण कि कर्म और वस्तुएँ वस्तुतः अपनी है ही नहीं। कर्मोंको करनेके बाद भी उनका अर्पण किया जा सकता है, पर वास्तविक अर्पण पदार्थों और कर्मोंसे सर्वथा सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर ही होता है। पदार्थों और कर्मोंसे सम्बन्ध-विच्छेद तभी होता है, जब यह बात ठीक-ठीक अनुभवमें आ जाय कि करण ( शरीरादि ), उपकरण ( सांसारिक पदार्थ ), कर्म और 'स्वयं'—ये सब भगवान्‌के ही है। साधकसे प्रायः यह भूल होती है कि वह उपकरणोंको तो भगवान्‌का माननेकी चेष्टा करता है, पर 'करण तथा स्वयं भी भगवान्‌के हैं'—इसपर ध्यान नहीं देता। इसीलिये उसका अर्पण अधूरा रह जाता है। अतएव साधकको करण, उपकरण, क्रिया और 'स्वयं'—सभीको एकमात्र भगवान्‌का ही मान लेना चाहिये, जो वास्तवमें उन्हींके है।

कर्मों और पदार्थोंका स्वरूपसे त्याग करना अर्पण नहीं है। भगवान्‌की वस्तुको भगवान्‌की ही मानना वास्तविक अर्पण है। जो मनुष्य वस्तुओंको अपनी मानते हुए भगवान्‌के अर्पण करता है, उसके बदलेमें भगवान् बहुत वस्तुएँ देते है, जैसे—पृथ्वीमें जितने बीज बोये जायँ, उससे कई गुणा अधिक अन्न पृथ्वी देती है, पर कई गुणा मिलनेपर भी वह सीमित ही मिलता है। परन्तु जो वस्तुको अपनी न मानकर ( भगवान्‌की ही मानते हुए ) भगवान्‌के अर्पण करता है, भगवान् उसे अपने-आपको दे देते हैं और ऋणी

भी हो जाते हैं। तात्पर्य यह कि वस्तुको अपनी मानकर देनेसे (अन्तःकरणमें वस्तुका महत्त्व होनेसे) उस वस्तुका मूल्य वस्तुमें ही मिलता है और अपनी न मानकर देनेसे स्वयं भगवान् मिलते हैं।

वास्तविक अर्पणसे भगवान् अत्यन्त प्रसन्न होते हैं। इसका अर्थ यह नहीं कि अर्पण करनेसे भगवान्‌को कोई सहायता मिलती है, परंतु अर्पण करनेवाला कर्म-बन्धनसे मुक्त हो जाता है और इसीमें भगवान्‌की प्रसन्नता है। जैसे, छोटा बालक आँगनमें पड़ी हुई चाबी पिताजीको सौंप देता है तो पिताजी प्रसन्न हो जाते हैं, जबकि छोटा बालक भी पिताजीका है, आँगन भी पिताजीका है और चाबी भी पिताजीकी है, पर वास्तवमें पिताजी चाबीके मिलनेसे नहीं, अपितु बालकका (देनेका) भाव देखकर प्रसन्न होते हैं और हाथ ऊँचा करके बालकसे कहते हैं कि तू इतना बड़ा हो जा! अर्थात् उसे अपनेसे भी ऊँचा (बड़ा) बना लेते हैं। इसी प्रकार सम्पूर्ण पदार्थ, शरीर तथा शरीरी (स्वयं) भगवान्‌के ही हैं; अतः उनपरसे अपनापन हटाने और उन्हें भगवान्‌के अर्पण करनेका भाव देखकर ही वे (भगवान्) प्रसन्न हो जाते हैं और उसके ऋणी हो जाते हैं।

## कामना-सम्बन्धी विशेष बात--

परमात्माने मनुष्य-शरीरकी रचना बहुत विचित्र ढंगसे की है। मनुष्यके जीवन-निर्वाह और साधनके लिये जो-जो आवश्यक सामग्री है, वह उसे प्रचुर मात्रामें प्राप्त है। उसमें भगवत्प्रदत्त विवेक भी विद्यमान है। उस विवेकको महत्त्व न देकर जब मनुष्य प्राप्त

वस्तुओंका ठीक-ठीक सदुपयोग नहीं करता, अपितु उन्हें अपना मानकर अपने लिये उनका उपयोग करता है एवं प्राप्त वस्तुओंमें ममता तथा अप्राप्त वस्तुओंकी कामना करने लगता है, तब वह जन्म-मरणके बन्धनमें बँध जाता है। वर्तमानमें जो वस्तु, व्यक्ति, परिस्थिति, घटना, योग्यता, शक्ति, शरीर, इन्द्रियाँ, मन, प्राण, बुद्धि आदि मिले हुए दीखते हैं, वे पहले भी हमारे पास नहीं थे और बादमें भी सदा हमारे पास नहीं रहेंगे; क्योंकि ये कभी एकरूप नहीं रहते, प्रतिक्षण बदलते रहते हैं—इस वास्तविकताको मनुष्य जानता है। यदि मनुष्य जैसा जानता है, वैसा ही मान ले, और वैसा ही आचरणमें ले आये तो उसका उद्धार होनेमें किञ्चित् भी संदेह नहीं है। जैसा जानता है, वैसा मान लेनेका तात्पर्य यह है कि शरीरादि पदार्थोंको अपना और अपने लिये न माने, उनके आश्रित न रहे और उन्हें महत्त्व देकर उनकी पराधीनता स्वीकार न करे। पदार्थोंको महत्त्व देना महान् भूल है। उनकी प्राप्तिसे अपनेको कृतार्थ मानना महान् बन्धन है। नाशवान् पदार्थोंको महत्त्व देनेसे ही उनकी नई-नई कामनाएँ उत्पन्न होती हैं। कामना सम्पूर्ण पापों, तापों, दुःखों, अनर्थों, नरकों आदिकी जड़ है। कामनासे पदार्थ मिलते नहीं और प्रारब्धवशात् मिल भी जायँ तो टिकते नहीं। कारण कि पदार्थ आने-जानेवाले हैं और 'स्वयं' सदा रहनेवाला है। इसलिये कामनाका त्याग करके मनुष्यको कर्तव्य-कर्मका पालन करना चाहिये।

यहाँ शङ्का हो सकती है कि कामनाके बिना कर्मोंमें प्रवृत्ति कैसे होगी? इसका समाधान यह है कि कामनाकी पूर्ति और

निवृत्ति—दोनोंके लिये कर्मोंमें प्रवृत्ति होती है। साधारण पुरुष कामनाकी पूर्तिके लिये कर्मोंमें प्रवृत्त होते है और साधक पुरुष आत्मशुद्धि-हेतु कामनाकी निवृत्तिके लिये—**'योगिनः कर्म कुर्वन्ति सङ्गं त्यक्त्वात्मशुद्धये'** ( गीता ५ । ११ ) । वास्तवमें कर्मोंमें प्रवृत्ति कामनाकी निवृत्तिके लिये ही हैं, कामनाकी पूर्तिके लिये नहीं ।

मनुष्य-शरीर आवश्यकता या उद्देश्यकी पूतिके लिये ही मिला है । आवश्यकताकी पूर्ति होनेपर कुछ भी करना शेष नहीं रहता । कामना-पूर्तिके लिये कर्मोंमें प्रवृत्ति उन्हीं मनुष्योंकी होती है, जो अपने वास्तविक उद्देश्य ( नित्यतत्त्व परमात्माकी प्राप्ति )को भूले हुए हैं । ऐसे मनुष्योंको भगवान्‌ने 'कृपण' ( दीन या दयाका पात्र) कहा है—**'कृपणाः फलहेतवः'** ( गीता २ । ४९ )। इसके विपरीत जो मनुष्य उद्देश्यको सामने रखकर ( कामनाकी निवृत्तिके लिये ) कर्मोंमें प्रवृत्त होते हैं, उन्हें भगवान्‌ने 'मनीषी' ( बुद्धिमान् या ज्ञानी) कहा है—**'फलं त्यक्त्वा मनीषिणः'** ( गीता २ । ५१ ) । सेवा, स्वरूप-बोध और भगवत्प्राप्तिका भाव उद्देश्य या आवश्यकता है, कामना नहीं । नाशवान् पदार्थोंकी प्राप्तिका भाव ही कामना है । अतः कामनाके विना कर्मोंमें प्रवृत्ति नहीं होती—ऐसा मानना भूल है । उद्देश्य या आवश्यकताकी पूर्तिके लिये भी कर्म सुचारुरूपसे होते है ।

अपने अंशी परमात्मासे विमुख होकर संसार ( जडता )से अपना सम्बन्ध मान लेनेसे ही आवश्यकता और कामना—दोनोंकी

उत्पत्ति होती है। संसारसे माने हुए सम्बन्धका सर्वथा त्याग होनेपर आवश्यकताकी पूर्ति और कामनाकी निवृत्ति हो जाती है।

निराशीः निर्ममः विगतज्वरः भूत्वा युध्यस्व—निष्काम, निर्मम और निःसन्ताप होकर युद्ध कर।

सम्पूर्ण कर्मों और पदार्थों ( कर्म-सामग्री ) को भगवदर्पण करनेके बाद भी कामना, ममता और सन्तापका कुछ अंश शेष रह सकता है। उदाहरणार्थ—हमने किसीको पुस्तक दी। उसे वह पुस्तक पढ़ते हुए देखकर हमारे मनमें ऐसा भाव आ जाता है कि वह मेरी पुस्तक पढ़ रहा है। यही आंशिक ममता है, जो पुस्तक अर्पण करनेके बाद भी शेष है। इस अंशका त्याग करनेके लिये भगवान् कहते हैं कि नयी वस्तुकी 'कामना' मत करो, प्राप्त वस्तुमें 'ममता' मत करो और नष्ट वस्तुका 'सन्ताप' मत करो। सब कुछ भगवान्‌के अर्पण करनेकी कसौटी यह है कि कामना, ममता और सन्तापका अंश भी न रहे।

जिन साधकोंको सब कुछ भगवदर्पण करनेके बाद भी पूर्वसंस्कारवश शरीरादि पदार्थोंकी कामना, ममता तथा सन्ताप दीखता है, उन्हें कभी निराश नहीं होना चाहिये। कारण कि जिसमें कामना दीखती है, वही कामनारहित होता है; जिसमें ममता दीखती है, वही ममतारहित होता है, और जिसमें सन्ताप दीखता है, वही सन्तापरहित होता है। इसी प्रकार जो देहको 'अहम्' ( मैं ) मानता है, वही निरहं ( अहंतारहित ) होता है। अतः मनुष्यमात्र कामना, ममता और सन्ताप-रहित होनेका पूरा अधिकारी है।

गीतामें 'ज्वर' शब्द केवल यहीं आया है। युद्धमे कौटुम्बिक स्नेह आदिसे सन्ताप होनेकी सम्भावना रहती है। अतः युद्धरूप कर्तव्य-कर्म करते समय विशेष सावधान रहनेके लिये भगवान् अर्जुनके प्रति **'विगतज्वरः'** पद देते है। अर्जुनके सामने युद्धके रूपमें कर्तव्य-कर्म था, इसलिये भगवान् **'युध्यस्व'** पदसे उन्हे युद्ध करनेकी आज्ञा देते है। इसमें वस्तुतः भगवान्‌का तात्पर्य युद्ध करनेसे नहीं, अपितु कर्तव्य-कर्म करनेसे है। इसलिये समय-समयपर जो कर्तव्य-कर्म सामने आ जाय, उसे साधकको निष्काम, निर्मम तथा निःसन्ताप होकर भगवदर्पण-बुद्धिसे करना चाहिये। उसके परिणाम ( सिद्धि या असिद्धि ) की ओर नहीं देखना चाहिये। सिद्धि-असिद्धि, अनुकूलता-प्रतिकूलता आदिमें सम रहना 'विगतज्वर' होना है; क्योकि अनुकूलतासे होनेवाली प्रसन्नता और प्रतिकूलतासे होनेवाली उद्विग्नता—दोनो ही ज्वर (सन्ताप) हैं। राग-द्वेष, हर्ष-शोक, काम-क्रोध आदि विकार भी ज्वर है। संक्षेपमें राग-द्वेष, चिन्ता, उद्वेग, हलचल आदि जितनी भी मानसिक विकृतियाँ ( विकार ) है, वे सब ज्वर है और उनसे रहित होना ही **'विगतज्वरः'** पदका तात्पर्य है।

## विशेष बात—

( १ )

जब साधकका एकमात्र उद्देश्य परमात्मप्राप्तिका हो जाता है, तब उसके पास जो भी सामग्री ( वस्तु, परिस्थिति आदि ) होती है, वह सब साधनरूप ( साधन-सामग्री ) हो जाती है। फिर उस सामग्रीमें बढ़िया और घटिया—ये दो विभाग नहीं होते। इसलिये सामग्री

जो है और जैसी है, वही और वैसी ही भगवान्‌के अर्पण करनी है। भगवान्‌ने जैसा दिया है, वैसा ही उन्हे वापस करना है।

सम्पूर्ण कर्मोंको भगवान्‌के अर्पण करनेके बाद भी अपनेमें जो कामना, ममता और सन्ताप प्रतीत होते हैं, उन्हें भी भगवान्‌के अर्पण कर देना है। भगवान्‌के अर्पण करनेसे वह भगवन्निष्ठ हो जाता है।

योगारूढ़ होनेमें कर्म करना ही हेतु कहा जाता है—**'आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते'** ( गीता ६।३ )। कारण कि कर्तव्य-कर्म करनेसे ही साधकको पता लगता है कि मुझमें क्या और कहाँ कमी ( कामना, ममता आदि ) है ?* इसीलिये बारहवें अध्यायके बारहवें श्लोकमें ध्यानकी अपेक्षा कर्मफलत्याग-( कर्मयोग )-को श्रेष्ठ कहा गया है; क्योंकि ध्यानमें साधककी दृष्टि विशेषरूपसे मनकी चञ्चलतापर ही रहती है और वह ध्येयमें मन लगनेमात्रसे ध्यानकी सफलता मान लेता है। परन्तु मनकी चञ्चलताके अतिरिक्त दूसरी कमियों-( कामना, ममता आदि )-की ओर उसकी दृष्टि कर्म करनेपर ही जाती है। अतएव भगवान् प्रस्तुत श्लोकमें **'युध्यस्व'** पदसे कर्तव्य-कर्म करनेकी आज्ञा देते हैं।

जैसे दूसरे अध्यायके अड़तालीसवें श्लोकमें भगवान्‌ने सिद्धि-असिद्धिमें सम होकर कर्तव्य-कर्म करनेकी आज्ञा दी थी, वैसे ही यहाँ

* उदाहरणार्थ—एक व्यक्ति किसी सेवा-समितिमें मन लगाकर सेवाकार्य करता है, पर जब कोई उसका आदर करता है या उसे पुरस्कार देता है तो उसे उसमें रस आ सकता है—यह उसमें कमी हुई। ऐसी कमियोंका पता कर्म करनेपर ही लगता है।

( तीसवें श्लोकमें ) निष्काम, निर्मम और निःसन्ताप होकर युद्ध अर्थात् कर्तव्य-कर्म करनेकी आज्ञा देते हैं। जब युद्ध-जैसा घोर (क्रूर ) कर्म भी समभावसे किया जा सकता है, तब ऐसा कौन-सा दूसरा कर्म है, जो समभावसे न किया जा सकता हो ? समभाव तभी होता है, जब 'शरीर मैं नहीं, मेरा नहीं और मेरे लिये नहीं'—ऐसा भाव हो जाय।

कर्तव्य-कर्मका पालन तभी सम्भव है, जब साधकका उद्देश्य संसारका न होकर एकमात्र परमात्माका हो जाय। परमात्मप्राप्तिके उद्देश्यसे साधक ज्यों-ज्यों कर्तव्यपरायण होता है, त्यों-ही-त्यों कामना, ममता, आसक्ति आदि दोष स्वतः मिटते चले जाते हैं और समतामें अपनी स्वाभाविक स्थितिका अनुभव होता जाता है। समतामें अपनी स्थितिका पूर्ण अनुभव होते ही कर्तापन सर्वथा मिट जाता है और उद्देश्यके साथ एकता हो जाती है। यह नियम है कि अपने लिये किञ्चित् भी पाने या करनेकी इच्छा न रहनेपर 'अहम्' ( व्यक्तित्व ) स्वतः नष्ट हो जाता है।

अर्जुन श्रेय ( कल्याण ) तो चाहते हैं, पर युद्धरूप कर्तव्य-कर्मसे हटकर। वे कर्तव्यमें नहीं, अपितु अकर्तव्य-( भिक्षा माँगने )-में ही अपना श्रेय देखते हैं—'श्रेयो भोक्तुं भैक्ष्यमपीह लोके' ( गीता २। ५ )। इसलिये अर्जुनके द्वारा अपना श्रेय पूछनेपर भगवान् उन्हें युद्धरूप कर्तव्य-कर्म करनेकी आज्ञा देते हैं; क्योंकि भगवान्के मतानुसार कर्तव्य-कर्म करनेसे अर्थात् कर्मयोगसे भी श्रेयकी प्राप्ति होती है, और ज्ञानयोग एवं भक्तियोगसे भी होती है।

( २ )

विचारपूर्वक देखा जाय तो गीतामें भगवान्‌ने भक्तिकी बात विशेषरूपसे कही है। जहाँ अर्जुनका भक्तिविषयक प्रश्न नहीं है और जहाँ कर्मयोग, ज्ञानयोग आदिका प्रसङ्ग चल रहा है, वहाँ भी भगवान्‌ने अपनी ओरसे भक्तिकी बात कह दी है; जैसे—

दूसरे अध्यायमें कर्मयोगकी बात कहते-कहते जहाँ स्थित-प्रज्ञके लक्षणोंका वर्णन आया है, वहाँ भगवान् **'मत्परः'** ( २ । ६१ ) पदसे अपने परायण होनेकी बात कहते हैं। भगवान् भक्तिको अपनी निष्ठा मानते हैं, साधककी निष्ठा नहीं। इसलिये तीसरे अध्यायके तीसरे श्लोकमें भगवान्‌ने साधककी दो निष्ठाओं—साङ्ख्ययोग और कर्मयोगका ही वर्णन किया और भक्तिकी बात अपने मनमें रखी। कर्मयोगका वर्णन करते हुए भगवान्‌ने उसी भक्तिकी बात **'मयि सर्वाणि कर्माणि संन्यस्य'** ( ३ । ३० ) पदोंसे कह दी। चौथे अध्यायमें योगकी परम्परा बतलाते हुए 'मैंने ही सृष्टिके आदिमें योगका उपदेश दिया था'—इसे भगवान्‌ने परम रहस्यकी बात कही। अतः वहाँ **'भक्तोऽसि मे सखा चेति रहस्यं ह्येतदुत्तमम्'** ( ४ । ३ ) पदोंमें भी भक्ति ही झलकती है। चौथे श्लोकमें अर्जुनके प्रश्न करनेपर भगवान्‌ने पाँचवेंसे चौदहवें श्लोकतक अवतारके प्रसङ्गमें भक्तिकी बात विशेषतासे कही। फिर पाँचवें अध्यायमें दोनो निष्ठाओंकी बात कहकर पहले दसवें श्लोकमें ( ब्रह्मण्याधाय कर्माणि ) और फिर

उन्तीसवे श्लोकमें ( **भोक्तारं यज्ञतपसां** ·····) अपनी ओरसे भगवन्निष्ठाका वर्णन किया।

छठे अध्यायमें ध्यानयोगका वर्णन करते हुए '**मच्चित्तो युक्त आसीत मत्परः**' (६।१४); '**यो मां पश्यति सर्वत्र** ' (६।३०); '**सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः**' ( ६ । ३१ ) और '**श्रद्धावान्भजते यो माम्**' ( ६ । ४७ )—इन श्लोकोमें भगवान्‌ने भक्तिकी बात कही है। सातवें अध्यायसे लेकर बारहवे अध्यायतक तो मुख्यतः भगवन्निष्ठाका ही वर्णन है। तेरहवें अध्यायमें ज्ञानयोगका वर्णन करते हुए '**मयि चानन्ययोगेन भक्तिरव्यभिचारिणी**' ( १३ । १० ) और '**मद्भक्तः**' ( १३ । १८ ) पदोसे भक्तिकी बात कही गयी है। फिर चौदहवें अध्यायमें '**मां च योऽव्यभिचारेण भक्तियोगेन सेवते**' ( १४ । २६ ) और '**ब्रह्मणो हि प्रतिष्ठाहम्** ·· ··' ( १४ । २७ )—इन श्लोकोमें भक्तिका वर्णन किया गया है। पंद्रहवाँ अध्याय तो भक्तिका है ही। सोलहवें अध्यायमें दैवी-सम्पत्तिके रूपमें भक्तियोगके साधकोके लक्षणोका वर्णन किया गया है। सत्रहवें अध्यायमें तेईसवेंसे लेकर सत्ताईसवें श्लोकतक ॐ तत् सत्—इन नामोके रूपमें भक्तिका वर्णन हुआ है। अठारहवें अध्यायमें '**स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य**' ( १८ । ४६ ), '**मद्भक्तिं लभते पराम्**' (१८ । ५४) और '**भक्त्या मामभिजानाति**' ( १८ । ५५ )—इन पदोसे भक्तिकी बात कही गयी है। इसी अध्यायके छप्पनवेंसे छियासठवें श्लोकतक तो भगवन्निष्ठाका ही मुख्यरूपसे वर्णन किया गया है।

गीतामें ज्ञानयोग और कर्मयोगके प्रसङ्गमें तो 'श्रेय' ( कल्याण ) की बात आयी है, पर भक्तियोगके प्रसङ्गमें श्रेयकी बात कहीं नहीं आयी है। कारण यह है कि भक्त श्रेय चाहता ही नहीं, प्रत्युत केवल भगवान्‌को एवं उनके प्रेमको चाहता है। अतः उसके श्रेयकी जिम्मेवारी भगवान्‌पर ही है ( गीता १०। १०-११; १२। ७; १८। ६६ )।

सम्बन्ध—

*अपना मत ( सिद्धान्त ) बतलाकर अब भगवान् इकतीसवें श्लोकमें अन्वय-रीतिसे अर्थात् सिद्धान्त-पालनसे होनेवाले लाभका वर्णन करके और बत्तीसवें श्लोकमें व्यतिरेक-रीतिसे अर्थात् सिद्धान्त-पालन न करनेसे होनेवाली हानिका वर्णन करके अपने मतकी पुष्टि करते हैं।*

श्लोक—

**ये मे मतमिदं नित्यमनुतिष्ठन्ति मानवाः।**
**श्रद्धावन्तोऽनसूयन्तो मुच्यन्ते तेऽपि कर्मभिः॥ ३१॥**

भावार्थ—

किसी भी वर्ण, आश्रम, धर्म, सम्प्रदाय आदिसे सम्बन्ध रखनेवाले कोई मनुष्य दोष-दृष्टिसे रहित होकर परम श्रद्धापूर्वक मेरे इस ( पूर्वश्लोकमें वर्णित ) मतका ही सदा अनुसरण करते हैं, वे भी सम्पूर्ण कर्मोंके बन्धनसे मुक्त हो जाते हैं।

भगवान्‌के इस कथनका तात्पर्य यह है कि मेरे द्वारा कहा गया होनेसे ही यह सिद्धान्त श्रेष्ठ है—ऐसी बात नहीं है। वास्तवमें

यह सिद्धान्त तत्त्वतः ( स्वरूपसे ) ही श्रेष्ठ है। इस सिद्धान्तका पालन करनेसे साधकका सम्पूर्ण कर्मोंसे सम्बन्ध-विच्छेद हो जाता है। कारण कि शरीर, इन्द्रियाँ, मन आदिको अपना न मानकर भगवान्‌का ही माननेसे उनसे होनेवाले कर्मोंके साथ सम्बन्ध नहीं जुड़ता और मनुष्य कर्म-बन्धनसे मुक्त हो जाता है।

अन्वय—

**ये, मानवाः, श्रद्धावन्तः, अनसूयन्तः, मे, इदम्, मतम्, नित्यम्, अनुतिष्ठन्ति, ते, अपि, कर्मभिः, मुच्यन्ते ॥ ३१ ॥**

पद-व्याख्या—

**ये मानवाः**—जो कोई मनुष्य।

किसी भी वर्ण, आश्रम, धर्म, सम्प्रदाय आदिका कोई भी मनुष्य यदि कर्म-बन्धनसे मुक्त होना चाहता है, तो उसे इस सिद्धान्तको मानकर इसका अनुसरण करना चाहिये। शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, पदार्थ, कर्म आदि कुछ भी अपना नहीं है—इस वास्तविकताको जान लेनेवाले सभी मनुष्य कर्म-बन्धनसे छूट जाते हैं।

**श्रद्धावन्तः**— ( और ) श्रद्धायुक्त होकर।

भगवान् और उनके मतमें प्रत्यक्षकी भाँति निःसन्देह दृढ़ विश्वास और पूज्यभावसे युक्त मनुष्यको 'श्रद्धावन्तः' पदसे कहा गया है।

शरीरादि जड़ पदार्थोंको अपने और अपने लिये न माननेसे मनुष्य मुक्त हो जाता है—इस वास्तविकतापर श्रद्धा होनेसे जड़ताके माने हुए सम्बन्धका त्याग करना सुगम हो जाता है।

श्रद्धावान् साधक ही सत्-शास्त्र, सत्-चर्चा और सत्सङ्गकी बातें सुनता है और उन्हें आचरणमें लाता है।

मनुष्य-शरीर परमात्मप्राप्तिके लिये ही मिला है। अतः परमात्माको ही प्राप्त करनेकी एकमात्र उत्कट अभिलाषा होनेपर साधकमें श्रद्धा, तत्परता, संयतेन्द्रियता आदि स्वतः आ जाते हैं। अतः साधकको मुख्यरूपसे परमात्मप्राप्तिकी अभिलाषाको ही तीव्र बनाना चाहिये।

**अनसूयन्तः**—दोष-दृष्टिसे रहित।

पिछले ( तीसवें ) श्लोकमें भगवान्ने अपना जो मत बतलाया है, उसमें दोष-दृष्टि न करनेके लिये यहाँ '**अनसूयन्तः**' पद दिया गया है। गुणोंमें दोष देखनेको 'असूया' कहते हैं। असूया ( दोषदृष्टि ) से रहित मनुष्योंको यहाँ '**अनसूयन्त**' कहा गया है।

जहाँ श्रद्धा रहती है, वहाँ भी किसी अंशमें दोष-दृष्टि रह सकती है। इसलिये भगवान्ने '**श्रद्धावन्तः**' पदके साथ '**अनसूयन्तः**' पद भी देकर मनुष्यको दोष-दृष्टिसे सर्वथा रहित (-पूर्ण श्रद्धावान् ) होनेके लिये कहा है। इसी प्रकार गीता-श्रवणका माहात्म्य बतलाते हुए भी भगवान्ने '**श्रद्धावाननसूयश्च**' ( गीता १८। ७१ ) पद देकर श्रोताके लिये श्रद्धायुक्त और दोष-दृष्टिसे रहित होनेकी बात कही है।

'भगवान्का मत तो उत्तम है, पर भगवान् कितनी आत्मश्लाघा, अभिमानकी बात कहते हैं कि सब कुछ मेरे ही अर्पण कर दो,

अथवा 'यह मत तो अच्छा है, पर कर्मोंके द्वारा भगवत्प्राप्ति कैसे हो सकती है? कर्म तो जड़ और बाँधनेवाले होते हैं, आदि-आदि भाव आना ही भगवान्‌के मतमें दोष-दृष्टि करना है। साधकको भगवान् और उनके मत—दोनोंमें ही दोष-दृष्टि नहीं करनी चाहिये।

वास्तवमें सब कुछ भगवान्‌का ही है, परन्तु मनुष्य भूलसे भगवान्‌की वस्तुओंको अपनी मानकर बँध जाता है और ममता-कामनाके वशमें होकर दुःख पाता रहता है। अतः इस अपनेपनका त्याग करवाकर मनुष्यका उद्धार करनेके लिये ( कि वह सदाके लिये सुखी हो जाय ) भगवान् अपनी सहज करुणासे सब कुछ अपने अर्पण करनेकी बात कहते हैं। अतः इस विषयमें दोष-दृष्टि करना अनुचित है। यह तो भगवान्‌का परम सौहार्द, कारुण्य, वात्सल्य ही है कि अपनेमें कोई अपूर्णता ( कमी ) और आवश्यकता न होनेपर भी केवल मनुष्यके कल्याणार्थ वे समस्त कर्मोंको अपने अर्पण करनेके लिये कहते हैं।

**मे इदम् मतम् नित्यम् अनुतिष्ठन्ति**—मेरे इस मतका सदा अनुसरण करते हैं।

भगवान्‌का मत ही लोकमें 'सिद्धान्त' कहलाता है। सर्वोपरि सिद्धान्तको ही यहाँ **'मतम्'** पदसे कहा गया है। भगवान्‌ने अपनी सहज सरलता एवं निरभिमानताके कारण सर्वोपरि सिद्धान्तको 'मत' नामसे कहा है। यह मत या सिद्धान्त त्रिकालमें एक-जैसा रहता

है अर्थात् इसमें कभी कोई परिवर्तन नहीं होता, चाहे कोई श्रद्धा करे या न करे।

यहाँ 'नित्यम्' पद 'मतम्' का विशेषण नहीं, अपितु 'अनुतिष्ठन्ति' पदका ही विशेषण है। कारण कि भगवान् नित्य हैं, अतः उनसे सम्बन्धित समस्त वस्तुएँ भी नित्य ही हैं। भगवान्‌का मत भी नित्य है। भगवान्‌का मत सर्वोपरि सिद्धान्त है; और सिद्धान्त वही होता है, जो कभी मिटता नहीं। इसके सिवा भगवान्‌के मतको 'अव्यययोग' ( गीता ४ । १ ) और 'पुरातनयोग' ( गीता ४ । ३ ) नामसे भी कहा गया है। अतएव यहाँ क्रिया-विशेषण 'नित्यम्' पद देनेका तात्पर्य है—भगवान्‌के मतपर नित्य-निरन्तर ( सदा ) स्थित रहना तथा इसके अनुसार अनुष्ठान करना।

प्रश्न—भगवान्‌का मत क्या है? और उसका सदा अनुष्ठान कैसे किया जाय?

उत्तर—मिली हुई कोई भी वस्तु अपनी नहीं है—यह भगवान्‌का मत है। शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, प्राण, धन, सम्पत्ति, पदार्थ आदि सब प्रकृतिके कार्य हैं और संसार भी प्रकृतिका कार्य है। इसलिये इन वस्तुओंकी संसारसे एकता है तथा परमात्माका अंश होनेसे 'स्वयं' की परमात्मासे एकता है। अतः ये वस्तुएँ व्यक्तिगत ( अपनी ) नहीं हैं, अपितु इनके उपयोगका अधिकार व्यक्तिगत है। इसके सिवा सद्गुण, सदाचार, त्याग, वैराग्य, दया, क्षमा आदि भी व्यक्तिगत नहीं हैं, अपितु भगवान्‌के हैं। ये दैवी-

सम्पत्ति अर्थात् भगवत्प्राप्तिकी सम्पत्ति ( पूँजी ) होनेसे भगवान्‌के ही है। यदि ये सद्गुण, सदाचार आदि अपने होते तो इनपर हमारा पूरा अधिकार होता और हमारी सम्मतिके बिना किसी दूसरेको इनकी प्राप्ति न होती। इन्हे अपना माननेसे तो अभिमान ही होता है, जो आसुरी-सम्पत्तिका मूल है।

जो वस्तु अपनी नहीं है, उसे अपनी माननेसे और उसकी प्राप्तिके लिये कर्म करनेसे ही बन्धन होता है। शरीरादि वस्तुएँ 'अपनी' तो है ही नहीं, 'अपने लिये' भी नहीं हैं। यदि ये अपने लिये होतीं तो इनकी प्राप्तिसे हमें पूर्ण तृप्ति या सन्तोष हो जाता, पूर्णताका अनुभव हो जाता। परन्तु सासारिक वस्तुएँ कितनी ही क्यो न मिल जायँ, कभी तृप्ति नहीं होती। तृप्ति या पूर्णताका अनुभव उस वस्तु ( भगवान् ) के मिलनेपर होता है, जो वास्तवमें अपनी है। अपनी वास्तविक वस्तुके मिलनेपर फिर स्वप्नमें भी कुछ पानेकी इच्छा नहीं रहती। जैसे, संसारमें सभी पुत्रवती स्त्रियाँ माताएँ ही हैं, पर बालकको उन सभी माताओके मिलनेसे सन्तोष नहीं होता, अपितु अपनी माताके मिलनेसे ही सतोष होता है। इसी प्रकार जबतक और पानेकी इच्छा रहती है, तबतक यही समझना चाहिये कि अपनी वस्तु मिली ही नहीं। मिली हुई वस्तुओको भूलसे भले ही अपनी मान ले, पर वास्तवमें वे अपनी हैं नहीं और इसलिये उनसे अपनी तृप्ति भी नहीं होती। अतः मिली हुई कोई भी वस्तु अपनी और अपने लिये नहीं है।

शरीरादि प्राप्त वस्तुओंको न तो हम अपने साथ लाये थे और न अपने साथ ले ही जा सकते हैं तथा वर्तमानमें भी वे हमारेसे प्रतिक्षण वियुक्त हो रही हैं। वर्तमानमें जो ये अपनी प्रतीत होती हैं, वह भी सदुपयोग करने अर्थात् दूसरोंके हितमें लगानेके लिये हैं, न कि अपना अधिकार जमानेके लिये। अतः हमें प्राप्त वस्तुओंका सदुपयोग करनेका ही अधिकार है, अपनी माननेका नहीं; क्योंकि वे अपनी हैं ही नहीं। भगवान्‌ने मनुष्यको ये वस्तुएँ इतनी उदारतापूर्वक और इस ढंगसे दी हैं कि मनुष्यको ये वस्तुएँ अपनी ही दीखने लगती हैं। इन वस्तुओंको अपनी मान लेना भगवान्‌की उदारताका दुरुपयोग करना है। जो वस्तुएँ अपनी नहीं हैं, पर जिन्हें भूलसे अपनी मान लिया है, उस भूलको मिटानेके लिये साधक अध्यात्मचित्तसे गहरा विचार करके उन्हें भगवान्‌के अर्पण कर दे अर्थात् भूलसे माना हुआ अपनापन हटा ले।

जिसका एकमात्र उद्देश्य अध्यात्मतत्त्व ( परमात्मा ) की प्राप्तिका है, ऐसा साधक यदि गम्भीरतापूर्वक विचार करे तो उसे स्पष्टरूपसे समझमें आ जायगा कि मिली हुई कोई भी वस्तु अपनी नहीं होती, अपितु बिछुड़नेवाली होती है। शरीर, पद, अधिकार, शिक्षा, योग्यता, धन, सम्पत्ति, जमीन आदि जो कुछ मिला है, संसारसे ही मिला है। और संसारके लिये ही है। मिली हुई वस्तुओंको चाहे संसार ( कार्य ) का माने, चाहे प्रकृति ( कारण ) का माने और चाहे भगवान् ( स्वामी ) का माने, पर सार ( मुख्य ) बात यही है कि वे अपनी नहीं हैं। जो वस्तुएँ अपनी नहीं हैं, वे अपने लिये कैसे हो सकती हैं?

साधकको न तो कोई 'वस्तु' अपनी माननी है और न कोई 'कर्म' ही अपने लिये करना है। अपने लिये किये गये कर्म बाँधनेवाले होते है—**'यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः'** ( गीता ३ । ९ ) अर्थात् यज्ञ ( निष्कामभावपूर्वक परहितके लिये किये जानेवाले कर्तव्य-कर्म )के अतिरिक्त अन्य ( अपने लिये किये गये ) कर्म मनुष्यको बाँधनेवाले होते हैं। यज्ञके लिये कर्म करनेवाले साधकके सम्पूर्ण कर्म सञ्चित-कर्म भी विलीन हो जाते हैं—**'यज्ञायाचरतः कर्म समग्रं प्रविलीयते'** (गीता ४ ।२३ )।

भगवान् समस्त लोकोंके महान् ईश्वर ( स्वामी ) है—**'सर्वलोकमहेश्वरम्'** ( गीता ५ । २९ )। जब मनुष्य अपनेको वस्तुओंका स्वामी मान लेता है, तब वह अपने वास्तविक स्वामीको भूल जाता है; क्योंकि वह अपनेको जिन वस्तुओंका स्वामी मानता है, उसे उन्हीं वस्तुओंका चिन्तन होता है। अतः भगवान्‌को ही विश्वका एकमात्र स्वामी मानते हुए साधकको संसारमें सेवककी भाँति रहना चाहिये। सेवक अपने स्वामीके समस्त कार्य करते हुए भी अपनेको कभी स्वामी नहीं मानता। अतः साधकको शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, पदार्थ आदिको अपना न मानकर केवल भगवान्‌का मानते हुए अपने कर्तव्यका पालन कर देना चाहिये; कर्म करनेमें निमित्तमात्र बन जाना चाहिये। अपनेमें स्वामीपनका अभिमान नहीं करना चाहिये।

सर्वस्व भगवदर्पण करनेके बाद लाभ-हानि, मान-अपमान, सुख-दुःख आदि जो कुछ आयें, उन्हें भी साधक भगवान्‌का ही

माने और उनसे अपना कोई प्रयोजन न रखे। कर्तव्य मात्र प्राप्त परिस्थितिके अनुरूप होता है। परिस्थितिके अनुरूप प्रसन्नतापूर्वक अपने कर्तव्यका पालन करता रहे। यही भगवान्‌के मतका सदा अनुसरण करना है।

ते अपि कर्मभिः मुच्यन्ते—वे भी सम्पूर्ण कर्मोंसे मुक्त हो जाते हैं।

भगवान् अर्जुनसे मानो यह कहते हैं कि मैं तुझे तो सर्वस्व भगवदर्पण करके कर्तव्य-कर्म करनेकी स्पष्ट आज्ञा दे रहा हूँ, अतः मेरी आज्ञाका पालन करनेसे तेरे मुक्त होनेमें कोई सन्देह नहीं है; परन्तु जिन्हें मैं इस प्रकार स्पष्ट आज्ञा नहीं देता हूँ, वे भी यदि इस मत ( मिले हुएको अपना न मानकर कर्तव्य-कर्मका पालन करना )के अनुसार चलेंगे, तो वे भी मुक्त हो जायँगे। कारण कि यह मत ही ऐसा है कि चाहे मुझे माने या न माने, केवल इस मतका पालन करनेसे ही मनुष्य मुक्त हो जाता है।

श्लोक—

ये त्वेतदभ्यसूयन्तो नानुतिष्ठन्ति मे मतम्।
सर्वज्ञानविमूढांस्तान्विद्धि नष्टानचेतसः॥ ३२॥

भावार्थ—

परन्तु जो मनुष्य मेरे इस मतमें दोष-दृष्टि करते हुए इसका अनुसरण नहीं करते अर्थात् मेरे मतके अनुसार अपना जीवन नहीं बनाते; वे स्वयंको संसारको एवं परमात्माको तत्त्वसे नहीं जानते। ऐसे अज्ञानी पुरुषोंको नष्ट हुए ही समझो अर्थात् उनका पतन हो

